वर्ष-2 , अंक-4, जुलाई-सितंबर 2016



संपर्क - हिंदी विभाग, क्वान्ग्तोंग वैदेशिक अध्ययन विश्वविद्यालय,पाय यून ताताओ पेई, क्वान्ग्चौ, 510420, चीन

संपर्क (भारत) - 9/48, साहित्य सदन, कोतवाली मार्ग, महमूदाबाद(अवध), सीतापुर, 261203, उत्तर प्रदेश, भारत

ईमेल- dr.gunshekhar@gmail.com, gpsharma@gdufs.edu.cn,
संवेदन-sparsh@gmail.com
दूरभाष संख्या - +86-2036204385, +91-9454112975

*अंक में|||*

## सम्पादकीय



## श्रद्धांजलि



## आलेख



## कविता



## गजल



## कहानी

## शोध



## रिपोर्ताज/ व्यंग्य/ लघुकथा/ ग़ज़ल



## लीक से हटकर

संपादक की कलम से...



## हिंदी सेवा की ज़ादूगरी और तिलिस्म

अपने देश जाता हूँ तो ज़गह-ज़गह भाषा के ज़ादूगर तमाशा दिखाते हुए मिल जाते हैं। बड़े-बड़े संस्थानों और विश्विद्यालयों के भव्य मंचों से लेकर तहसील/कचहरी/कलेक्टरी कहाँ-कहाँ इनका ज़ादू नहीं पसरा है। जहाँ छोटे-मोटे ज़ादूगर लाल रंग लगाकर गर्दन काटने की शैली में दर्शकों को विश्वास दिलाते हैं कि इनसे बड़ा हिंदी सेवक कोई नहीं है, वहीं बड़े-बड़े ज़ादूगर हिंदी के सामने दूसरी भाषाओं के जहाज डुबाते हुए दिखाते हैं। दर्शक गद्गद् होकर तालियां पीटते-पीटते हथेलियां लाल कर लेते हैं। इनके लिए द्वार पर भी सेवक और पहरेदार लट्ठ लिए खड़े मिलते हैं । बाहर निकलते समय हाथ देखे जाते हैं । किसके हाथ कितने घायल हैं इसके हिसाब उन्हें भाषा-भक्ति का प्रमाणपत्र मिलता है। इसलिए जो ज़्यादा तालियां नहीं पीट पाते हैं उन्हें इनसे बच-बचा के निकलना पड़ता है। यदि ऐसा नहीं करेंगे तो पकड़ में आने पर हाथ नहीं कुछ और लाल कराके जाना पड़ सकता है। सभा या आयोजन स्थल से निकलते हुए लगता है कि अब नहीं तब धर ही लिए जाएंगे।लगता है कि पकड़े गए तो पक्का फोड़ देंगे कपार।

हमारी हिंदी सेवा की मौखिक परीक्षा भारत-चीन के आवागमन के समय वायुयान में ही आरंभ हो जाती है। प्राय: सभी की प्रश्नावली क्या करते हैं से शुरू होती है। परिचय में हिंदी शिक्षण की बात आते ही सबके पास एक जैसे ही प्रश्नों की देशी छर्रों और बारूद से लोडेड एकनाली बंदूक होती है । इन सभी की एकनाली बंदूकों में जो बारूद भरी रहती है, वह देश प्रेम की होती है । सभी एक ही सवाल दागते हैं। चीन में भी लोग हिंदी पढ़ते हैं क्या? इस 'क्या' पर वे इतना ज़ोर लगाते हैं कि कभी-कभी प्राण वायु और अपान वायु में प्रतियोगिता -सी हो जाती है। उन्हें किस मीडियम से पढ़ाते हो? इसके बाद वे क्यों पर आते हैं? ये काफी पढ़े-लिखे किस्म के लोग होते हैं। ये लोग दूसरों को हिंदी पढ़वाने का आनंद लेते हुए स्वयं को आंग्ल लोक में प्रतिष्ठापित कर चुके होते हैं। इनके बच्चे अमेरिका या किसी यूरोपीय देश में होते हैं। लेकिन वे अंग्रेज़ी माध्यम से विज्ञान पढ़कर चिकित्सक या अभियंता बन कर वहाँ गए हुए होते हैं। यही लोग हिंदी की ज़ादूगरी करते हुए मिलते हैं। औरों से कहते हैं हिंदी से प्रेम करो और अपने को उस नियम का अपवाद बनाए रखते हैं। मैं तो अपने देश के इन हिंदी सेवकों से बहुत डरता हूँ। इनकी भक्ति बडी भावुक किस्म की होती है। उनसठ,

उन्हत्तर, उन्यासी और नवासी में अभेद भाव रखने वाले ये हिंदी भक्त जब भी परीक्षा पर उतर आते हैं तो परीक्षार्थी की जान लेके ही छोड़ते हैं। मसलन 'वहाँ हिंदी किस मीडियम से सिखाते हैं? शुरू में क्या सिखाते हैं? क्या क,ख, ग घ से शुरू करते हैं?" जब हम कहते हैं कि 'नहीं' तो वे फिर से नया सवाल दाग देते हैं, "फिर कहाँ से शुरू करते हैं?" मैं कहता हूँ 'अ आ इ ई से'। इसपर वे शर्मिंदा नहीं होते बल्कि डांटते हुए कहते हैं ,"बात एक ही है न चाहे अ आ इ ई से शुरू करो चाहे क ख ग घ से ।" जब मैं कहता हूँ कि आप ही ने पूछा था कि कहाँ से शुरू करते हैं, सो मैंने आपके प्रश्न के उत्तर में यह बात कही है। इसमें क्या है आगे से हम 'क ख ग घ' से शुरू कर देंगे। मेरी बातों को वे बहुत हलके में लेते हैं । इतने हल्के में कि अगर वे तिनके के साथ हों तो फूंक मारने पर तिनके से पहले उड़जाएं । इसी व्यन्जना में बातें करते हुए मंद-मंद मुस्काते जाते हैं। इस मुस्कान से वे बताना चाहते हैं कि ऐसा तुच्छ हिंदी ज्ञान लेकर वायुयान में बैठे लोगों को मेरे द्वारा यह बताया जाना कि, 'मैं दूसरे देश में हिंदी सिखाता हूँ, उनका ही नहीं वायुयान का भी अपमान है।' एक ही नहीं कई तरह से वे 'क ख ग घ 'पर ज़ोर देकर मेरी औकात बताते हैं। मैं भी भीतर-भीतर जान जाता हूँ कि इनका आशय क्या है पर बाहर से अनभिज्ञ बना रहता हूँ और उनके धन की गुरुता का भार महसूसता रहता हूँ।

देश के भीतर खूब आंकड़े इकट्ठे किए जाते हैं कि किस देश में कितने लोग हिंदी जानते हैं। दुनिया की दूसरी या तीसरी भाषा सुनकर खुशी से लोग झूमने लगते हैं। लेकिन कोई इस सच्चाई को कबूलने के लिए तैयार ही नहीं रहता कि यह संख्या उन गरीब और मध्यम वर्ग के कारण है जिन्हें हिंदी या अंग्रेज़ी के राज-काज में कोई फर्क नहीं दिखता । आज भी इनमें से अधिकांश को तो अंगूठा लगाना होता है फिर उनका नाम अंग्रेज़ी में हो या हिंदी में इस बात से उन पर क्या फर्क पड़ता है। इनकी गिनती पर अपनी जय बुलवाने वाले ज़ादूगर नहीं तो और क्या हैं?

पत्रिका के वर्तमान अंक के लिए सोचा कि कोई विज्ञापन आ जाए तो बोझ कुछ कम हो जाएगा । इस हेतु यहाँ स्थित भारत की दो राष्ट्रीयकृत बैंकों में से एक को पत्र लिखा और दूसरी से मौखिक अनुरोध किए। मैंने इस तरह भी बात की कि, 'आपकी आर्थिक सहायता मेरी पत्रिका के लिए प्राणवायु का काम करेगी। 'लेकिन उन्होंने यह कहकर टाल दिया कि, "ऊपर के अधिकारियों ने मना कर दिया है। "ये ही वे लोग हैं जो हमें फिर से 10 जनवरी को 'विश्व हिंदी दिवस' पर बुलाकर फूल मालाएं चढ़ाएंगे, चित्र खींचेंगे और अपने मुख्यालय (दिल्ली-मुंबई स्थित हेड क्वार्टर) भेज देंगे। हिंदी सेवक होने के नाते इनके यहाँ पहले की तरह फिर अपने किराए से जाऊंगा । ये लोग खूब लंबी-चौडी हाँकेंगे । मैं शांत भाव से सुनूंगा तो पर पहले की तरह अपने भाषण में हेड क्वार्टर भेजे जाने के लिए इनकी हिंदी सेवा की झूठी तारीफें न रिकार्ड करवा पाऊंगा। भले ही ये लोग समझें न समझें अगले संबोधन में मैं

पक्का यही बोलने वाला हूँ कि 'हिंदी की सबसे बड़ी सेवा यही है कि शब्दों की आत्मा को जिएं खुद उनकी निर्मम हत्या करके लाश न ढोएं। '

शब्दों की लाश ढोने वाले ये ज़ादूगर हिंदी के भितरघाती शत्रु हैं। इनके पास पहुंचकर देव वाणी के अमृत शब्द भी कितनी ज़ल्दी मृत हो जाते हैं यह अनुमान लगाना कठिन नहीं है। हिंदी दिवस पर भी 'हिंदी डे' बोल सकते है। आपके लिए 'ग्रीन टी' या 'लेमन टी' मंगा सकते हैं। अगर आप भीतर से हिम्मत जुटाकर 'हरी चाय' या 'नींबू चाय 'कहें तो आप पर ठठाकर हंस सकते हैं और आपकी हिंदी को 'डिफिकल्ट' और आकवर्ड कहकर हिंदी की इस अनुपयोगिता पर लंबा व्याख्यान भी दे सकते हैं। इस तरह से ऐसे अवसरों पर ये जाने-अनजाने हिंदी का मज़ाक बना सकते हैं। उसके सरल रूप को वे इतना सरल बना देने की वकालत भी करने लग सकते हैं कि बस गूगल के लिप्यंतरण से काम चल जाए ।

मुझे हिंदी के लिए अपने अभियान में लगे देखकर अनेक चीनी और कुछ भारतीयों ने देखा-सुना तो उनमें से कुछ नेक जन आगे आए और अनेकश: तारीफें कीं । मैं गद्गद् हुआ। कई अवसरों पर फूलकर कुप्पा भी हुआ। लेकिन हर बार यही अंदेशा रहता रहा है कि यह सेवा कब तक कर पाऊंगा और कब तक झूठी-सच्ची तारीफों की हवा से कुप्पा होता रहूंगा। कभी हवा सुर्र से निकल गई तो 'कुप्पा' से कुप्पी भी तो हो सकता हूँ और मेरा मुखर स्वर मौन या चुप्पी में भी तो बदल सकता है। सही भी है बिना पैसों के पत्रिका तो निकलती नहीं। वे पैसे जो मैं इस व्यसन(?)पर लगाता हूँ उनपर सिर्फ मेरे साहित्यिक शौक का ही नहीं मेरे बाल-बच्चों का भी अधिकार है।

इस मिशन में मुझे उन हिंदी सेवकों से भी मिलने का सुवसर मिला जो ज़ादूगर नहीं है। उनके पास न तो जहाज गायब करने का सम्मोहनी ज़ादू है और न ही हिंदी के लिए तरबूज-सा लाल-लाल गला काट के दिखा देने वाला काला ज़ादू। लेकिन उनके पास समर्पण भाव का ज़ादू है। उन्हीं में से एक हैं । यहाँ की सहायक प्रोफेसर थ्यान खफिंग। एक दिन सुबह-सुबह आईं और पत्रिका निकालने के मेरे ज़ुनून को बल दे गईं। वे बार-बार मना करने पर भी ज़बरन पांच सौ युआन का सहयोग कर गईं। वे न नाम चाहती थीं और न यश । बस सेवा भाव से आई थीं और बिना चाय पिए ही उल्टे पांव निकल गईं। यह भी तो उन्हें नहीं पता था कि कहीं उनका नाम भी लिया जाएगा।सही अर्थों में वे गुप्त दान करके चली गई थीं । यह तो मेरी नालायकी है जो उनकी आस्था का अवमूल्यन कर रहा हूँ और उनके दान का अवगोपन कर रहा हूँ। इनके अतिरिक्त मेरे दो और मित्र हैं। एक रणवीर सिंह राठी और दूसरे शर्मा जी रेस्टोरेंट वाले। इनका हिंदी से बस दूर-दूर का ही नेह-नाता है पर अपने देश और समाज की भाषा के उत्थान के लिए यह जानते हुए भी कि यह पत्रिका उनके व्यापार में कहीं से सहायक नहीं है, हमारे कंधों के बोझ को महसूस ही नहीं किया

थोडा-बहुत उतारा भी। अब मैं सोचता हूँ कि हिंदी का भला, भला किन्ही तिलस्मियों और ज़ादूगरों के तिलस्म या ज़ादूगरी से होगा या फिर इन सच्चे सेवकों के ऐसे उदार और व्यावाहरिक सहयोग से।

हिंदी सेवा के सबसे बड़े ज़ादूगर वे साहित्यकार हैं जो हिंदी सेवा में हवाई यात्राएं कर-करके थक चुके हैं और चार-पांच मुक्तकों को चार-पांच बार पगुराने के पांच लाख रुपए लेते हैं और बिजनेस क्लास का टिकट ऊपर से। कुछ बेचारे साहित्य निर्माता इकोनोमी में भी बैठकर तकलीफें उठाते हुए देश-विदेश्के हिंदी आयोजनों में जाते हैं। हिंदी साहित्य की यह सेवा इन दिनों खूब हो रही है। विश्वविद्यालय अनुदान आयोग भी इन सुविधाओं के द्वारा हिंदी भाषा और उसके साहित्य में बेहतरी लाने में मदद कर रहा है। मुझे लगता है कि यदि इनकी ही तरह भारतेंदु हरिश्चंद्र, मुंशी प्रेमचंद, महावीर प्रसाद द्विवेदी, प्रसाद, पंत, निराला, महादेवी, अज्ञेय, मुक्तिबोध, डा० राम विलास शर्मा, दुश्यंत, धूमिल, भगवत रावत, अदम गोंड्वी और भी अनेक कवियों/लेखकों को अगर यह सुविधा मिली होती तो वे हिंदी की सरस अंगूरी बेल को क्या से क्या और कितना से कितना न कर देते। कहाँ-कहाँ तक नहीं फैला देते और वे वहीं नहीं बस जाते यह सब करके समय पर वापस लौट भी आते। उसके बाद तो बस उस फैली हुई बेल की लतरों से अंगूर तोड़-तोड़ के खाने भर रह जाते।

हमारे पाठक यह न समझें कि मैं आलसी हूँ । इस लिए उन्हें यह अवश्य बता देना चाहता हूँ कि इसमें संकलित सामग्री बड़े जतन से आई है। इसलिए पूरी पत्रिका पढ़ें । हर लेखक या कवि पठनीय है। कोई छोटा या बडा नहीं है। ऐसे बडे को भी लेकर हम-आप क्या करेंगे जो पढ़ने को ही न मिले। मैं बड़े-बड़े नाम जानता हूँ । चाहता हूँ कि उन बडों में से अधिकांश इसमें छपें उसके लिए कोशिश भी करता हूँ। उनसे पत्राचार भी खूब किया है। एकाध पत्राचार आप भी देखें-

प्रिय अग्रज जी! आपने मुझसे कुछ वादा किया था। और उसे नियमित रखने का भी वायदा किया था। शायद याद हो । 'इंदु संचेतना' पत्रिका के लिए कुछ भेजिए । व्यंग्य/ कहानी, संस्मरण या आलेख कुछ भी भेजिए । उत्कृष्ट न सही उच्छिष्ट ही भेजिए। बडों का उच्छिष्ट भी ग्राह्य और पवित्र होता है। इस पत्रिका को तारिए जगन्नाथ! आपके लेखन से जग तर रहा है और मैं ही अभागा अछूत पडा रहूं । यह आप जैसे करुणा के सागर को शोभा नहीं देता । कब तक ऐसे अतरे रखोगे? अब तो पार उतारो, तारो प्रभु! उपकृत करो दीनानाथ! मैं मानता हूँ कि आपको पत्रिका अपने स्तर की नहीं लगने का संकोच होगा। सच में पत्रिका आपके स्तर की नहीं है। लेकिन जब आप छपेंगे तभी न पत्रिका आपके स्तर की होगी।

यह भाषा किसी एक को लक्ष्य करके नहीं लिखी गई है और न ही किसी को कष्ट पहुंचाने के इरादे से लिखी गई है। यह विशुद्ध अविधा में है। व्यंजना में भी नहीं लिखी गई है। इसलिए इसपर हमारे साहित्यकार मित्र क्रुद्ध न हों यह मैं जिन-जिन को भी लिखा हूँ उन्हें वास्तव में हिंदी का बड़ा सेवक मानता हूँ और उनके उत्कृष्ट या उच्छिष्ट तक को स्वीकारने को तैयार भी हूँ पर जब वे तैयार हों तब न ! इनमें से अधिकांश हमारी टाइम लाइन पर बड़े गर्व से प्रकट होते हैं। कभी -कभी बड़ी धज के साथ अवतार लेते हैं और अपना उच्छिष्ट भू उंडेलते हैं। लेकिन मेरे संपादन में प्रकाशित होने वाली पत्रिका में छपने से गुरेज़ करते हैं।'गुड खाए और गुल्गुले से परहेज वाली प्रवृत्ति मुझे अखरती है। फिर मुझे यह भी लगता है कि कहीं मैं गलत न होऊं।जब उनसे पूछ ही नहीं तो उन्हें हिंदी का सेवक कैसे मान सकता हूँ । यह भी तो संभव है कि जिन्हें मैं हिंदी के सेवक माने बैठा हूँ कहीं वे खुद को उसका स्वामी न मानते हों। उनके अपने-अपने विधागत साम्राज्य हैं। वे उनके सिंहासनों पर विराजमान भी हैं । बाबा तुलसीदास भी कह गए हैं 'प्रभुता पाइ काहि मद नाहीं'। इस ध्रुव सत्य के आस-पास खड़े होकर सोचें तो हो सकता है कि न्याय मिले। हो सकता है कि वे ज़ंज़ीर खींच-खींचकर रचनाएं मांगने और बेहाल हो जाने पर करुणा की भीख देकर ज़हांगीरी न्याय करना चाहते हों। कभी-कभी और कहीं-कहीं ही नहीं बल्कि प्राय: हर बड़े साहित्यकार के दर पर इस तरह से भी हो रही है हिंदी सेवा और उसकी ज़ादूगरी।

कुछ महान साहित्यकार तो अपनी 'तिलिस्म-रचना' के कारण ही महान हो गए। इनके तिलस्म और व्यूह रचना को समझना इतना आसान नहीं है। कवियों और लेखकों ने कुछ आलोचक पैदा किए और फिर इन आलोचको ने कुछ कवि और कथाकर । इन सबने मिलकर साहित्य के एक मायावी दुर्ग की रचना की जिसमे कोई अपरिचित कवि और लेखक घुसता ही नहीं था। इस तरह बड़े आलोचकों ने कुछ बड़ी कविताएं और कहानियां चुनीं और फिर उन बडों की बड़ी बात सबके ब्र्हमा की लकीर हो गई । ये बड़ी रचनाएं उन्ही बड़े कवियों/कहानी कारों की थीं जो उन आलोचकों के निर्माता थे। आगे चलकर उनकी कविता इसलिए और भी बड़ी हो गई कि उन्हीं बड़े आलोचकों के चयन पर उन्हे बड़े-बड़े सम्मान मिल गए।इस तरह जब तक उनके तिलिस्म को तोड़ने वाला कोई नहीं आया वे बेताज़ बादशाह भी बने रहे।

सितंबर का महीना हिंदी के ज़ादूगरों के लिए नए-नए करतब दिखाने का महीना होता है। इन दिनों कोने में पड़े-पड़े सड़ रहे बैनर के भी दिन बहुरते हैं। उसकी काई छूट जाती है और फाइलों की धूल। इसी महीने हिंदी की कुछ किताबों की खरीद भी हो जाती है और वे बच्चों को पुरस्कार के रूप में मिल भी जाती हैं । हमारे हिंदी सेवकों की यह सेवा इस अर्थ में उल्लेखनीय है कि कम से कम इसी बहाने वे हिंदी किताबों को हाथ लगाते हैं। उनके पवित्र हाथ हिंदी के इसी श्राद्ध मास में हैरी पाटर से गोदान और 'पूस की रात' तक पहुंचते हैं।

चेतन भगत से कबीर, तुलसी, सूर, निराला, महादेवी की कविताओं और मन्नू भंडारी के महाभोज तक भी पहुंच जाते हैं।

खैर! मैं भी  यह अच्छी तरह से जानता हूँ कि मेरी यह आवाज़ 'नक्कारखाने में तूती की आवाज़' की तरह आसानी से खो सकती है। इन ज़ादूगरों/तिलस्मियों  के सामने मुझ जैसे छुटभैए हिंदी सेवकों की  बिसात ही क्या है या इनके प्रभापूर्य सूर्य के प्रताप से आशीषित पत्रिकाओं के आगे 'इंदु संचेतना'जैसी पत्रिकाओं को कौन घास डालेगा । अपने इन प्रभावशून्य शब्दों से मैं उन ज़ादूगरों का बिगाड़ -उखाड़ भी क्या लूंगा ? लेकिन यह भी उतना ही सच है कि लाख नगाड़े बज रहे हों फिर भी उनके बीच  किसी सिरफिरे को कोई अपनी पिपिहरी बजाने से भी  नहीं रोक सकता।

जय हिंद !!  जय हिंदी !!!!



# श्रद्धांजलि

**हिंदी साहित्य के 'बागी साहित्यकार' 'मुद्रा राक्षस'**

**लेखक दयानंद पांडेय के ब्लॉग 'सरोकारनामा' से**



**नहीं रहे हिंदी के बाग़ी साहित्यकार मुद्राराक्षस जी,**

**विनम्र श्रद्धांजलि, लाल सलाम!!!--हिंदी के चंबल का एक बाग़ी मुद्राराक्षस"-- दयानंद पांडेय**

अगर मुद्राराक्षस के लिए मुझ से कोई एक वाक्य में पूछे तो मैं कहूंगा कि हिंदी जगत अगर चंबल है तो मुद्राराक्षस इस चंबल के बाग़ी हैं । जन्मजात बाग़ी । ज़िंदगी में उलटी तैराकी और सर्वदा धारा के ख़िलाफ़ चलने वाला कोई व्यक्ति देखना हो तो आप लखनऊ आइए और मुद्राराक्षस से मिलिए। आप हंसते , मुसकुराते तमाम मुर्दों से मिलना भूल जाएंगे। हिप्पोक्रेटों से मिलना भूल जाएंगे । मुद्राराक्षस की सारी ज़िंदगी इसी उलटी तैराकी में तितर-बितर हो गई लेकिन इस बात का मलाल भी उन को कभी भी नहीं हुआ । उन को कभी लगा नहीं कि यह सब कर के उन्हों ने कोई ग़लती कर दी हो । वास्तव में हिंदी जगत में वह इकलौते आदि विद्रोही हैं। बहुत ही आत्मीय किस्म के आदि विद्रोही। पल में तोला, पल में माशा ! वह अभी आप से नाराज़ हो जाएंगे और तुरंत ही आप पर फ़िदा भी हो जाएंगे । वह कब क्या कर और कह बैठेंगे, वह ख़ुद नहीं जानते। लेकिन जानने वाले जानते हैं कि वह सर्वदा प्रतिपक्ष में रहने वाले मानुष हैं ।

वह जब बतियाते हैं और अतीत में जाते हैं तो लगता है कि कोलकाता में ज्ञानोदय की नौकरी का समय उन के जीवन का गोल्डन पीरियड था। हालांकि वह ऐसा शब्द या कोई भावना व्यक्त नहीं करते । लेकिन जब एक बार मैं नवभारत टाइम्स में था तब बातचीत में जो भाव उन के शब्दों में आए, उन से मैं ने यह निष्कर्ष निकाला है । हो सकता है मेरा यह आकलन सही भी हो, हो सकता है मेरा यह आकलन ग़लत भी हो । कुछ भी हो सकता है । पर कोलकाता के ज्ञानोदय और उस में अपनी नौकरी का ज़िक्र वह तब के दिनों बड़े गुमान से करते मिले थे । मुद्राराक्षस ने आकाशवाणी की गरिमामयी नौकरी भी की है । तब के

दिनों वह असिस्टेंट डायरेक्टर हुआ करते थे । पर यूनियनबाज़ी में वह गिरिजा कुमार माथुर से मोर्चा खोल बैठे । झगड़ा जब ज़्यादा बढ़ गया तो वह नौकरी से बेबात इस्तीफ़ा दे बैठे । नौकरी में समझौता कर के जो रहे होते मुद्राराक्षस तो बहुत संभव है वह डायरेक्टर जनरल हो कर रिटायर हुए होते । नहीं डायरेक्टर जनरल तो डिप्टी डायरेक्टर जनरल हो कर तो रिटायर हुए ही होते । जैसे कि उन के साथ के तमाम लोग हुए भी । अच्छी ख़ासी पेंशन पा कर ऐशो आराम की ज़िंदगी गुज़ार रहे होते । लेकिन मुद्रा का चयन यह नहीं था । सुभाष चंद्र गुप्ता उर्फ़ मुद्राराक्षस तो जैसे संघर्ष का पट्टा लिखवा कर आए हैं इस दुनिया में । घर में, बाह, साहित्य और ज़िंदगी में भी । मुद्रा तो जब दिनकर की उर्वशी की जय जयकार के दिन थे तब के दिनों उन्हों ने अपनी लिखी समीक्षा में उर्वशी की बखिया उधेड़ दी थी । नाराज हो कर दिनकर ने उन से कहा कि कुत्तों की तरह समीक्षा लिखी है । तो मुद्रा ने पलट कर दिनकर से कहा कि कुत्तों के बारे में कुत्तों की ही तरह लिखा जाता है । दिनकर चुप हो गए थे । ऐसा मुद्रा ख़ुद ही बताते हैं ।

मुद्राराक्षस शुरुआती दिनों में लोहियावादी थे । लोहिया के मित्र भी वह रहे । इतना कि रंगकर्मी शिराज जी से मुद्राराक्षस का विवाह भी लोहिया ने ही करवाया। लेकिन यह देखिए बाद के दिनों में लोहिया से मुद्रा का मोहभंग हो गया । मुद्रा वामपंथी हो गए । लोहिया को फासिस्ट लिखने और बताने लग गए मुद्राराक्षस । बात यहीं नहीं रुकी मुद्रा जल्दी ही वामपंथियों के कर्मकांड पर टूट पड़े । माकपा एम को वह भाजपा एम कहने से भी नहीं चूके । सब जानते हैं कि मुद्राराक्षस एक समय अमृतलाल नागर के शिष्य थे । न सिर्फ़ शिष्य बल्कि उन का डिक्टेशन भी लेते थे । नागर जी की आदत थी बोल कर लिखवाने की । बहुत लोगों ने नागर जी का डिक्टेशन लिया है । मुद्रा भी उन में से एक हैं । मुद्रा नागर जी के प्रशंसकों में से एक रहे हैं । लेकिन कुछ समय पहले उत्तर प्रदेश हिंदी संस्थान के एक कार्यक्रम में अमृतलाल नागर पर जब उन्हें बोलने के लिए कहा गया तो मुद्राराक्षस ने जैसे फ़तवा जारी करते हुए कहा कि अमृतलाल नागर बहुत ही ख़राब उपन्यासकार थे । उपस्थित श्रोताओं, दर्शकों में उत्पात मच गया । नागर जी के तमाम प्रशंसक मुद्राराक्षस पर कुपित हो गए । लेकिन मुद्रा अड़ गए तो अड़ गए । नागर जी को वह ख़राब उपन्यासकार बताते ही रहे । इसी तरह एक समय मुद्राराक्षस भगवती चरण वर्मा को जनसंघी बताते नहीं थकते थे । लेकिन सब कुछ और सारे जीवट के बावजूद मुद्राराक्षस इस सब में बिखर गए । मुद्रा इस अकेले किए जाने के दुष्चक्र और अपमान की आह में बिन कुछ बोले घुलते गए हैं । तिस पर उन की उलटी तैराकी और धारा के विरुद्ध चलने, और एकला चलो की ज़िद उन्हें निरंतर पथरीली राह पर ढकेलती रही है । जवानी में तो सब कुछ संभव बन जाता है । कैसे भी, कुछ भी हो जाता है । लेकिन उम्र के साथ बदलते समय से मुद्राराक्षस ने आज भी समझौता नहीं किया है । एकला चलो की उन की ज़िद और जीवन शैली उन्हें शायद आज भी कहीं सहेजती है, ताकत देती है उन्हें । पर बिखरने से बचा नहीं पाती । तिस पर उन पर

किसिम-किसिम के आक्रमण भी दाएं-बाएं से जब-तब होते ही रहते हैं । ख़ास कर प्रेमचंद को दलित विरोधी कह कर जैसे उन्हों ने बर्रइया के छत्ते में हाथ ही डाल दिया था । फिर तो क्या-क्या नहीं कहा गया । यह भी कि वह सुनार भी हैं ।

सच यह है कि लखनऊ में एक समय यशपाल, भगवती चरण वर्मा और अमृतलाल नागर की त्रिवेणी कही जाती थी । मतभेद उन में भी थे । होते ही थे । स्वाभाविक है । लेकिन वह लोग अपने मतभेद भी एक गरिमा के तहत ही निपटा लिया करते थे । वाकये कई सारे हैं । पर प्रसंगवश एक वाकया सुनाता हूं यहां । लखनऊ के महानगर कालोनी में भगवती चरण वर्मा का घर तब के दिनों बन चुका था । यशपाल जी का घर निर्माणाधीन था । भगवती बाबू के घर चित्रलेखा में कई सारे लेखक एक दिन बैठे थे । यशपाल और नागर जी भी थे । किसी ने यशपाल जी को सलाह दी कि आप भी अपने घर का नाम दिव्या रख लीजिए । यशपाल जी सुन कर भी टाल गए यह बात । लेकिन जब यह बात फिर से दुहराई गई तो यशपाल जी ने बहुत धीरे से प्रतिवाद किया और कहा कि मैं ने सिर्फ़ दिव्या ही नहीं लिखा है । बात आई, गई हो गई । किसी ने किसी की बात का बुरा भी नहीं माना । और नागर जी के पास तो जीवन पर्यंत अपना घर नहीं हो पाया । किराए के घर में ही वह अंतिम सांस लिए । ख़ैर, मैं मानता हूं की इस त्रिवेणी के विदा होने के बाद भी लखनऊ में एक त्रिवेणी पुनः उपस्थित थी । श्रीलाल शुक्ल, मुद्राराक्षस और कामतानाथ की त्रिवेणी । तीनों ही बड़े लेखक हैं । पर दुर्भाग्य से यह त्रिवेणी अपनी वह गरिमा शेष नहीं रख पाई । जो यशपाल, भगवती चरण वर्मा और अमृतलाल नागर की त्रिवेणी ने विरासत में छोड़ी थी । इस में श्रीलाल शुक्ल की जो एक्सरसाइज थी, सो तो थी ही, मुद्राराक्षस की एकला चलो की ज़िद, धारा के विरुद्ध चलने की अदा भी कम नहीं रही है । जैसे कि मुझे याद है कि जब कामतानाथ की पचहत्तरवीं जयंती मनाई गई तो उस कार्यक्रम की अध्यक्षता मुद्राराक्षस को ही करनी तय हुई थी । पर ऐन वक़्त पर मुद्रा ने आने से इंकार कर दिया । ऐसे और भी तमाम वाकये मुद्राराक्षस के जीवन में उपस्थित हैं । जैसे कि वह मुद्रा के आला अफसर की बहार के दिन थे । तब सोवियत संघ का ज़माना था । दर्पण के लोगों द्वारा आला अफसर के मंचन का कार्यक्रम सोवियत संघ के कई शहरों में बनाया गया । सोवियत संघ के ख़र्च पर । सभी कलाकारों के पासपोर्ट आदि बन गए । तारीखें तय हो गईं । सब ने जाने की अप्रतिम तैयारी कर ली । ऐन वक्त पर मुद्राराक्षस बिदक गए । सोवियत संघ में एक परंपरा सी थी कि नाटक के मंचन के लिए लेखक की लिखित अनुमति भी ज़रूरी होती थी । मुद्राराक्षस ने लिखित अनुमति देने से साफ इंकार कर दिया । दर्पण के लोगों ने बहुत समझाया । मनुहार किया । कहा कि आप को भी चलना है । मुद्रा बोले, मुझे जाना ही नहीं है । सोवियत संघ में आला अफ़सर का वह मंचन रद्द हो गया । दर्पण के लोग इस बाबत आज भी मुद्राराक्षस को माफ़ नहीं करते । मुद्रा का नाम आते ही किचकिचा पड़ते हैं ।

गरिया देते हैं । असल में मुद्रा के यहां असहमतियां बहुत हैं और उन से असहमत लोग भी बहुत हैं । बेभाव कहिए या थोक के भाव कहिए ।

लेकिन मुद्राराक्षस तो ऐसे ही हैं । वह अमूमन किसी के शादी-व्याह में या पारंपरिक कार्यक्रम में भी कहीं नहीं देखे जाते । वह बुलाने पर भी नहीं जाते । एक समय एक फीचर एजेंसी राष्ट्रीय फ़ीचर्स नेटवर्क में मैं संपादक था । इस का कार्यालय तब विधानसभा मार्ग पर आकाशवाणी से सटा हुआ था । एक बार वहां मुद्राराक्षस अचानक आ गए । मैं बहुत ख़ुश हुआ । उन से लिखने का आग्रह किया । वह तुरंत मान गए । यह वर्ष 1994 -1995 का समय था । वह पहले हफ्ते में एक लेख लिखते थे । बाद में दो लेख लिखने लगे । विविध विषयों पर । बस उन की शर्त होती थी कि हर हफ़्ते भुगतान मिल जाना चाहिए । लेख चाहे जब छपे । तो वह हफ़्ते में तीन बार आते । दो बार लेख देने, एक बार भुगतान लेने । मुझ पर प्यार भी बहुत लुटाते । इसी प्यार के वशीभूत एक बार पारिवारिक कार्यक्रम में बुलाते हुए निमंत्रण पत्र दिया उन्हें । उन्हों ने आने से साफ इंकार कर दिया । कहने लगे ऐसे किसी कार्यक्रम में नहीं आता-जाता । मैं चुप रह गया था तब । बहुत बार किसी के निधन आदि पर अंत्येष्टि में भी वह अनुपस्थित होते हैं। हां , लेकिन तीन बार अभी तक मैं ने उन्हें लोगों के निधन पर ज़रूर देखा है । एक अमृतलाल नागर के निधन पर वह बहुत ग़मगीन मिले भैसाकुंड पर । दूसरी बार राजेश शर्मा की आत्महत्या के बाद उन के घर पर उन के परिवार को सांत्वना देते हुए । और तीसरी बार श्रीलाल शुक्ल के निधन पर फिर भैसाकुंड पर । बहुत विचलित मुद्रा में । मुद्राराक्षस को जितना परेशान और विचलित श्रीलाल शुक्ल के निधन पर देखा, उतना परेशान और विचलित मैं ने उन्हें कभी नहीं देखा । लगता था कि जैसे उन से, उन का क्या छिन गया है । ऐसे जैसे वह किसी गहरी यातना में हों । उन के चेहरे पर छटपटाहट की वह अनगिन रेखाएं मेरी आंखों में जैसे आज भी जागती मिलती हैं । तो इस का कारण भी है । श्रीलाल शुक्ल और मुद्राराक्षस दोनों का विविध विषयों पर अध्ययन लाजवाब था । विद्वता की प्रतिमूर्ति हैं दोनों । हिंदी , अंगरेजी , संस्कृत और संगीत पर दोनों की ही अद्भुत पकड़ थी, है ही । फ़र्क बस यह रहा कि मुद्राराक्षस ने कई बार अपने अतिशय अध्ययन का अतिशय दुरूपयोग किया है । ध्वंस की हद तक दुरुपयोग किया है । और उसे एकला चलो की ज़िद पर कुर्बान कर दिया है । बारंबार । श्रीलाल जी ने अपने अध्ययन का सुसंगत उपयोग किया है । कहूं कि मैनेज किया है । और इसी ' मैनेज ' के दम पर अनगिन बार मुद्राराक्षस को वह प्रकारांतर से उकसाते रहे हैं और मुद्राराक्षस अतियों की भेंट चढ़ते गए हैं । निरंतर ।

मुद्राराक्षस से जब मैं पहली बार मिला तब बीस साल का था । यह 1978 की बात है । गोरखपुर में मैं विद्यार्थी था । संगीत नाटक अकादमी की नाट्य प्रतियोगिता में मुद्राराक्षस बतौर ज्यूरी मेंबर गोरखपुर गए थे । लखनऊ से विश्वनाथ मिश्र और दिल्ली से देवेंद्र राज

अंकुर भी बतौर ज्यूरी मेंबर पहुंचे थे गोरखपुर । अमृतलाल नागर ने उद्‌घाटन किया था । मुद्रा उन दिनों हाई हिल का जूता, मोटी नाट वाली टाई बांधे छींटदार बुश्शर्ट और कोट पहने मिले थे । सब लोग होटल में ठहरे थे पर मुद्राराक्षस परमानंद श्रीवास्तव के घर पर ठहरे थे । तब मुद्रा से मैं ने एक इंटरव्यू भी किया था । और उन से मिल कर एक नई ऊर्जा से भर गया था । उन दिनों वह रामसागर मिश्र कालोनी में रहते थे, जो अब इंदिरा नगर है । उन से चिट्‌ठी-पत्री होने लगी थी । वह इंटरव्यू दैनिक जागरण के संपादकीय पृष्ठ पर तब के दिनों छपा भी था । उन्हीं दिनों मैं परिचर्चाएं भी बहुत लिखता था । रंगकर्मियों को ले कर एक परिचर्चा खातिर उन्हों ने तब न सिर्फ़ कई सारे नाम सुझाए बल्कि सब के पते भी लिखवाए । बंशी कौल, सुरेका सीकरी, मनोहर सिंह, उत्तरा बावकर जैसे कई रंगकर्मियों के पते उन्हें तब जुबानी याद थे । कहा कि सब को मेरा नाम भी लिख सकते हैं, जवाब आएगा । सचमुच सब का जवाब आया था तब । बाद के दिनों मैं लखनऊ आता तो शाम के समय काफी हाऊस में प्रबोध मजूमदार, राजेश शर्मा के साथ वह एक कोने की मेज पर बैठे मिल जाते थे ।

मुद्राराक्षस ने राजनीतिक जीवन भी जिया है । दो बार चुनाव भी लड़ा है इसी लखनऊ में और अपनी ज़मानत भी ज़ब्त करवाई है । लेकिन राजनीति में भी कभी उन्हों ने समझौता नहीं किया है । कभी किसी के पिछलग्गू नहीं बने हैं । किसी की परिक्रमा नहीं की है । गरज यह कि साहित्य और ज़िंदगी की तरह वह राजनीति में भी सर्वदा अनफिट ही रहे हैं । नरसिंहा राव तब के दिनों प्रधानमंत्री थे । मनमोहन सिंह वित्त मंत्री थे । डंकल प्रस्ताव की दस्तक थी । पूर्व प्रधानमंत्री विश्वनाथ प्रताप सिंह लखनऊ के एक सेमिनार में आए थे । सहकारिता भवन में आयोजित डंकल प्रस्ताव के खिलाफ यह सेमिनार था । तमाम ट्रेड यूनियन के लोग उस में उपस्थित थे । विश्वनाथ प्रताप सिंह तब जनता दल के राष्ट्रीय अध्यक्ष थे । मुद्राराक्षस तब के दिनों लखनऊ शहर जनता दल के अध्यक्ष थे । कार्यक्रम शुरू होने की औपचारिकता हो चुकी थी । विश्वनाथ प्रताप सिंह मंच पर उपस्थित थे । अचानक मुद्राराक्षस आए । सुरक्षा जांच के तहत मेटल डिटेक्टर से गुज़रने को उन्हें कहा गया । मुद्रा बिदक गए । सुरक्षा कर्मियों ने उन्हें समझाया कि पूर्व प्रधानमंत्री की सुरक्षा से जुड़ी यह प्रक्रिया है । मुद्रा का बिदकना जारी रहा । कहा कि मैं उन की पार्टी का शहर अध्यक्ष हूं, मुझ से भी ख़तरा है उन्हें? और जब बिना जांच के उन्हें घुसने से मना कर दिया गया तो वह पलट कर कार्यक्रम से बाहर निकल गए । विश्वनाथ प्रताप सिंह ने मंच पर बैठे ही बैठे सब देख रहे थे । उन्हों ने कुछ कार्यकर्ताओं से कहा कि अरे, मुद्रा जी नाराज़ हो कर जा रहे हैं । उन्हें मना कर ले आइए । उन्हों ने पूर्व विधायक डी पी बोरा और उमाशंकर मिश्रा को इंगित भी किया । यह लोग लपक कर मुद्रा के पीछे लग गए । मुद्रा को मनाने लगे । लेकिन मुद्रा तो यह गया, वह गया हो गए । विधान भवन तक लोग मुद्रा को मनाते हुए आए । लेकिन मुद्रा नहीं लौटे तो नहीं लौटे । मैं उन दिनों नवभारत टाइम्स में था । कार्यक्रम की रिपोर्टिंग

के लिए आया था । लेकिन कार्यक्रम छोड़ कर मैं भी साथ-साथ लग लिया यह देखने के लिए कि मुद्रा मानते हैं कि नहीं । मैं ने देखा कि मुद्रा किसी की बात सुनने को भी तैयार नहीं थे । लगातार कहते रहे कि अब इस अपमान के बाद लौटना मुमकिन नहीं है ।

मुद्राराक्षस के साथ ऐसी अनगिन घटनाएं उन के जीवन में उपस्थित हैं । भारत में उन दिनों विदेशी चैनलों की दस्तक और आहट के दिन थे । वर्ष 1996 की बात है । मीडिया मुगल रूपर्ट मर्डोक ने स्टार में एडवाइजर बनाने के लिए बात करने को बुलाया था । निमंत्रण प्रस्ताव के साथ ही डॉ०लर वाला चेक भी नत्थी था । उन दिनों मैं राष्ट्रीय सहारा में आ चुका था । एक दिन मुद्रा जी राष्ट्रीय सहारा आए और रूपर्ट मर्डोक की वह चिट्ठी दिखाई सब के बीच और डॉ०लर वाला चेक भी । कहने लगे कि लेकिन मैं जाऊंगा नहीं । मेरे मुंह से निकल गया कि फिर यह चेक भी क्यों दिखा रहे हैं? मुद्रा हंसे । और वह डॉ०लर वाला चेक तुरंत फाड़ कर रद्दी की टोकरी में डाल दिया । मुद्राराक्षस के बहुत से उपकार मुझ पर हैं । पर एक उपकार के ज़िक्र का मोह छोड़ नहीं पा रहा हूं । एक बार नागर जी पर लिखे एक संस्मरणात्मक लेख में संकेतों में ही सही उन की ज़िंदगी में आई कुछ स्त्रियों का ज़िक्र कर दिया था । नागर जी से अपनी एक पुरानी बातचीत के हवाले से । राष्ट्रीय सहारा के संपादकीय पृष्ठ पर यह संस्मरणात्मक लेख छपा था । उस में कुछ भी आपत्तिजनक नहीं था । लेकिन दफ़्तर के ही कुछ सहयोगियों ने नागर जी के सुपुत्र शरद नागर को भड़का दिया । शरद नागर मेरे ख़िलाफ़ लिखित शिकायत ले कर उच्च प्रबंधन के सम्मुख उपस्थित हो गए । मुझ से स्पष्टीकरण मांग लिया गया । मैं ने स्पष्टीकरण तो दे दिया पर संकट फिर भी टला नहीं था । जाने कैसे मुद्राराक्षस को यह सब पता चल गया । फोन कर के मुझ से दरियाफ़्त किया । मैं ने पूरा वाकया बताया । मुद्रा बोले, इस में ग़लत तो कुछ भी नहीं है । तुम ने कुछ भी ग़लत नहीं लिखा है । बल्कि बहुत कम लिखा है । ऐसे विवरण तो बहुत हैं नागर जी के जीवन में । मुझे बहुत पता है । और फिर कई और सारे वाकये बताए उन्हों ने । मुद्रा यहीं नहीं रुके । बिना मेरे कहे उच्च प्रबंधन से भी वह अनायास मिले और मेरी बात की पुरज़ोर तस्दीक की । कहा कि कुछ भी ग़लत नहीं लिखा है । बात ख़त्म हो गई थी ।

हज़रतगंज के काफी हाऊस में उन के साथ बैठकी के तमाम वाकये हैं । लेकिन एक वाकया भुलाए नहीं भूलता। एक जर्मन स्कालर आई थी । वह भारतीय नाटकों और संगीत के बारे में जानना चाहती थी । वीरेंद्र यादव, राकेश, आदि कुछ और लोग भी थे । हिंदी उस की सीमा थी । अंगरेजी और संस्कृत लोगों की सीमा थी । अचानक मुद्राराक्षस ने हस्तक्षेप किया । और जिस तरह बारी-बारी संस्कृत और अंगरेजी में धाराप्रवाह बोलना शुरू किया, वह अद्भुत था । हम अवाक् देखते रहे मुद्रा को । एक बार ऐसे ही कैसरबाग़ के कम्युनिस्ट पार्टी के दफ्तर में संस्कृत के कोट दे-दे कर भरत मुनि के नाट्य शास्त्र की धज्जियां उड़ाते मैं

मुद्रा को देख चुका था । लेकिन काफी हाऊस में मुद्रा की यह विद्वता देख कर मैं ही क्या सभी दंग थे । काफी हाऊस में पिन ड्राप साइलेंस था तब । भारतीय नाटकों और संगीत पर ऐसी दुर्लभ जानकारियां मुद्रा जिस अथॉरिटी के साथ परोस रहे थे, जिस तल्लीनता से परोस रहे थे वह विरल था । वह जर्मन स्कालर जैसे गदगद हो कर गई थी । उस की गगरी भर गई थी, ज्ञान के जल से । मुद्रा के लिए उस के पास आभार के शब्द नहीं रहा गए थे । निःशब्द थी वह । और हम मोहित । बाद के दिनों में एक दोपहर रस रंजन के समय इस घटना का ज़िक्र बड़े सम्मोहन के साथ मैं ने श्रीलाल शुक्ल से एक बैठकी में किया । श्रीलाल जी अभिभूत थे यह सुन कर। फिर धीरे से बोले अध्ययन तो है ही उस आदमी के पास । मैं ने जोड़ा, और शार्पनेस भी । श्रीलाल जी ने हामी भरी, सांस ली । और अफ़सोस के साथ बोले पर इस सब का तो वह लगभग दुरूपयोग ही कर रहे हैं ! लखनऊ मेरा लखनऊ में मनोहर श्याम जोशी ने आज के मुद्राराक्षस को तब के सुभाष चंद्र गुप्ता को जिस तरह उपस्थित किया है वह भी अविस्मरणीय है ।

स्त्री और दलित विमर्श के लिए झंडा भले राजेंद्र यादव के हाथ में चला गया था लेकिन मुद्राराक्षस के ज़रूरी हस्तक्षेप को हम भला कैसे भूल सकते हैं? हां, यह भी ज़रूर है कि मुद्रा इस विमर्श में अति की हद तक निकल जाते रहे हैं । शायद इसी लिए वह कई बार बहुत लोगों को हजम नहीं हो पाते । उन की बात लोगों को चुभ-चुभ जाती है । मुद्रा का मकसद भी यही होता है कि उन की बात लोगों को चुभे और ख़ूब चुभे । लेकिन इस फेर में वह दाल में नमक की जगह नमक में दाल भी ख़ूब करते रहे हैं । और बहुतेरे लोगों के लिए जहरीले बन कर उपस्थित होते रहे हैं । लेकिन मुद्रा ने कभी इस सब की परवाह नहीं की है । शायद करेंगे भी नहीं । उर्दू को दूसरी राजभाषा बनाने के लिए भी उन के संघर्ष को कैसे भूला जा सकता है? कई-कई दिन तक उन्हें विधान भवन के सामने हमने धरना देते देखा है । बार-बार इस के लिए लड़ते देखा है । एक समय दलित मुद्दों को ले कर वह बहुत सक्रिय थे । मायावती उन्हीं दिनों मुख्यमंत्री बनीं । लोग कहने लगे कि हिंदी संस्थान की कुर्सी हथियाने का उपक्रम है यह । मैं ने लोगों से कहा कि फिर आप लोग मुद्राराक्षस को नहीं जानते । वह कैसे बन सकते थे ? बाग़ी और किसी कुर्सी पर ? नामुमकिन ! समाज के और ज़रूरी मसलों पर भी उन्हें जूझते देखा ही है लखनऊ की सड़कों ने, लोगों ने । मुद्रा चुप मार कर बैठ जाने वालों में से नहीं हैं । हार शब्द तो जैसे उन की डिक्शनरी में ही नहीं है । अख़बारी कालमों में उन की आग की तरह दहकती टिप्पणियां अभी भी मन में सुलगती मिलती हैं । वैसे भी वह कहानी, उपन्यास, नाटक आदि की जगह विचार को ज़्यादा तरजीह देते रहते हैं । घर की उन की लाइब्रेरी में भी साहित्य से ज़्यादा वैचारिक किताबें ज़्यादा मिलती हैं । रंगकर्मी राकेश उन्हें बुद्ध, कबीर और ग़ालिब का समुच्चय मानते हैं । राकेश ठीक ही कहते हैं । हां, यह ज़रूर है कि ग़ालिब और कबीर उन में ज़्यादा हैं । बुद्ध कम । ऐसा मेरा मानना है । राकेश ग़ालिब का एक क़िस्सा सुनाते हैं । कि ग़ालिब मस्जिद, नमाज़, वमाज के फेर में नहीं पड़ते

थे । पर एक बार शराब का टोटा पड़ा तो वह नमाज़ के लिए मस्जिद गए । अभी वज़ू कर ही रहे थे कि उन का एक साथी उन्हें पुकारते हुए , बोतल दिखाते हुए बोला कि, ग़ालिब साहब, ले आया हूं ! ग़ालिब बिना नमाज़ के लौटने लगे तो मौलवी ने टोका कि बिना नमाज़ के क्यों जा रहे हैं ? ग़ालिब बोले, जब वज़ू में ही क़ुबूल हो गई तो नमाज़ का क्या करना ! और मस्जिद से बाहर आ गए । मुद्रा के साथ भी यह सब है । मुद्रा के साथ रस-रंजन के भी कई क़िस्से हैं । लेकिन अभी एक ताज़ा क़िस्सा सुनिए । कथाक्रम में डिनर की रात शैलेंद्र सागर ने मुद्रा को घर पहुंचाने का जिम्मा मुझ पर डाल दिया । मैं ने सहर्ष स्वीकार लिया । अब हम दुर्विजय गंज की गलियों में भटक गए । मुद्रा जी भी अपनी गली नहीं पहचान पा रहे थे । भटकते-भटकते हम लोग मोती नगर की गलियों में बड़ी देर तक घूमते रहे । खैर किसी तरह पहुंचे 78 दुर्विजय गंज । अब दूसरे दिन भी लंच के बाद शैलेंद्र सागर ने फिर मुझे मुद्रा जी को घर पहुंचाने का जिम्मा दे दिया । मैं अचकचाया । उन्हें रात का क़िस्सा बयान किया । और बताया कि कल तो रात थी, अब दिन है, कार को बैक करने मोड़ने में भीड़ के कारण मुश्किल होगी । गलियां पतली हैं । शैलेंद्र सागर नहीं माने । एक सहयोगी ज़रुर साथ दे दिया । मदद के लिए । कि अगर घर तक कार न भी पहुंच पाए तो यह सहयोगी घर तक मुद्रा को पहुंचा देगा । अब यूनिवर्सिटी पेट्रोल पंप पर पेट्रोल डलवाते समय मुद्रा ने उस सहयोगी से कुछ कहा । कहा कि पुल पार करते ही बाईं तरफ दुकान है । अब पुल पार करते ही उन्हों ने रुकने को कहा । मैं रुक गया । अब वह सहयोगी कार से उतरने को तैयार नहीं हो रहा था । मुद्रा बुदबुदाते हुए ह्विस्की की बात कर रहे थे । मैं ह्विस्की को बिस्किट सुन रहा था । मैं ने कहा भी कि आगे भी बहुत दुकानें मिलेंगी । मुद्रा बोले, यहीं ठीक रहेगा । मैं ने कहा कि कोई खास ब्रांड का बिस्किट है क्या ? साथ में कवियत्री शीला पांडेय जी भी थीं । वह बोलीं, बिस्किट नहीं, ह्विस्की कह रहे हैं । तब मैं अचकचाया । उस सहयोगी का कहना था कि मेरे गांव का या कोई परिचित देख लेगा तो क्या कहेगा ? और उस ने शराब की दुकान पर ह्विस्की लेने जाने से साफ इंकार कर दिया । मैं शराब आदि कभी ख़रीदता नहीं । सो मैं ने भी मना कर दिया । रास्ते में मुद्रा लगातार कहते रहे अब तुम मेरे दोस्त नहीं रहे । बुदबुदाते रहे , तुम कितने अच्छे दोस्त थे । लेकिन अब दोस्त नहीं रहे । आदि-आदि । मैं चुपचाप सुनता रहा । खैर इतवार होने के नाते बहुत भीड़ नहीं थी । सो कार कहीं फंसी नहीं । उन के घर आराम से पहुंच गए हम लोग । मुद्रा को कार से उतार कर उन के घर में दाखिल करते हुए लगभग उन से माफ़ी मांगते हुए कहा कि माफ़ कीजिए , आप की फरमाइश पूरी नहीं कर पाया । मुद्रा ने मेरी पूरी बात सुने बिना कहा कोई माफ़ी नहीं, मुझे आग्नेय नेत्रों से देखा और फिर दुहराया कि अब तुम मेरे दोस्त नहीं रहे, भाग जाओ ! और घर में अकेले घुस गए । लेकिन कल जब मुद्रा जी अपनों के बीच कार्यक्रम में वह मिले तो लपक कर गले लगा लिया मुझे । वैसे ही बच्चों की तरह निश्छल हंसी में मुदित । सर्वदा की तरह ।

कल उन के जन्म-दिन की पूर्व संध्या पर यह कार्यक्रम सचमुच मुद्रा जी के लिए ही नहीं, लखनऊ के लिए भी सौभाग्य बन कर आया । जिस तरह तमाम लेखक, रंगकर्मी मुद्रा जी से सारे भेद-मतभेद बुला कर इकट्ठा हुए वह बहुत ही सैल्यूटिंग है । पूरा कार्यक्रम सब को ही इतना भावुक कर देने वाला था कि पूछिए मत । धाराप्रवाह बोलने वाले, बोलने में हरदम कठोर रहने वाले मुद्रा कल किसी मोमबत्ती की तरह पिघलते रहे, किसी बर्फ़ की सिल्ली की तरह गल-गल कर बहते रहे भावनाओं में । इतना कि जब उन के बोलने का समय आया तो वह ठीक से बोल नहीं पाए । कहा भी कई बार कि मैं आज ठीक से बोल नहीं पा रहा । लोगों ने समझा कि अस्वस्थता के कारण, कमजोर हो जाने के कारण वह नहीं बोल पा रहे । लेकिन सच यह नहीं था । सच यह था कि वह बहुत भावुक हो गए थे अपने सम्मान में बिछे सब को देख कर । इतना अपनत्व पा कर । अब तक उपेक्षित चले आ रहे व्यक्ति को अगर समूचा लखनऊ एक साथ सैल्यूट करने उतर आया हो तो कोई भी हो , भले ही वह मुद्राराक्षस जैसा बाग़ी ही क्यों न हो, भावुक तो हो ही जाएगा । वह तो मुद्राराक्षस थे, उन की जगह जो कोई और होता तो वह मारे ख़ुशी के विह्वल हो कर रो पड़ता । सच मुद्रा को मैं ने जाने कितनी गरमी, बरसात, जाड़ा भोगते देखा है । जाने कितने संघर्ष , जीते-मरते और लड़ते देखा है । पर जितना भावुक होते कल उन्हें देखा है, कभी नहीं देखा । इस तरह तो नहीं ही देखा । एक बाग़ी भी भावुक हो सकता है, फिल्मों में तो बहुत बार देखा है, जीवन में पहली बार कल देखा है । हिंदी जगत के इस चंबल के बाग़ी को सत-सत नमन!






# नवगीत की अवधारणा

डॉ० राजेश श्रीवास्तव

1958 में राजेंद्र प्रसाद सिंह ने एक गीत संग्रह का प्रकाशन गीतांगिनी नाम से किया । इसकी भूमिका में उन्होंने नवगीत शब्द का प्रयोग भी किया । गीत के अन्दर छिपी एक नई काव्यधारा का जन्म संभवतः छायावादी तथा छायावादोत्तर गीतों से मतान्तर दिखाने के लिये ही किया गया था, किंतु यह शब्द नए गीतों के लिये बहुत लोकप्रिय हो गया । नवगीत नई कविता या नई कहानी की तर्ज पर रखा गया नाम अवश्य हो सकता है किंतु यह कोई काव्य आंदोलन नहीं था बल्कि लोकचेतना, संस्कृति, उन्मुक्त जीवन, जातीय संस्कार और सौंदर्यबोध से जुड़ाव की एक सहज प्रकिया थी ।

गीत मानव हृदय की कोमल अभिव्यक्ति का दूसरा नाम है । अनुभूति सुख की हो अथवा दुख की, संवेदनाओं को जब भाषा मिले और लय रूपी रथ पर सवार हो जब चले तो हृदय झंकृत हो उठता है, यही गीत के आगमन का संकेत है । नवगीत इस गीत की वह स्थिति है जहॉ वह काल्पनिकता, रूमानियत और व्यर्थ के आदर्शों से मुक्त होकर एक नई विधा के रूप में अपने आपको स्थापित कर चुका है । लोकरस में डूबकर लोकजीवन की व्यथा कथा कहते हुए साहित्य की सशक्त विधाओं में नवगीत में अपना स्वतंत्र अस्तित्व बनाया है । रूप और शिल्प के अपने स्वतंत्र अस्तित्व के कारण नवगीत नईकविता से पूरी तरह अलग है । नईकविता कविता से अधिक एक विचार है, जबकि नवगीत विचार और भावों का समन्वय है । एक छंदमुक्त है, दूसरा छांदिक है । नईकविता पर विदेशी प्रभाव है जबकि नवगीत के जातीय संस्कार हैं । वह भारतीय परम्परा की खाद में पनपा और बढ़ा है और परिवेश की सच्चाई से जुड़ा है । नईकविता चित्रात्मकता, विराम और ताल पर बल देती है जबकि नवगीत का आग्रह ध्वन्यात्मकता, गति और लय पर है । नवगीतों में काव्य विषय का विस्तार है । यह नई पीढ़ी का गीत है । मानवजीवन की उज्ज्वलता को प्रसारित करते हुए नवगीत ने अपनी अलग भाषा तैयार की है जिसमें कलात्मक सहजता का गुण विशेष रूप से विद्यमान है ।

नवगीत के आगमन के संकेत हमें छायावादी युग में ही मिलने आरंभ हो गए थे । यूँ तो गीत परम्परा वैदिक ऋचाओं से विद्यापति के गीतों तक और भक्तिकाल से रीतिकाल के कवियों में भी ढूंढ़ी एवं प्रतिष्ठित की जा सकती है किंतु गीत एवं नवगीत का स्पष्ट दिशान्तर मानने पर इसका इतिहास अधिक प्राचीन नहीं निकलता । आत्माभिव्यंजना और वैयक्तिकता प्रधान छायावादी युग के कवियों महादेवी, प्रसाद,निराला, पंत ने सुंदर गीतों की रचना की है । 'तुमुल कोलाहल कलह में' एक उत्कृष्ट गीत है । छायावाद के अवरोहकाल में

उसकी वैयक्तिकता और भावुकता को बच्चन, अंचल,नरेंन्द्र शर्मा जैसे कवियों ने कुछ सीमा तक लौकिक बनाने का प्रयास किया किंतु न तो गीतों की भाषा और शिल्प ही छायावादी सौंदर्यबोध से मुक्त हो सका और न ही दार्शनिकता के आग्रह में ही कुछ कमी आई । हॉ, गीतों को सामान्य जन तक पहुंचाने और उनकी भावभूमि तक उतरने का प्रयास अवश्य हुआ । ठीक इसी समय माखनलाल चतुर्वेदी और नवीनजी गीतों को एक नई दिशा देने का प्रयास कर रहे थे । माखनलाल चतुर्वेदी के कई गीतों में लोकसंवेदना, लोकसंदर्भ और लोकधुन की ताजगी थी । कथन की सहजता, मुहावरेदारी और राष्ट्रीयता का आहवान हिंदी गीतों में एकदम नया था । 1940 में लिखा नवीन जी का गीत 'हम अनिकेतन' फक्कड़पन, मस्ती और भाषायी निखार का सुंदर उदाहरण है ।

इसी क्रम में हम अनेक गीतकारों का उल्लेख कर सकते हैं जिन्होंने गीतों में नयापन लाने का प्रयास किया । अज्ञेय में प्रयोग का नयापन था तो भवानी प्रसाद मिश्र में लोकतत्वों का संग्रह । शमशेर बहादुर सिंह बिंबों और भाषा के स्तर पर नएपन की तलाश में थे तो नरेश मेहता वैदिक ऋचाओं के सौंदर्यबोध को हिन्दी गीतों में फिर ले आने का प्रयास कर रहे थे । धर्मवीर भारती ने लोकसंदर्भों का संकलन किया और कड़वे यथार्थ को गीतों में स्थान दिया, वहीं शंभुनाथ सिंह ने गीतों को प्रणय, लोक विज्ञान और संवेदना की भूमि पर लहलहाने का अवसर दिया ।

पास आना मना,
दूर जाना मना,
जिदगी का सफ़र,
कैदख़ाना बना,
इस बिना नाम के,
अजनबी देश में,
सिर उठाना मना,
सिर झुकाना मना,
देखना और ऑखें मिलाना मना ।

इसके पूर्व तारसप्तक में गिरिजा कुमार माथुर गीत की नई संभावनाएँ लेकर आए । उन्होंने रूमानी दुनिया और वायवीय कल्पना को गीतों से लगभग निष्कासित किया किंतु सामान्यजन तक उनकी पहॅुच न हो सकी । अज्ञेय ने गीत शिल्पों का प्रयोग किया किंतु प्रयोगवादी छवि को न मिटा सके । शमशेर ने पदावली और बिंबों की ताजगी के हुनर दिखाए किंतु उनका ध्यान गीतों पर अधिक केंद्रित न रह सका । भवानी प्रसाद मिश्र भी शीघ्र ही नई कविता की ओर मुड़ गए । केदारनाथ ने साहित्यिक गीत शिल्प और लोक शिल्प का

समन्वय कर निश्चित ही गीतों में स्पष्ट बदलाव की अपनी नीति को जगजाहिर किया फिर भी वे पूरा समय गीतों को न दे सके किंतु तब तक नवगीत के लिये एक खासी जमीन तैयार हो चुकी थी ।

वायवीय कल्पना, दार्शनिकता, आत्मनिष्ठा और वैयक्तिकता के चंगुल से शनेः शनेःमुक्त होता हुआ नवगीत जीवन के अधिक निकट आता गया । सौंदर्य के नए संदर्भों की तलाश, यथार्थ की ओर बढ़ते कदम, लोक तत्वों की प्रतिष्ठा और रागात्मक जुड़ाव का अनूठा समन्वय गीतों से स्पष्ट झलक रहा था । गीतों में यह नया बदलाव था ।

नवगीत के साथ लम्बे समय तक एक दुर्भाग्यपूर्ण स्थिति यह बनी रही कि हमारे बहुत से विद्वान नवगीत को विधा मानने से कतराते रहे । यहाॅ तक कि उसमें साहित्यविहीनता के आरोप लगाए गए । अनेक अनेक भाॅति दूसरे आंदोलनकारियों ने नवगीत की अस्मिता और अस्तित्व पर प्राणलेवा हमले किये । मानवीय धरातल पर बहती जीवनधारा पर अनर्गल आरोप लगाते हुए उसे रोकने का प्रयास किया गया । लेकिन सब जानते हैं कि जल की धारा किसी के रोके रुकी नहीं है । समय आते ही वह अधिक वेगवान हो उफान भरती, मचलती साहित्यिकों के हदय तक फैल गई । तथापि अपनी प्राचीन लय से जुड़े रहकर नईदिशाओं की खोज करने में नवगीत को कई तरह से मेहनत करनी पड़ी ।

गीतों से नवगीत तक पहुॅचने के पीछे कुछ और भी कारण थे । पुराने गीतों का रूमानियत भरा रूप घिस चुका था । यथार्थ से सतही जुड़ाव होने के कारण गीतों का साधारणीकरण भी कठिन हो चला था । सौंदर्यबोध में कमी आ रही थी । ऐसी स्थिति में नवगीत कथ्य और शिल्प दोनों स्तर पर बदलाव लेकर आया । कथ्य में विविधता आई । नई पीढ़ी के तनाव, अजनबीपन, निराशा और व्यर्थता के बोध को व्यक्त कर नवगीतकार ने जीवन के संवेदनशील संदर्भों की तलाश की ।

जिजीविषा लिये नवगीतकार का मन आंचलिकता और व्यापक सामाजिक दृष्ठि से अपनी पहचान बनाने लगा । इस मेहनत में गीतकार वीरेंद्र मिश्र और धर्मवीर भारती का नाम विशेष है । वीरेंद्र मिश्र का लेखन 1940 में आरंभ हुआ था । हजारों हजार गीतों के साथ वे विभिन्न मंचों से सुमधुर गायकी अंदाज में छाए रहे । नवगीत की मशाल लेकर वे नवकविता के उस युग में भी चलते ही गए, जिसमें एक बड़े समूह की चिंता केवल इतनी भर थी कि गीत को किसी तरह खारिज कर दिया जाए । विचार प्रधान कविता के उस दौर में भी वे लिख रहे थे -

जिन्दगानी गा रहा हूँ,<br>
मन नहीं बहला रहा हूँ ।

उन्होंने नवगीत और जीवन को एकाकार किया है । वैयक्तिकता का आग्रह जो गीतों की विशेषता रही है उनके नवगीतों से बहुत दूर है । वीरेंद्र मिश्र का मानना है गीत के नवोन्नयन के मार्ग में अब भी कई बाधाएँ हैं । नए गीतकारों में नईकविता के नामीग्रामी सिद्धहस्त कवि और शब्दशिल्पी शामिल हैं । नईकविता, जो छंदमुक्त होकर भी काव्य सम्पन्नता की दिशा में सदैव सजग रही है, लयात्मकता से पूर्ण है और गीति तत्वों के कारण गेय भी बनी हुई है,परंतु छंद, नियम तथा प्रयोगों की कर्कशता में उसकी कोमलता आहत हुई है । यह प्रभाव अवश्य ही नवगीत में दिखाई दे रहा है । नवगीत हार्दिकता और अनुभूति की सहजता को साथ लेकर चला है । नए प्रतीक, नए अप्रस्तुत, नए छंदविधान एवं नईभाषा की उपादेयता नवगीत ने स्वीकार की है ।

नवगीत के विकास में डॉ० धर्मवीर भारती का नाम अत्यंत महत्वपूर्ण है । वंशी और मादल  गीत संग्रह में नए गीतों का सहज विकास था । गीत नए रूप में नए वस्तु संगठन और नए शिल्प के साथ सामने आए । लोक जीवन, लोक परिदृष्य और लोकभाषा की सहजता भी रही । उनकी रागात्मक आंचलिकता और संवेदनशील जीवन संदर्भों के साथ सौंदर्यपरक बिंबों का चयन भी हुआ । किंतु क्रमबद्धता के अभाव में कुछ कविताओं को हठात् गीत बनाने का असफल प्रयास भी हुआ किंतु उनके इस परिवर्तन और प्रभाव को उनके साथ चल रहे गीतकारों ने गंभीरता से लिया और गीत तथा नवगीत की विभाजन रेखा तय की जाने लगी ।

डॉ० धर्मवीर भारती का एक और संग्रह सात गीत वर्ष एक नई ताजगी के साथ आया । इसमें मध्यवर्गीय व्यक्ति के कड़वे मीठे संघर्षों के बीच टूटे हुए मन के विक्षोभ को गीतों में बॉधकर धर्मवीर भारती ने अभिव्यक्ति दी है । अपराधबोध से ग्रस्त युवा पीढ़ी की टूटी आस्थाओं और ध्वस्त होते मूल्यों के बीच अपने गीतों में नवगीतकार भारती को स्पष्ट दिखाई देता है कि नई पीढ़ी चुनौतियों से कतरा रही है । नई पीढ़ी के संक्रमित मन का यह बोध किसी अन्य गीतकार के लिये कल्पना से परे था । निरर्थकता और त्रासद जीवन के अहसास को डॉ० धर्मवीर भारती ने नवगीतों में स्थान दिया। सात गीत वर्ष ने नवगीत के लिये उर्वर जमीन दी । यहीं से नवगीत की दो धाराएं हो गईं । एक लोकसंदर्भों को लेकर अग्रसर होने वाली और दूसरी यथार्थ के तीखे बोध को लेकर प्रवाहित होने वाली । एक में रागात्मक सघनता है तो दूसरे में यथार्थबोध । एक में रागोद्वेलन के कारण, सौंदर्य और प्रेम की सघनता है तो दूसरे में यथार्थबोध के कारण व्यंग्य का पैनापन। डॉ० धर्मवीर भारती के नवगीतों की विशेषता है यथार्थ की खुरदुरी भाषा और जीवन संघर्षों को व्यक्त करने के लिये युद्ध की शब्दावली का एकदम नया प्रयोग ।

यह नवगीत का ही नहीं वरन हिन्दी काव्य जगत का दुर्भाग्य है कि उसे वह लोकप्रियता नहीं मिली जिसका वह अधिकारी है । किंतु नवगीत के साथ ऐसा होना स्वाभाविक है । नवगीत कोई आंदोलन नहीं है, यह तो जब तब यहॉ वहॉ से झरने की भॉति फूट पड़ने वाली धवल धारा है । उसकी श्रृंगारिकता किसी परिचय की मोहताज नहीं है । जब कभी नवगीत ने रंग दिखाए हैं तो मानव मन झंकृत हुआ ही है ।

लघुपत्रिकाओं ने नवगीत को संरक्षण देना आरंभ किया है यह शुभलक्षण है । वर्तमान व्यापारिक दौर में जब लेखन भी आर्थिक प्रतिस्पर्द्धा तथा सम्पन्नता के चंगुल में उलझता जा रहा है, नवगीत के प्रति कवियों की उपेक्षा अस्वाभाविक नहीं है । लेकिन हदयवान कवि न तो इस प्रतिस्पर्द्धा में शामिल हैं और न ही ऐसे किसी षडयंत्र में सहभागी बनना चाहते हैं जो मानव मन को आंदोलित करने वाली इस हदयवान काव्यविधा के विकास में बाधक हैं ।

कविता अगर मनुष्यता की मातृभाषा है तो गीत मानवीय संवेदना का अर्थसंपृक्त शब्द संगीत। गीत की रचना का सम्बन्ध हर हाल में लोकमन की गति से होता है। इसलिए गीत में लोकमन के सुख-दुख, उत्सव-आनन्द, हँसी-खुशी, अवसाद-उल्लास, आशा-आकांक्षा, उत्साह-उमंग, जय-पराजय,जीवन-संषर्ष और मुक्ति-संघर्ष की सच्ची अभिव्यक्ति होती है। स्वतंत्रता-आन्दोलन के बाद के जन-आन्दोलनों के विकास में गीत-रचना ने क्रान्तिकारी भूमिका निभाई है और इस दौरान गीत का गुणात्मक विकास हुआ है। स्पष्ट  है कि जन-आन्दोलन में जनता के मन की या लोकमन की एक विशेष गति की अभिव्यक्ति होती है। अच्छे गीत उस गति को अभिव्यक्त करते हैं और उसे शक्ति भी देते हैं। कहने का तात्पर्य है कि जन-आन्दोलनों में गीत पैदा होते हैं और जन-आन्दोलनों को गति और शक्ति देने में सार्थक भूमिका निभाते हैं।

नामवर सिंह के अनुसार जिस साहित्य में काव्योत्कर्ष के मानदण्ड प्रबन्ध-काव्य के आधार पर बने हों और जहाँ प्रबंध-काव्य को ही व्यापक जीवन के प्रतिबिम्ब के रूप में स्वीकार किया गया हो, उसकी कविता का इतिहास मुख्यतः प्रगीत मुक्तकों का है। यही नहीं बल्कि गीतों की जन-मानस को बदलने में क्रान्तिकारी भूमिका रही है। वे मानते हैं कि यदि विद्यापति को हिन्दी का पहला कवि मान लिया जाय तो हिन्दी कविता का उदय ही गीत से हुआ, जिसका विकास आगे चलकर संतों और भक्तों की वाणी में हुआ। गीतों के साथ हिन्दी कविता का उदय कोई सामान्य घटना नहीं, बल्कि एक नयी प्रगीतात्मकता, लिरिसिज्म के विस्फोट का ऐतिहासिक क्षण है, जिसके धमाके से मध्य-युगीन भारतीय समाज की रूढ़ि-जर्जर दीवारें हिल उठीं, साथ ही जिसकी माधुरी सामान्य जन के लिए संजीवनी सिद्ध हुई। कहने की आवश्यकता नहीं है कि हिन्दी कविता का उदय बिहार की पयस्विनी धरती पर ही हुआ है।

विद्यापति के मधुर गीतों के साथ जिस हिन्दी कविता की विकास-यात्रा आगे बढ़ी है उसमें कई समयसापेक्ष, युगसापेक्ष और समाजसापेक्ष पड़ाव आये हैं तथा हर पड़ाव पर बिहार के गीत-रचनाकारों ने प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप से अपनी उपस्थिति दर्ज की है। भारतेन्दु युग या महावीर प्रसाद द्विवेदी अथवा मैथिलीशरण गुप्त का काल यानी हर काल में गीत-रचना अपनी माधुरी और ऊर्जा-विस्फोट से सामाजिक चेतना में क्रान्तिकारी परिवर्तन लाने के लिए संघर्ष करती रही है। मोहन लाल महतो वियोगी के वार्णिक छन्द में लिखे गीतों ने अपनी अलग पहचान बनाई है।

आधुनिक हिन्दी गीत-रचना को असली चेहरा और पहचान छायावाद के दौर में ही हासिल हुआ है। गीत के लिहाज से इस काल के वृहद् चतुष्टय-निराला, जयशंकर प्रसाद, सुमित्रानन्दन पंत और महादेवी वर्मा के बाद अगर पाचवाँ नाम लेना होगा तो, निस्संदेह वह नाम आचार्य जानकी वल्लभ शास्त्री का ही होगा। हालाँकि जानकीवल्लभ शास्त्री के साहित्य जगत में पदार्पण के समय तक छायावाद दम तोड़ने लग गया था और उत्तर छायावादी दौर के अलमस्त गीतकार-चतुष्टय--हरिवंश राय बच्चन, नरेन्द्र शर्मा, रामधारी सिंह दिनकर, रामेश्वर शुक्ल अंचल-के अलावा माखनलाल चतुर्वेदी, भगवती चरण वर्मा, गोपाल सिंह नेपाली, केदारनाथ मिश्र प्रभात, आरसी प्रसाद सिंह और थोड़ा बाद के नीरज के गीतों ने गीत-रचना के क्षेत्र में आयी गुणात्मक तब्दीली का संकेत देना शुरू कर दिया था।

आचार्य जानकीवल्लभ शास्त्री की रचनात्मक मनोभूमि छायावाद के अधिक करीब और उत्तर छायावाद से थोड़ा भिन्न दृष्टिगोचर होती थी। संभवतः इन्हीं कारणों से आचार्य जानकीवल्लभ शास्त्री को अपने समकालीन अन्य गीतकारों की अपेक्षा उचित और अपेक्षित मान्यता नहीं मिली और न ही आलोचकों ने इनके गीतों की गहराई से आज तक संजीदा पड़ताल ही की। कुमारेन्द्र पारसनाथ सिंह का अति गंभीर निष्कर्ष है कि छायावाद काल के जो रचनाकार गीत-रचना के क्षेत्र में अपनी विशिष्ट पहचान बनाकर चलने में समर्थ हुए और आज भी रचना-कर्म से जुड़े चल रहे हैं, उनमें नरेन्द्र शर्मा और जानकीवल्लभ शास्त्री का नाम पहले आता है। ये दोनों ही विशुद्ध भारतीयता के रंग में भी शास्त्रीयता की जमीन पर खड़े हैं और प्रगतिशील चेतना से लैस होने के बावजूद न तो प्रगतिवाद की सीमा में आते हैं, न ही जनवाद की बल्कि इनका बिलकुल अलग ही आधार है। जहाँ नरेन्द्र शर्मा ने चलचित्र, आकाशवाणी और दूरदर्शन से जुड़े रहकर भी सृजन की दुर्निवार भूख की बदौलत गीत-रचना के सम्मुख कुछ उत्कृष्टतम उदाहरण प्रस्तुत किये हैं वहीं एकान्त साधना में लीन जानकीवल्लभ शास्त्री ने गीतों की मुखर अमरता को एक नया मिथक प्रदान किया है। शास्त्री के गीतों की जमीन पर अंत तक स्वर और सुर की लयात्मक एकता का प्रश्न है। वे निराला की कला-चेतना के अर्थपूर्ण विकास-क्रम के अंतिम और संभवतः अन्यतम बिन्दु हैं। हिन्दी गीत का इतिहास इन दोनों के अवदान को रेखांकित किये बगैर अधूरा ही रह जायेगा।

आचार्य जानकी वल्लभ शास्त्री के समकालीन गीतकारों में रामधारी सिंह दिनकर, केदारनाथ मिश्र प्रभात, गोपाल सिंह नेपाली, श्याम नन्दन किशोर, आरसी प्रसाद सिंह, रामगोपाल शर्मा रुद्र, कलक्टर सिंह केशरी, जनार्दन प्रसाद झा 'द्विज', रामदयाल पाण्डेय, हंसकुमार तिवारी, अवधभूषण मिश्र, गुलाब खण्डेलवाल, विंध्यवासिनी दत्त त्रिपाठी, जितेन्द्र कुमार प्रभृति का नाम प्रमुखता से सम्मिलित किया जा सकता है। गीतों की वैचारिक अंतर्वस्तु और प्रभावी अंतर्वस्तु, बनावट और बुनावट एवं अभिव्यक्ति-भंगिमा के धरातल पर इन सभी गीतकारों में काफी भिन्नताएँ हैं। रामधारीसिंह दिनकर मूलतः राष्ट्रीय चेतना के ओजस्वी कवि के रूप में जाने जाते है। इन्होंने कुछ अच्छे गीत भी लिखे हैं, जिनमें उत्तर छायावादी उल्लास, उमंग तथा मस्ती का स्वर छलछलाता हुआ दिखलाई देता है। रामविलास शर्मा को निराला के बाद दिनकर की काव्यभाषा में ही सबसे ज्यादा मेघ-मंद्र स्वर सुनाई देता है।

राष्ट्रीय चेतना के लिहाज से गोपाल सिंह नेपाली दिनकर के बाद दूसरे महत्वपूर्ण गीतकार हैं, बल्कि एक सफल गीतकार के रूप में नेपाली दिनकर से अधिक उल्लेखनीय हैं। गोपाल सिंह नेपाली के गीतों का फलक और परिदृश्य तथा अनुभूति की संरचना दिनकर के गीतों की तुलना में अत्यधिक व्यापक और गहरा है। राष्ट्रीय चेतना के अलावा नेपाली के गीतों में प्रेम, प्रकृति और सौन्दर्य के अनगिनत बेल-बूटे कढ़े हैं, जिनकी चमक आज भी मद्धिम नहीं पड़ी है। दिनकर और नेपाली दोनों के गीतों में तत्कालीन राजसत्ता और वर्ग-विभाजन पर आधारित समाज-व्यवस्था के अंतर्विरोधों,शोषण, दमन और उत्पीड़न के खिलाफ तीव्र प्रतिरोध का स्वर है। दिनकर जहाँ मुनादी के स्वर में घोषित करते हैं कि हटो व्योम के मेघ पंथ से स्वर्ग लूटने हम आते हैं, दूध-दूध ओ वत्स! तुम्हारा दूध खोजने हम जाते हैं,तो नेपाली का मेघ-मंद्र उदघोष था कि-

जब-जब जनता पर दुख की बदली छाई है,
तब-तब हमने विप्लव-बिजली चमकाई है ,
मानवता का परिहास बदलने वाले हैं,
हम तो कवि हैं, इतिहास बदलने वाले हैं।

श्याम नन्दन किशोर के गीतों का रचना-परिदृश्य नेपाली जितना व्यापक और विस्तृत नहीं हैं, लेकिन उनमें जवानी की मस्ती कूट-कूटकर भरी हुई है-जवानी जिनके-जिनके पास जमाना उनका-उनका दास।

सर्वविदित है कि भक्ति-आन्दोलन के बाद हिन्दी कविता व्यापक जन-सामान्य और श्रमजीवी वर्ग से प्रगतिवादी दौर में पहली बार मुखातिब हुई अथवा व्यापक जन-आन्दोलन के साथ गहरे स्तर पर जुड़ी। इस दौर की गीत-रचनाएँ संघर्षशील जन-साधारण में काफी

मैं अंजलि से कहना चाहता हूं कि तुम रात भर सोयी नहीं हो, कार मुझे चलाने दो लेकिन उन्होंने मेरी एक नहीं सुनी है।

वे बता रही हैं कि वे अगर गोवा गयी होती तो कितने खूबसूरत दिन मिस करती। वहां सब इन्फार्मल होते ही भी फार्मल ही होता और अकेले वक्त बिताने के लिए सबकी नाराजगी मोल लेनी पड़ती।

तभी मैंने पूछा है -अंजलि एक बात बताओ।

-पूछो मेरे लाल। वे सुबह से पहली बार खुल कर हंसी हैं। मुझे अच्छा लगा है कि अंजलि अब अपने उसी मूड में लौट आयी हैं जिसमें वह परसों आतेसमय थीं।

- हम परसों सुबह से एक साथ हैं। इस बीच बीसियों बार मेरा मोबाइल बजा है। मैंने कभी एटैंड किया है और कई बार नहीं भी किया है। लेकिन इस सारे अरसे में तुम्हारा मोबाइल एक बार भी नहीं बजा है।

- भली पूछी दोस्त जी। निगाहें सड़क पर जमाये अंजलि कह रही हैं- सही कहा। मेरे पास दो मोबाइल हैं। एक ऑफिस का और एक पर्सनल। दोनों में शायद ही कोई नम्बर हो जो दोनों में हो। देसराज के नम्बर के अलावा। संयोग से वह हमारा डीलर भी है और रिश्ते में पति भी लगता है। तुमसे बात करने के लिए और होटल बुक करने के लिए ही मैंने अपना मोबाइल ऑन किया था। तब से दोनों मोबाइल बंद ही हैं। ये तीन दिन सिर्फ मेरे थे और मैंने अपने तरीके से जीये। मैं अपने वक्त में किसी का दखल नहीं चाहती। किसे क्या करना है, मैंने सबको बता रखा है। कोई समस्या हो तो इंतज़ार कर सकती है।मेरा सबसे बड़ा सच मेरा सामने वाला पल है।

•

अचानक कार रुकने के कारण मेरी नींद खुली है। अरे, मैं कब सो गया पता ही नहीं चला। अंजलि की तरफ देखता हूं। वे मुस्कुरा रही हैं। उन्होंने कार साइड में रोकी है। बाहर देखता हूं - अरे, ये तो शिमला रिसार्ट है। मैं पहले भी दो एक बार यहां आ चुका हूं। इसका मतलब हम मुंबई के पास हैं।

घड़ी देखता हूं - बारह बजे हैं। अंजलि ने मेरी तरफ का दरवाजा खोला है। पता ही नहीं चला कि बात करते करते कब सो गया था।

-कैसा लग रहा है अब?

-बेहतर महसूस कर रहा हूं।

- श्रीमान जी, कितना भी बेहतर महसूस करें, आपको पीने के लिए और नहीं मिलने वाली और खाने के लिए दही चावल ही मिलेंगे।

- कोई बात नहीं सिस्टर जी। आपकी केयर में हूं तो आप मेरा भला ही सोचेंगी। हम दोनों ही हंस दिये हैं।

रिसोर्ट में बायीं तरफ रेस्तरां हैं जहां फैमिली केबिन बने हुए हैं। बहुत कलात्मक। एक तरफ लम्बा सोफा जिस पर तीन आदमी आराम से बैठ सकें और मेज के दूसरी तरफ गाव तकियों से सजा एक तख्त।

मैं तख्त पर गाव तकियों के सहारे पसर गया हूं। अचानक अंजलि सोफे से उठी हैं और बाहर चली गयी हैं। मैंने आंखें बंद की ली हैं।

अंजलि वापिस आयी हैं तो उनके हाथ में आइपैड और डीहाइड्रेशन के घोल वाली बोतल है। बोतल मेरी तरफ बढ़ाते हुए पूछ रही हैं- बोतल से पीयेंगे या गिलास मंगवाऊं?

मैं छोटा बच्चा बन गया हूं - एक शर्त पर पीऊंगा।

-बता दीजिये।

-इसके बाद आपके साथ एक आखिरी बीयर तो बनती है।

- कमाल है। रात भर की तकलीफ काफी नहीं है। चलो ठीक है। सिर्फ एक गिलास मिलेगी। लो पहले इसे पीओ और उन्होंने बोतल खोल कर मेरे मुंह से लगा दी है।

अंजलि पूछ रही हैं-यहाँ से 6 बजे की फ्लाइट के लिए कितने बजे निकलना ठीक रहेगा?

- वैसे तो तीस चालीस मिनट का रास्ता है लेकिन हाइवे का मामला है। हम साढ़े तीन बजे निकलेंगे।

-तुम्हें कोई तकलीफ तो नहीं है ना अब?

- नहीं, एकदम ठीक कर दिया तुम्हारे ड्रिंक ने।

अंजलि ने वेटर को पीने और खाने का ऑर्डर दिया है। मेरे लिए एक गिलास बीयर और कर्ड राइस पर सहमति हो गयी है।

अंजलि अपने आइपैड में तस्वीरें दिखा रही हैं। वे भी आराम से तख्त पर बैठ गयी हैं।

हर तस्वीर से जुड़ा कोई न कोई मजेदार किस्सा शेयर कर रही हैं। इस समय वे बहुत अच्छे मूड में हैं। मैं अधलेटा हूं और वे मेरे सिर की तरफ बैठी हैं। अचानक उन्होंने मेरा सिर अपनी गोद में रख दिया है। मैंने आंखें बंद कर ली हैं। वे मेरे चेहरे की तरफ झुकी हैं और मेरा माथा सहला रही हैं। उनके बालों ने मेरे चेहरे पर एक झीना जाल डाल दिया है।

अचानक एक गरम बूंद मेरे गाल पर गिरी है। वे निःशब्द रो रही हैं। आंसुओं से उनका चेहरा तर है। मैं कुछ कह नहीं पाता कि क्या कहूं। वे रोये जा रही हैं। मैं हाथ बढ़ा कर उनके आंसू अपनी उँगली की कोर पर उतार लेता हूं। वे मेरी उँगली अपने मुंह में दबा लेती हैं।

कह रही हैं - मैंने तुम्हें बहुत परेशान किया।

-नहीं तो?

- मैं अचानक आयी, तुम्हारा शेड्यूल अपसेट किया। कितनी उम्मीदें जगा दीं और सताया।

-नहीं तो?

- जानती हूं कि पास में युवा और खूबसूरत लड़की हो तो किसी का मन भी डोल सकता है। पता नहीं तुम खुद पर कैसे कंट्रोल कर पाये।

मैं उनके बाल सहलाते हुए हंसता हूं - बहुत आसान था।

वे हमम करके इशारे से पूछती हैं- वो कैसे भला?

-कुछ तुम्हारी शर्तें, कुछ मेरी वैल्यूज, कुछ मेरे डर और कुछ तुम्हारी वैल्यूज।

अंजलि ने मेरे गाल पर चपत मारी है- और?

- एक और बात भी थी कि वह सब करने के लिए खुद को मनाना और तुम्हें तैयार करना बिलकुल भी मुश्किल नहीं था। पता तो था ही कि तुम नार्मल सेक्स लाइफ तो नहीं ही जी रही हो। ऐसे में मेरा काम आसान हो जाता लेकिन ऐसे बनाये गये संबंधों का एक ही नतीजा होता है।

-क्या?

- या तो वे हमेशा के लिए उसी तरफ मुड़ जाते हैं या बिल्कुल खत्म हो जाते हैं। और ये दोनों बातें ही मैं नहीं चाहता था।

-कहते चलो।

- ऐसे करने का मतलब होता एक अच्छी दोस्त को हमेशा के लिए खो देना जो कि बहुत बड़ा नुक्सान होता।

अंजलि झुकी हैं और पहली बार मेरे होंठों को क्षण भर के लिए अपने होठों से छू भर दिया है- शायद मैं इसी भरोसे पर यहाँ और तुम्हारे पास ही आयी थी कि मैं एक मैच्योर दोस्त से मिलने जा रही हूं। मेरे लिए भी तुम्हारी मस्त कर देने वाली मौजूदगी में अपने आपको नियंत्रण में रखना इतना आसान नहीं था। तुम्हें शायद पता न हो, मैं दोनों रात एक पल के लिए भी नहीं सोयी हूं। पहली रात तुम कमज़ोर पड़े थे तो मैंने तुम्हें सँभाला था। बेशक लहरों में बह जाना मेरे लिए भी सहज और आसान होता। दूसरी रात मैं कमज़ोर पड़ गयी थी और तुम्हारे पास चली आयी थी कि जो होना है हो जाये लेकिन कल रात तुमने मुझे कमज़ोर होने से बचा लिया और उठ कर दूसरे कमरे में चले गये थे। तब मैं नींद में नहीं थी। तुम्हारी नजदीकी का पूरा फायदा उठाना चाह रही थी लेकिन तुमने मौका ही नहीं दिया और भाग खड़े हुए ।

मैंने नकली गुस्सा दिखाया है- यू चीट।

- थैंक्स समीर।

- अब किस बात का थैंक्स भई?

- इस यात्रा में मेरे सेल्फ एक्चुअलाइज़ेशन के अनुभवों में एक और आयाम जुड़ गया है समीर।

मैं भोला बन गया हूं - वो क्या?

- मेरा ये अहसास और पुख्ता हो गया है कि देह से परे भी दुनिया इतनी खूबसूरत हो सकती है। सही कह रहे हो समीर कि हमारी ये यात्रा अगर देहों से हो कर गुज़रती तो उन्हीं अंधी गलियों में भटक कर रह जाती और हम उससे कभी बाहर न आ पाते। थैंक यू माय दोस्त,थैंक यू। हम दोनों ने ही आगे की मुलाकातों के रास्ते बंद नहीं किये हैं। खुले रखे हैं। थैंक्स अगेन।

मैं मुस्कुरा कर रह गया हूं। इस बात का क्या जवाब दूं। मैंने उनके बिखरे बाल समेट कर उनके कानों के पीछे कर दिये हैं। उनका चेहरा दमक रहा है।

•

एयरपोर्ट आते समय ड्राइविंग सीट मुझे वापिस मिल गयी है।

मैं चुहल करते हुए पूछता हूं - तो आपका रूफ टॉप गार्डन हमें कब देखने को मिलेगा?

- जल्दीबाजी न करें श्रीमन। अभी तो हमें इस जादुई यात्रा के तिलिस्म से बाहर आने में ही समय लगेगा। और याद रखें कि यात्राएं और मुलाकातें हमेशा संयोग से ही होती हैं। अचानक ही। जैसे ये मुलाकात हुई। हम ज़रूर मिलेंगे लेकिन कहां मिलेंगे और कब मिलेंगे, इसकी कोई भविष्यवाणी सेल्फ एक्चुअलाइज़ेशन नहीं करता। वे खिलखिला कर हंस दी हैं।

मैंने उन्हें ड्राप किया है। कार से उतर कर हम गले मिले हैं और फिर से मिलने का वादा करके बिछड़ गये हैं।

वापिस आने के लिए कार स्टार्ट करते समय मैं तय नहीं कर पा रहा कि मैं एकदम खाली हो गया हूं या किसी दैविक ताकत से भर गया हूं।



**कहानी**

# कल्पवास



**राजेंद्र वर्मा**

"अरे हंसा! ई पांच लीटर तेल किती देर चली? जब दिन भर जनरेटर चलना है तो काहे नहीं बीस लीटर एकै साथ डालता!" हंसा को जनरेटर में डीजल टोटियाते देख बैंक-बाबू इलाही ने कहा। इलाही हाल ही में भर्ती हुआ था और घाघ किस्म के बाबुओं का छोड़ा हुआ कार्य निपटाने बैंक जल्दी आ जाता था।

हंसा की खिसियानी हंसी निकल पड़ी, बोला- "हमार बस चलै तो हम बीस का, चालीस डाल देई, लेकिन मिलै तो!।।" उसने जनरेटर चला दिया। सबेरे के साढ़े आठ बज रहे थे। अभी उसे बैंकिंग हाल, शाखा प्रबन्धक के चैम्बर और सिस्टम रूम की सफाई करनी थी। सभी जगह झाड़ू-पोंछा और टायलेट की धुलाई करते-करते साढे नौ तो बजते ही थे। तब तक फील्ड आफिसर, एकाउंटेंट, सिस्टम इंचार्ज और एकाध बाबुओं का आगमन शुरू हो जाता। शाखा प्रबन्धक तो खैर, आराम से दस-साढ़े-दस तक आते थे।

हंसा, यानी पचीस वर्षीय नाइन्थ फेल हंसराज जाटव, यानी पंडितजी का घरेलू नौकर! पंडितजी, अर्थात् पचास वर्शीय पं0 हरिप्रसाद तिवारी, जिनकी बिल्डिंग में बैंक था और उन्हीं का जनरेटर किराये पर चलता था। जितने रुपये महीने किराया मिलता था, उतने का ही डीजल लग जाता था, दो-ढाई हजार महीना मेंटिनेंस और हजार रुपये हंसा का वेतन उनकी जेब से जाता था। यह बिल्कुल घाटे का सौदा था, लेकिन बिल्डिंग के किराये से घाटा पूरा होता था। हालांकि बिल्डिंग का किराया भी कुछ खास न था- पन्द्रह हजार महीना, लेकिन नफा-नुकसान से महत्वपूर्ण प्रतिश्ठा का प्रश्न था- उनकी बिल्डिंग में कोई दूसरा कैसे जनरेटर लगा सकता था?

हंसा के परिवार में दो प्राणी और थे। पांच वर्षीय बेटी- मुन्नी, और इजाज के अभाव में दमा से जूझती मां! हंसा को नौकरी से ही फुरसत न थी। वह इसे पंडितजी की कम, बैंक की अधिक समझता था। मन में कहीं आस पल रही थी कि एक दिन, लालमन की तरह वह भी बैंक में रेगुलर हो जायेगा। इसलिए वह शाखा प्रबन्धक, फील्ड आफिसर, एकाउंटेंट, सिस्टम इंजार्ज सहित हर स्टाफ की चाकरी बजाने दौड़ता रहता था।

लालमन ब्रांच का स्थायी सफाई कर्मचारी था, लेकिन सफाई का कार्य वह हंसा से ही लेता था। इसके बदले वह उसे पांच सौ रुपये प्रति माह देता था। लालमन से पहले उसके पड़ोस के गांव के प्रदीप मिश्रा सफाई कर्मचारी थे, लेकिन प्रमोशन पाकर पड़ोस की एक ब्रांच में बाबू हो गये थे। हंसा से सफाई करवाने की नींव उन्होंने डाली थी।

जब लालमन की भर्ती हुई तो हंसा को लगा कि अब सफाई के काम से उसे फुरसत मिल जायेगी, क्योंकि लालमन स्वीपर बिरादरी के थे और वह जाटव! इस लिहाज से वह लालमन से ऊँची जाति का था। लेकिन धन की देवी लक्ष्मी ने सामाजिक सोपान बदल दिये थे। यहां मनु महाराज की नीति काम न आ रही थी- एक दलित दूसरे दलित का शोषण कर रहा था .......... धन निर्धन का शोषण कर रहा था ..........बड़ी मछली छोटी को खा रही थी।

बहरहाल, हजार रुपये पंडितजी से, पांच सौ लालमन से और दो-ढाई सौ स्टाफ की टिप्स- कुल मिलाकर महीने में सत्रह-साढ़े सत्रह सौ रुपये हंसा के हाथ में आ जाते थे। बंधे-बंधाये पौने दो हजार रुपये महीने कम न थे- पर इनमें से चार-पांच सौ तो वह दारू और बीड़ी को भेंट कर देता .......... पहले वह कभी-कभार होली-दीवाली में चोरी-चुपके दारू पी लेता था, लेकिन जब से फील्ड आफिसर ने हफ्ते में दो बार ब्रांच की कैंटीन में शाम पांच बजे से दारू पार्टी आयोजित करनी षुरू की- जिसका इंतजाम हंसा के जिम्मे था, तब से वह भी बोतल में बची हुई व्हिस्की का मजा तीसरे-चैथे लेने लगा। मसालेदार देसी के मुकाबले यह बहुत हल्की थी, इसलिए हल्कापन दूर करने के लिए वह जल्द-ही मधुशाला का परमानेंट ग्राहक बन गया।

बारह सौ रुपये पत्नी के हाथों सौंप वह घरेलू जिम्मेदारियों से मुक्त हो जाता। हर महीने 'सैलरी डे' पर पत्नी झल्लाती- ''तुम यहां क्या सोने आते हो? यह भी बन्द कर दो, तो कौन सा काम तुम्हारे बिना रुक जायेगा? पांच-छः सौ तो मैं भी दूसरों के घर मर-मर कमा लेती हूं।'' जब गुस्सा ठंडाता, तो कहती, ''तुम यह नौकरी छोड़ क्यों नहीं देते? .......... ऐसी नौकरी से क्या फायदा कि घर से दूर भी रहो और भूखे भी मरो!''

हंसा चुपचाप सुन लेता। सुनने की तो जैसे उसे आदत पड़ गयी हो- घर हो या बैंक। हर जगह, उसे दूसरी की सुनने का काम था। सवेरे ही, वह घर से निकल पड़ता .......... पत्नी और मां अवश देखती रह जातीं ..........

कभी-कभी वह भी भावुक हो उठता- वह भी मुन्नी के साथ खेले, उससे खूब बातें करे! कितने दिन हो गये उसे दौड़ते-भागते देखे! ..........।अम्मा की सेवा तो जैसे उसके भाग्य में है ही नहीं! ..........पत्नी का मुस्कुराता चेहरा आंखों में तैरने लगता ..........जब ब्याहकर आयी थी, तो बिल्कुल हिरवाइन लगती थी- सांवला रंग, लेकिन चेहरे पर बड़ी-बड़ी मुस्कुराती आंखें,

गुलाब की पंखुड़ियों जैसे पतले-पतले होंठ और भरे-भरे गाल! जब हंसती तो गालों में गड्ढे पड़ जाते- बिल्कुल शर्मीला टैगोर की तरह! बस्ती में कोई भी ऐसी नक्ष-नैन वाली बहू न थी। सास को कितना नाज था बहू पर- आते ही घर संभाल लिया! बड़ो का लिहाज और छोटों से प्यार! कितनों की तो नजरें उसे चोरी-चोरी देखती रहतीं और सौन्दर्य-रस पीती रहतीं। कुछ नजरें तो उस पर घात भी लगाये रहतीं, पर मजाल कि कोई ऐसी-वैसी बात हो जाए! .......... लेकिन आज उसकी हिरवाइन उलझे बालों वाली काली-कलूटी लगती है। चेहरे की लुनाई न जाने कहां गायब हो गयी? हाथ-पांव बिल्कुल खरहरा हो गये ..........गरीबी ने सारा आब सोख लिया!

शाखा में कोई चपरासी न था। लालमन से चपरासी का कार्य लिया जाता। स्वीपर जाति के होने के कारण लोग उसके हाथ का पानी पीना टाल देते थे। यह सेवा भी हंसा को सम्पन्न करनी पड़ती था। इसके अलावा, लालमन कक्षा पांच तक ही षिक्षित था। अंग्रेजी उसे छू तक नहीं गयी थी, इसलिए वाउचर छंटवाने, अनस्कैंड सिग्नेचर कार्ड निकलवाने आदि में भी हंसा को उसकी मदद करनी पड़ती। लालमन यह मदद आदेश देकर लिया करता। इसके लिए वह हंसा को दूसरे-तीसरे पांच-दस रुपये भी देता। सात हजार तीन सौ प्रति माह वेतन पाने वाले लालमन के लिए पांच-छः सौ की राशि कोई खास न थी, जबकि हंसा के लिए वह आधी तनख्वाह थी।

नौकरी चीज ही ऐसी होती है। शुरू-शुरू में स्वाभिमान को ठेस पहुंचने पर कष्ट होता है, किन्तु कष्ट के बदले जब हर महीने बंधी-बंधाई रकम मिलने लगती है, तो स्वाभिमान को तिल-तिल मारना तथा दूसरों का शोषण करना जीवन का अभीष्ट बन जाता है। कैसी विडम्बना है- लक्ष्मी ही हमसे मनुष्यता छीनती है,फिर भी हम लक्ष्मी की कृपा पाने को क्या-क्या नहीं करते ?

हंसा भी जीवन की इस विडम्बना का स्थाई आनन्द लेना चाहता था। सोते-जागते उसकी आंखों में एक ही स्वप्न पलता- एक दिन वह बैंक में नौकर हो जायेगा। फिर सारा दुख-दारिद्रय छू-मन्तर हो जायेगा। वही पत्नी, जो उससे ठीक से बात नहीं करती, उसके लिए पलक-पांवड़े विछाये रहेगी। अम्मा भी अपने बेटे पर नाज करेंगी। बेटी भी अच्छे स्कूल में पढ़ेगी ..........नदी से दूर बस्ती से सटा उसका अपना पक्का घर होगा जिसमें लैटरीन भी होगी- पत्नी और अम्मा को बाहर जाने की जरूरत न रहेगी!

पिछले तीन वर्षों से हंसा की यही दिनचर्या थी कि वह सवेरे सात बजे घर से निकल लेता और रात को नौ बजे तक पहुंचता। हल्के-फुल्के बुखार में भी वह नागा न करता। पिछले साल उसे अवश्य आठ-दस दिनों तक घर पर रहना पड़ा था, जब एक सियार ने उसके एक

पैर की पिंडली का अच्छा-खासा मांस उड़ा ले उड़ा था। अंधेरी रात में करीब नौ बजे जब वह साइकिल से रेंगते हुए घर लौट रहा था कि दाहिने पैर के पास किसी की आहट हुई। उस समय उसके पास टार्च भी नहीं थी। लगा कि कोई जानवर है। वह 'धत्-धत्' करता रह गया और सियार ने अपना काम दिखा दिया।

साइकिल से घड़मड़ाकर वह गिर पडा। लंगड़ाते-लंगड़ाते किसी तरह घर पहुंचा .......... साबुन से घाव धोकर उसने कड़ुआ तेल लगाया, पर दर्द के मारे वह रात भर कराहता रहा। सवेरे अस्पताल जाकर एंटी रैबीज का इंजेक्शन लगवाया। मरहम-पट्टी करायी। फिर घर पर आराम! अगले दिन फिर इंजेक्शन! .......... घाव अभी सूखा न था, लेकिन जैसे ही हंसा तनिक चलने-फिरने लायक हुआ, वह बैंक में हाजिर था। मन में कहीं डर बैठा हुआ था- किसी और को न रख लिया जाए!

पैर के घाव के कारण हंसा जब बिस्तर पर था तो पत्नी बड़े प्यार से समझाती- "यह नौकरी अब तुम छोड़ दो। क्या होता है हजार रुपल्ली में! मैं भी दूसरों के यहां कहां तक रोज-रोज खटूं? और मिलता भी क्या है- मुश्किल से पन्द्रह-बीस रुपये या सेर-दो-सेर अनाज! अब तुम यहीं कोई काम-काज ढूढ़ो। न हो, तो कोई छोटी-मोटी दुकान ही खोल लो! ..........सहुआइन के ठाठ नहीं देखते। साहू के मरने के बाद उसने क्या किया? परचून की दूकान खोली। जब देखो, भीड़ लगी रहती है। साहू तो बस नाम के ही साहू रहे- जिन्दगी भर भगत बने रहे। भजन-कीर्तन करते रहे। अरे, इससे कहीं घर चलता है? अच्छा ही हुआ कि घर की दीवार ढहने से वे चल बसे और दीवार में गड़ी मोहरे सहुआइन को दे गये ..........तुम भी दुकान खोल लो- बैंक से लोन ले लो, नहीं तो हमारी हंसुली-करधनी बेच दो। यहां रहोगे, तो मुन्नी और अम्मा की देखभाल तो हो पायेगी। मुन्नी स्कूल जाने की जिद करती है, लेकिन नदी-पार उसे कैसे भेजूं? अम्मा की दवाई भी अब डाक्टर हाल बताने पर नहीं देता, कहता है- मरीज को लेकर आओ! ..........लेकिन तुम तो कुछ सुनते ही नहीं! और कितनी रामायन बांचूं?"

हंसा ने थोड़ा प्रतिवाद किया- "सहुआइन की बात तो तुम करो नहीं। वह ठहरी जवान विधवा! दुकान भी गांव के बीचोबीच! जितने ग्राहक आते हैं, उनसे ज्यादा उसके रसिया! .......... हम यहां दुकान खोल भी लें, तो वह कौन-सी चलने वाली है? यहां कौन खरीदार बैठा है? सहुआइन की दुकान छोड़ गांव-वाले यहां सौदा लेने आयेगे? हां, तुम सहुआइन की तरह दुकान चलाओ, तो और बात है!"

पत्नी लजाकर बोली- "धत्!" फिर उसने कहा- "ठीक है, तुम खोलकर तो देखो, न चलेगी तो तिराहे पर रख लेना। वहां तो पान-बीड़ी की तो दो-तीन गुमटियां हैं।"

"वहां चोरी करवाने के लिए दुकान रखूं। दिन में तो लोग मौका चूकते नहीं, रात की तो बात ही क्या!" हंसा ने प्रस्ताव खारिज करते हुए कहा।

"लेकिन कुछ-न-कुछ तो करना पड़ेगा! इस तरह कब तक चलेगा?" पल-भर बाद उसकी आंखें चमक उठीं, बोली, "तुम यह भी कर सकते हो कि सवेरे सामान ले जाओ और शाम को वापस ले आओ।" पत्नी की यह बात हंसा को कुछ ठीक लगी, पर चुपचाप लेटा रहा। पत्नी ने जब दुकान वाली बात पर जोर दिया, तो उसने लेटे-लेटे ही 'हां-हूं' की और फिर घर से निकल पड़ा। वह बड़बड़ाती रह गयी ..........ऐसा नहीं कि उसने मामले पर गंभीरता से विचार न किया हो, लेकिन पंडितजी की नौकरी छोड़ते न बनती थी। बार-बार यही विचार आता कि एक-न-एक दिन वह बैंक में रेगुलर हो जायेगा।

पंडितजी ने शाखा प्रबन्धक से हंसा की सिफारिश उसके सामने ही कर दी थी। भोले हंसा को क्या पता कि सिफारिश दिखाने-भर को थी, अन्दर से तो वे यही चाहते थे कि वह उनका घरेलू नौकर बना रहे।

पंडितजी क्षेत्र के प्रतिष्ठित और जमीन-जायदाद वाले आदमी थे। सीलिंग कानून के बावजूद वे तीस एकड़ से भी अधिक भूमि के स्वामी थे। पंपिंग सेट, आटा चक्की, धान मशीन आदि के वे थोक व फुटकर विक्रता थे। फर्टिलाइजर, पेस्टीसाइट्स आदि की दुकान थी। सारा कारोबार उनके दोमंजिला कोठी के निचले हिस्से में बनी दो दुकानों में चलता था। व्यापारिक बुद्धि के साथ वे दुनियादार भी थे- मेहमानों की खातिर में वे जहां कोई कसर न उठा रखते,  वहीं गरीबों के शोषण में भी कोई परहेज न करते।

कभी-कभी उन्हें अपराध-बोध होता, पर इसका उपचार वे किसी धार्मिक आयोजन से करते अथवा होली-दीवाली गरीबों को पूड़ी-आलू अथवा चार लड्डुओं के पैकेट बांटकर किया करते थे। इन आयोजनों के पीछे उनका निःसन्तान होना भी एक कारण था। पंडिताइन की सलाह पर वे पुण्य कमाने का कोई अवसर हाथ से नहीं जाने देते थे। हर साल रामनवमी को 'श्रीरामचरित मानस' का धुंवाधार अखण्ड पाठ होता। दो-तीन सालों में श्रीमद्भागवत का सांगीतिक पाठ भी रखवाते जिसमें चढ़ावे की राशि का आधा-आधा तय रहता। कथावाचक को इसमें कोई आपत्ति न होती, क्योंकि उनके यहां चढ़ावा जमकर आता था- सौ-डेढ़-सौ आदमी तो सौ के नोट से नीचे चढ़ाते ही न थे। डेढ़-दो-सौ लोग बीस से पचास तक। रामायण के आयोजन का खर्च वे भागवत से निकाल लेते, पुण्य की कमाई घाते में!

हंसा उनकी भक्ति-भावना का कायल था। अपने शोषण के बावजूद वह पंडितजी की बड़ाई ही करता। उनके विरुद्ध कुछ कहने का तो सवाल ही न था, वह कुछ सुनने को भी तैयार न होता। ऐसे स्वामिभक्त सेवक आसानी से मिलते कहां हैं! मिल भी जाएं, तो टिकते कहां हैं?

इस कारण तीज-त्योहार सौ-पचास रुपये इनाम के साथ-साथ पहनने लायक पुराने कपड़े भी हंसा की गोद में गिरने लगे। हंसा की स्वामिभक्ति और भी निखरने लगी।

इस बार माघ के महीने में कुंभ का योग था। पंडितजी न केवल कुंभ में गंगास्नान करना चाहते थे, बल्कि महीने भर 'रामनगरिया' में कल्पवास भी करना चाहते थे। उनके साले साहब इस मामले में पर्याप्त अनुभवी थे। वे प्रत्येक वर्ष माघ-भर में गंगा किनारे बसायी गयी 'रामनगरिया' में कल्पवास किया करते थे। इसी कल्पवास के सहारे वे अपनी बहू को जलाने के बावजूद जेल जाने से बचे थे। गंगा मैया ने सारे पाप धुल दिये थे। पंडितजी अपने साले को बहुत पसन्द नहीं करते थे, पर पंडिताइन के जोर देने पर उन्होंने साले के साथ कल्पवास के लिए निकल पड़े!

ठंड खूब पड़ रही है, पर हंसा के पास मतलब-भर का ओढ़ना-बिछौना है। रात में जाड़ा जब ज्यादा दिक करता है, तो वह बीड़ी पीना शुरू कर देता है। दिन में पहनने को एक स्वेटर है। अब उसे घर वालों की चिन्ता है। पत्नी के पास एक स्वेटर है- उसी से उसका जाड़ा कटेगा। शाल है, लेकिन वो कभी-कभार ही ओढ़ती हैं, कहती है- "रोज ओढ़ेंगे, तो फट नहीं जायेगी! फिर कहीं आने-जाने में क्या ओढ़ेंगे?" मां के पास बस एक सलूका है- वह भी पांच-छः साल पुराना। दिन-रात हने रहती है- चीलर पड़ गये हैं, लेकिन जब कभी उसे धुलने की बात करो, तो कहती है, "अरे! रह्यौ द्यो, चीलरौ रहिहैं और हमहूं रहब।" बदबू तो उसे लगती ही नहीं- भले ही दूसरा उसके पास बैठने से कतराता हो। मुन्नी तो बदबू के मारे उसके पास जाती ही नहीं, वरना वह दादी के पास ही सोती थी। गनीमत है कि पत्नी ने लड़-झगड़कर पिछले साल एक बड़ी रजाई भरवा ली जिसे तीन लोग आराम से ओढ़ सकते हैं।

दो दिनों से शीत-लहर चल रही है। घर से खबर आयी है कि ठंड से अम्मा की तबीयत बिगड़ गयी है। डाक्टर ने भर्ती कराने को कहा है। हंसा ने पंडिताइन से दो सौ रुपये लेकर घर भिजवा दिये हैं, लेकिन उसका मन नहीं लग रहा- न बैंक में, न पंडितजी के यहां! रात को जरा-सी झपकी आयी कि उसे भयानक सपना आया- अम्मा कहीं जा रही हैं। उनकी बिदाई हो रही है। ..........सभी लोग रो रहे हैं। अकेली अम्मा ही खुश हैं। कुछ बोल तो रही हैं, लेकिन सुनाई कुछ नहीं पड़ रहा ..........हंसा के मुंह से भी आवाज ही नहीं निकल रही ..........रोती हुई पत्नी उससे लिपटने को थी कि उसकी आंख खुल गयी! सपने के फलितार्थ की आशंका ने आंखों की नींद हर ली।

सवेरे पंडितजी की गाय की सानी-पानी की। फिर उसे दुहकर घर पहुंचा। मां अचेत पड़ी थी। कहने-भर को जीवित थी- सांस चलने की धीमी खरखराहट सुनाई देती थी। हाथ-पांव बिल्कुल ठंडे। आंखें डूबीं-सी। हंसा को देख उनमें जरा-सी चमक आयी, लेकिन हंसा को छोड़

इसे कोई देख न पाया। पत्नी ने मां को जीप से अस्पताल ले जाने को कहां, पर पड़ोसियों ने डॉ०क्टर को यही लाने की सलाह दी। हंसा को भी यही ठीक लगा .........

डॉ०क्टर आया। दो इंजेक्शन लगाये, कुछ दवाइयां लिखीं और सौ रुपये लेकर चलता बना .........चार-पांच दिन कट गये। हंसा की जान में जान आयी .........गरीबों का तजुर्बा है कि अगर बूढ़ों का जाड़ा सही-सलामत कट गया, तो समझो उन्हें साल-भर की जिन्दगी मिल गयी! पति-पत्नी, दोनों को आशा बंध गयी है, अम्मा अब बच जायेंगी।

आज कुछ धूप निकली है। पछुआ का उत्पात भी कम है। बूढ़ा को थोड़ा आराम मिला- ढाई-तीन बजे आंखें खोलीं। गरम-गरम खिचड़ी खायी तो चेहरे से मुर्दनी छंट गयी .........घंटे भर बाद हंसा बैंक के लिए चलने को हुआ। पत्नी ने रोकने की कोशिश की, पर हंसा नहीं माना।

शाम सात बजे वह बैंक से पंडितजी के यहां आ गया। यहां गौ माता की सानी-पानी बड़ी बेसब्री से उसकी प्रतीक्षा कर रही थी। रात में भी गाय की रखवाली करने का काम भी उसी के जिम्मे था। हालांकि जब पंडितजी घर में रहते थे, तो गाय की देखभाल मुंशी के जिम्मे था। लेकिन आजकल मुंशी तो जैसे हंसा का मालिक बन गया हो। बात-बात पर फरमान जारी करता है- "ये करो, वो करो!" पंडिताइन भी उसी के सुर में सुर मिलाती हैं।

मां की दवाइयां उसने कस्बे में आते ही ले लीं, पर अब उन्हें भिजवाने की चिन्ता थी। वह वापस घर जाने की सोच रहा था कि उसके पड़ोस के गांव के एक सज्जन दिख गये। दौड़कर उन्हें दवाइयों का लिफाफा पकड़ाया। उनके पैर छूते हुए निवेदन किया कि यह लिफाफा आज ही उसके घर पहुँचा दें। उन सज्जन ने, "ठीक है", कहकर लिफाफा ले लिया। हंसा निश्चिंत हो गया। फिर, पता नहीं किस धुन में वह शराब की दुकान पर पहुंच गया और कब उसने दो मसालेदार पाउच कड़वी दालमोठ के साथ गटक लिये- पता ही नहीं चला!

उधर, जिन सज्जन के हाथ उसने मां की दवाई भिजवायी थी, वे भी पियक्कड़ निकले। मधुपान से निवृत्त होते-होते उन्हें खासी देर हो गयी। आधे रास्ते में साइकिल भी खराब हो गयी। अपने ही गांव पहुंचते-पहुंचते उन्हें नौ बज गया- हंसा का गांव तो एक किमी। और आगे था। सोचा, सबेरे दवाइयां पहुंचा देंगे और पहुंचाया भी, लेकिन तब तक देर हो चुकी थी।

पंडितजी की गौमाता का नित्यकर्म करवा हंसा जब घर पहुंचा, तो लाश को बिस्तर से उठाकर जमीन पर रखा जा रहा था। हंसा की आंखों में यह दृश्य जैसे अटक गया। उसकी समझ में न आ रहा था कि वह क्या करे! थोड़ी देर में पड़ोस के गिरधारी काका ने उसके कंधे पर हाथ रखा- "धीरज से काम लो बेटा! यह तो एक दिन सभी के साथ होना है। जो आया है, सो जायेगा!  अब कफन-दफन का इंतजाम करो।"

सास की मृत देह से लिपटी रो रही हंसा की पत्नी उसे देख जोर-जोर से रोने लगी .........एक स्त्री ने उठकर उसे संभाला। अब हंसा की रुलाई भी फूट पड़ी। वह बच्चों की तरह धाड़ मारकर रोने लगा ..........।पड़ोसी कफन लेने चले गये। जब वे लौटे, टिकठी तैयार थी। कंधों पर ही लाश को मुर्दनिया घाट ले जाकर नदी में विसर्जित कर दिया गया। हंसा ने नाम-मात्र को कंधा दिया। उसे जैसे कुछ होश न था, मूक दर्शक बना हुआ था।

हंसा की मां के न रहने की खबर पंडितजी के घर पहुंच गयी। अब वह दस दिनों तक न आयेगा। पंडिताइन को गाय की चिन्ता थी। मुंशी ने दूध तो निकाल दिया, बाकी काम पड़ा हुआ था। पंडितजी को लेने जीप जा चुकी थी- आज शाम तक वे आ जायेंगे!

मां को मरे आज पांचवा ही दिन था कि हंसा बैंक में हाजिर था। इलाही सहित स्टाफ के कई लोगों ने उसे डांटा कि बैंक आने की क्या जरूरत थी? क्या बैंक उसके बिना बन्द हो जायेगा? हंसा को खबर मिली थी कि बड़े साहब का ट्रांसफर हो गया है और वे कुछ ही दिनों के मेहमान हैं। वे खुद ही यहां से जल्द जाना चाहते हैं। उनकी जगह कोई शुक्लाजी आने वाले हैं।

जब हंसा का इंटरव्यू हुआ, तब नये साहब ने चार्ज संभाला ही था। उन्होंने हंसा को दिलासा दिलायी कि वे सिफारिश कर देंगे। हंसा आश्वस्त था, पर परिणाम निराशाजनक निकला। किसी कश्यप की नियुक्ति हो गयी। बाद में पता चला कि वह रीजनल आफिस में किसी बाबू का रिश्तेदार है।

बैंक में नौकरी न लगने से हंसा विक्षिप्त-सा हो गया। बैंक में उसके लायक अब कोई काम नहीं। लालमन की नौकरी वह करे भी तो किसलिए? पंडितजी की नौकरी बेगार लगने लगी। वह तो बैंक से बंधी थी .........जब मूल ही टूट गया, तो शाखा में क्या धरा है?

पंडितजी के कल्पवास से आने के बाद हंसा जब उनसे मिला था, तो उसकी मां की मृत्यु का समाचार सुन उनकी आंखों में कोई संवेदना न दिखी। उल्टे पंडिताइन की शिकायत पर उन्होंने हंसा को डांट पिलायी कि उसने घर का काम ठीक से क्यों नहीं किया? गाय की सानी-पानी तक दूसरों के नौकर से करानी पड़ी थी!

हंसा चुपचाप पंडितजी की डांट खा रहा था, लेकिन वह समझ नहीं पा रहा था कि कल्पवास पंडितजी का हुआ था या उसका!

# सुवर्णा बुआ

० माला वर्मा ०

**आ**ज अम्मां की चिट्ठी से पता चला कि सुवर्णा बुआ की बड़ी लड़की कृष्णकली पढ़ाई के सिलसिले में न्यूजर्सी चली गई। मैं अवाक् रह गई। घर-गृहस्थी के चक्कर में कितने रिश्तेदार जो बेहद सगे होते हुए भी भूला दिये जाते हैं, उसमें सुवर्णा बुआ भी थी।

सुवर्णा बुआ मेरी अपनी सबों की चहेती एक खास व्यक्तित्व की स्वामिनी थी। सांवला रंग, सुन्दर कद-काठी, लम्बे बाल, बड़ी-बड़ी काली आँखें, नाक सुतवां, भरे होंठ। पहली झलक में उन्हें देखकर सभी कह उठते ' अरे... ये तो फिल्म अभिनेत्री राजश्री की तरह लगती है।' समझिए मेरी बुआ इतनी सुन्दर थी।

सुवर्णा बुआ हमारे साथ रही तथा बाबा दादी गाँव में। बुआ को पढ़ने का बड़ा शौक था। गाँव में प्राइमरी स्कूल की शिक्षा लेने के बाद वे आरा चली आई थी। एक मात्र भाई डाक्टर था। मेरी अम्मां को भी ननद के रुप में एक सहेली मिल गई थी।

सुवर्णा बुआ मितभाषी थी। पढ़ने में औसत से ज्यादा तेज। घर का काम अम्मां के साथ निबटाती फिर बड़ी फुर्ती से कभी अचार डालती तो कभी अदौरी-दनौरी बनाती। इन सबसे फुरसत पाती तो पढ़ने लगती।

बुआ आई. ए. की परीक्षा में अव्वल आई। अम्मा पापा तो इतने खुश थे मानो उन्हीं लोगों ने डिग्री हासिल की हो। खबर पाकर गाँव से बाबा धमक पड़े थे। उन्हें बुआ के अव्वल आने से कोई सरोकार नहीं था। उल्टे बेटे के उपर दबाव देने लगे कि सुवर्णा को इससे ज्यादा पढ़ाना ठीक नहीं कोई लड़का देखकर इसकी शादी कर दो। बुआ चुपचाप सिर झुकाये खड़ी थी। प्रतिवाद करने का हाल उन्हें नहीं मालूम था।

परन्तु उस रात बुआ अम्मां के सामने रोने लगी 'भौजी, हम ग्रेजुएट होना चाहते हैं बस दो साल की पढ़ाई है उसके बाद हम शादी कर लेंगे....'

बुआ का कातर स्वर अम्मां को ह्रदय तक बेध गया। दूसरे दिन अम्मां ने बिना लिहाज किए आखिर अपना फैसला सुना ही दिया' सुवर्णा बीबी और आगे पढ़ना चाहती हैं। वैसे भी कायस्थ घर का कोई लड़का पढ़ी-लिखी ग्रेजुएट ही व्याहना चाहता है। एक डिग्री और बढ़ जाने से डाक्टर इंजीनियर आसानी से मिल जायेंगे।'

डाक्टर इंजीनियर दामाद के नाम पर बाबा की आँखे चमकने लगी थीं। दूसरे दिन वे गाँव लौट गये। इस तरह सुवर्णा बुआ की पढ़ाई आगे चल निकली। महिला कॉलेज से निकलकर वे जैन कॉलेज में चली आई। उन दिनों महिला कॉलेज में बी.ए.की पढ़ाई नहीं होती थी। जैन कॉलेज में लड़के भी पढ़ते थे। बुआ को बहुत संकोच होता था। अम्मां उन्हें छेड़ती 'का हो सुवर्णा बीबी ! कोनो लड़का पसंद आइल?'बुआ लाज से दुहरी हो जातीं। झूठमूठ नाराज होती और सिर किताबों में घुसा लेती।

इस बीच दादी गुजर गई। हम सब शाहपुर गये। श्राद्धकर्म निबटाकर वहां से लौटे तो बाबा को भी आरा लिवा लाये। वहाँ गाँव में उनकी देखभाल कौन करता। यहां आने पर जब उन्हें पता

चला कि बुआ जिस कॉलेज में पढ़ती हैं वहां लड़के भी आते हैं,तो बहुत नाराज हुए। वे पापा से कहते'बबुआ राजिन्दर,लड़की बिगड़ जाई कॉलेज में...'परन्तु पापा उन्हें समझा बुझा कर शांत कर कर देते।

एक बार सुवर्णा बुआ के कॉलेज में कोई समारोह था। रोज सूती साड़ी ही पहन कर जाती थीं। उस दिन अम्मां ने उन्हें अपनी एक सिल्क की साड़ी जबर्दस्ती पहनने को दी। पहली बार बुआ ने मैचिंग बिंदी माथे पर और हल्की लाली होठों पर धरी। सचमुच सुवर्णा बुआ बहुत सुन्दर लग रही थी। एकदम हीरोइन राजश्री की तरह।

बाबा बरामदे में बैठे थे। सुवर्णा बुआ को यूं चकाचक साड़ी और बिंदी लगाये देख बुरी तरह गुस्सा हो गये। लगे अम्मां को डांटने, 'दुल्हीन ई काम ठीक नइखे होत। गाँव के लड़की सिलिक साड़ी पहने और लोल रंगे,ई हमरा तनिको नइखे सुहात। ऐकरा से कह द मलमल के साड़ी पहने..

बुआ रो पड़ी थी। अम्मां को तो जैसे काठ मार गया। बुआ फिर कॉलेज जाने के लिये तैयार ही नहीं हुई। अम्मां ने बहुत समझाया बुझाया,चिरौरी की तब बुआ नरम पड़ी। उन्होंने अपनी रोजाना वाली सूती साड़ी पहनी,बिंदी हटायी होंठ साफ किये। फिर कालेज गई। मुझे उस दिन बाबा पर बड़ा क्रोध आया। दिनभर वे मुझे अपने पास बुलाते रहे पर मैं नहीं गई। पापा डिसपेन्सरी से लौटे तो मैंने सारी कहानी कह डाली तथा बाबा को गाँव भेजने की भी राय दी। बुआ की आजादी छिनते देख मेरे बाल मन को ठेस पहुंची थी।

बुआ की फाइनल परीक्षा नजदीक आ गई थी। वे ज्यादा से ज्यादा समय पढ़ने में गुजारने लगी थीं। मैं दसवीं कक्षा में थीं। बुआ की मेहनत का नतीजा था कि वे मगध विश्वविद्यालय में फर्स्ट डिवीजन से पास हुई। अम्मा-पापा गौरव से भर उठे। जिस दिन रिजल्ट निकला बुआ से ज्यादा मैं खुश थी। सारे दिन मुहल्ले में फुदकती रही और बुआ के कारनामे बताती रही जिसने भी सुना आश्चर्य व्यक्त किया। बुआ पर कोई खास असर नहीं पड़ा । उन्हें कम बोलने और शांत रहने की जैसे आदत पड़ गई थी।

बाबा को इस बात की ज्यादा खुशी थी कि अब पढाई का झंझट खत्म हुआ। वे शीघ्र बुआ की शादी कर देना चाहते थे। पापा-अम्मां को भी एतराज नहीं था। बुआ को दुख था कि अब ये घर छोड़कर जाना पड़ेगा। अम्मां-पापा ने उन्हें सगी बेटी सा ही समझा था, ऐसा स्नेह ममत्व फिर नसीब होगा कि नहीं।

बुआ के लिए लड़कों की कमी न थी कि उनकी सुन्दरता, पढ़ाई और स्वभाव सभी जानते थे। पटना के एक श्रीवास्तव इंजीनियर लड़के से बात तय हो गई। लड़का धनबाद में काम करता थ। देखने में वो भी सांवला था पर नाक-नक्श तीखे थे। लड़के तथा उसके घरवालों को पापा ने अपने घर बुलवाया ताकि लड़का-लड़की एक दूसरे को पसंद कर लें। बाबा को एतराज था कि लड़की शादी के पहले मुंह खोले सामने नहीं जायेगी , पर पापा की जिद से चुप हो गये।

बुआ को नापसंद करने का सवाल ही नही उठता था लड़का तो एक ही झलक देख लट्टू हो चुका था। बुआ को उन्होंने एक सोने की चेन पहना कर अपनी रजामंदी जाहिर की।

एक महीने बाद शादी की तारीख पड़ी। अम्मां का उत्साह देखने लायक था। सगी बेटी की तरह शादी की तैयारी होने लगी, बुआ ने सारे कपड़े लत्ते अपनी पसंद के खरीदे। बुआ सिलाई-

कटाई सब जानती थी फिर भी अम्मां ने ब्लाउज सिलने नहीं दिया और न ही साड़ी में फॉल लगाने दिया। सब के सब दर्जी के पास भेजे गए। अम्मां को ये पसंद नही था कि महीने भर बुआ खटती रहें अपनी शादी के लिए। अम्मा का ये औदार्य अभी भी भूल नहीं पाती। ननद-भाभी का रिश्ता मां बेटी जैसा भी हो सकता है- मैं ये सब नहीं देखती तो शायद कभी विश्वास भी नहीं होता।

बहुत धूमधाम से बुआ की डोली उठी। अम्मां बुआ का एक दूसरे से लिपट कर रोना मुझे अभी भी याद आता है। पापा अपने आंसुओं को बार-बार गटक रहे थे, मैंने बहुत बार लक्ष्य किया। औरतें इस मामले में कहीं भाग्यशाली हैं जो रो-रो कर अपना जी हल्का कर लेती हैं पर पुरुषों को सबके सामने धीर गंभीर बने रहने की मजबूरी रहती है। बिदाई के समय जब बुआ पापा के पास पहुंची तो सारी धीरता गंभीरता पापा ने ताक पर उठा कर रख दी तथा रो पड़े। जिसके आंसू अब तक न गिरे थे वे भी रोने लगे थे। भाई बहन का प्रेम अद्भुत दृश्य उपस्थित कर रहा था। बारात वाले भावुक हो उठे थे। बाबा अलग हिलक रहे थे। मैं बुआ-बुआ......करके रोये जा रही थी। थोड़ी देर के लिए फुफा हतप्रभ रह गए। उनकी आंखें भी डबडबा आई।

आखिर सबको रुलाती हुई और खुद बिलखती हुई बुआ पटना चली गई। बुआ को वहां सभी ने हाथों हाथ लिया। उनकी चार ननदें थी। दो की शादी हो गई थी तथा दो कुंवारी थी। बुआ की सुंदरता वहां भी चर्चा का विषय बन गई। ननदों की ढेर सारी सहेलियां जुटी थीं। सुवर्णा बुआ को देख सब ने कहा. भाभी एकदम राजश्री जैसी हैं। फुफा भी ऐसी सुंदर पढ़ी-लिखी बीवी पाकर पूरे इतराए हुए थे।

शादी के दस-पन्द्रह दिनों के बाद बुआ और फुफा आरा आए थे। हरदम शांत रहने वाली बुआ अब कुछ मुखर हो चली थी। फिर भी पापा के सामने लज्जा भाव पूर्ववत मौजूद रहता। अम्मां बुआ से पूछ कर खाना बनाती जो फुफा को पसंद था।

शादी के बाद बुआ को रंगीन साड़ी में,भर भर हाथ चूड़ियां पहने, माथे पर बड़ी सी बिंदी, मांग में चटकीला सिंदूर,पावों में पायल, गले में सतलड़ा हार, कान में झुमके...देख मैं विस्मित थी। बुआ पूर्णिमा की चांद की तरह दमक रही थी। सच उन्हें देख कर मेरे दिमाग में पहली बार ये ख्याल आया कि मेरी शादी भी जल्दी हो जाती तो इतने सारे कपड़े और गहने पहनने को मिलते और तब मैं भी बुआ की तरह सुंदर बन जाती।

सुवर्णा बुआ 5-6 दिन आरा में रही फिर वापस पटना लौट गई। पटना में कुछ दिन रहकर वे अपने पति के साथ धनबाद चली गई। बुआ अपनी नई गृहस्थी में रम गई। चिट्ठियां बराबर समय से आती रहतीं। अम्मां को शुरु-शुरु में बुआ का जाना बहुत खला था। चिड़चिड़ी सी हो गई थी। बाद में परिस्थिति से समझौता करना ही पड़ा। पापा अपने मरीजों में व्यस्त हो गए। बाबा की तबीयत खराब रहने लगी थी। वे गांव जाना चाहते थे पर पापा उन्हें भेजने को तैयार नहीं हुए। यहां सब तरह की सुविधा थी। गांव में अपना कौन सगा बैठा था जो देखभाल करता।

एक साल निकल गए। मेरी मैट्रिक की परीक्षा होने वाली थी। उन्हीं दिनों धनबाद से तार आया। सुवर्णा को लड़की हुई है। हम सब बहुत खुश हुए। मैं बच्ची को देखने के लिए छटपटा गई

थी पर परीक्षा की वजह से मैं न जा सकी। सिर्फ पापा धनबाद गए। सुवर्णा बुआ की लड़की के लिए ढेरों सामान भी गया।वहां से आकर पापा ने बताया लड़की बिल्कुल सुवर्णा पर गई है। बाबा अपनी शारीरिक लाचारी की वजह से अब चलने फिरने में अक्षम हो गए थे। बाद में तय हुआ, लड़की तीन-चार महीने की हो जाएगी तो बुआ को बुलाया जाएगा।

मेरी परीक्षा हो गई। रिजल्ट निकला। मैं अच्छे नंबरों से पास हो गई थी। मेरा नाम आई. एस. सी. में लिखवा दिया गया। साइंस की पढ़ाई महिला कॉलेज में नहीं होने की वजह से मुझे जैन कॉलेज में जाना पड़ा। कुछ महिने बाद बुआ अपनी बेटी के साथ आई। फुफा कुछ दिन आरा में रहकर वापस धनबाद लौट गए। उनकी छुट्टियां खत्म हो चुकी थी। उनके लौट जाने से मुझे खुशी हुई, अब बुआ कुछ दिन निश्चिंत होकर आरा में रह सकती थी। बेटी का नाम मैंने अपनी पसंद से 'कृष्णकली' रखा। कृष्णकली बहुत जल्द मुझसे हिलमिल गई। मुझे देखते ही अपनी दोनों छोटी बाहें फैला देती। मैं भी सारा काम छोड़ छाड़कर उसे थाम लेती।

बुआ खुश थी, पर एक बात उन्होंने जरुर कही। ससुराल में बेटी पर किसी ने अपनी खुशी जाहिर नहीं की।सबके दिलों में यही था कि पहिलौंठा बेटा होता तो ज्यादा अच्छा था। मुझे सुनकर बहुत गुस्सा आया। इतनी तो सुंदर-सी प्यारी बेटी बुआ ने दी पर कोई खुश नहीं। मैंने बुआ से कहा, कृष्णकली को यहीं छोड़ जाइए। जब अगली बार बेटा होगा तो उसे ही बड़ा करेंगी। बुआ अम्मां सुनकर हंस पड़ी थी। सुवर्णा बुआ मेरे गालों को थपकते हुए कह उठी, 'ऐसा भी कहीं होता है? पर तेरे फुफा बहुत खुश हैं।'

दो महिने के बाद फुफा आए। बुआ के साथ कृष्णकली भी चली गई। घर सूना-सूना हो गया। इतने छोटे बच्चे को संभालने का यह मेरा पहला मौका था।

सुवर्णा बुआ का इस बार बाबा से मिलना अंतिम भेंट साबित हुआ। बाबा की मृत्यु पर वे नहीं आ सकी थी। अम्मा ने बताया बुआ को फिर बच्चा होने वाला है। अंतिम महिना चल रहा है। अतः रेल का सफर उनके लिए ठीक नहीं होगा। बुआ बहुत रोई थी कि बाबूजी के अंतिम दर्शन भी उनके भाग्य में नहीं।

बुआ को दुबारा लड़की हुई पर मुझे तो बस ये चिंता सता रही थी कि अब कौन सा नाम सुझाऊं। मैंने जल्दी ही फैसला कर लिया। कृष्णकली की बहन 'सुरंगमा' ही हो सकती है। ऐसे नामों को रखने के पीछे एक बड़ी राजनीति ये थी कि मैं सुप्रसिद्ध कहानी लेखिका 'शिवानी' की अनन्य भक्त थी। उनकी नायिकाओं का नाम मैंने बुआ की लड़कियों को देना शुरु कर दिया।

इस बार सुवर्णा बुआ से जल्दी भेंट न हो सकी। दो छोटे बच्चों के साथ उनका निकलना संभव नहीं था। इधर बाबा की मृत्यु के बाद पापा भी बाहर नहीं निकल सके। बुआ को मैंने नाम लिख भेजा था। जब उनका जवाबी खत आया तो पढ़कर मुझे बहुत खुशी हुई। मेरे कहने के अनुसार उन्होंने अपनी दूसरी बेटी का नाम 'सुरंगमा' ही रखा।

इधर मेरी आई.एस.सी.की परीक्षा खत्म हुई उधर बुआ अपनी दोनों बेटियों के साथ आरा आ पहुंची। कृष्णकली चलने लगी थी। सुरंगमा अब आठ महीने की हो गई थी। कृष्णकली जहां सांवली थी वहीं सुरंगमा गोरी चिट्टी। सबने कहा ये तो रंग के मामले में बिल्कुल मिनी पर गई है मुझे सुनकर बहुत खुशी हुई। बुआ तीन महीने आरा रह गई। मेरा समय खूब मजे से गुजरा।

कृष्णकली और सुरंगमा के साथ समय निकलता जा रहा था।

बुआ लौट गई और मैं अपनी पढ़ाई में दिनों दिन उलझती गई। आई.एस.सी. पास करके मैं अब बॉटनी आनर्स लेकर बी.एस.सी. पढ़ने लगी। इसी बीच पापा ने एक सुझाव अम्मां के सामने रखा, सुवर्णा को अगर बी.एड. करा दिया जाए तो क्या हर्ज है?

अम्मा को भला क्यों एतराज होता। बुआ के पास चिट्ठी गई तो उन्होंने तुरंत हामी भर ली शायद पापा दूरदर्शिता का सहारा ले रहे थे। दो बेटी हो चुकी हैं आगे का कोई ठीक नहीं। बी.एड. की डिग्री रहने से जरुरत अनुसार सुवर्णा कभी स्कूल में नौकरी कर सकती है।

बुआ को एडमीशन के लिए बुलाया गया। रिक्शे से उतरते समय बुआ के उभरे पेट पर पहले नजर पड़ी। बुआ का नाम बी.एड. में लिखवा दिया गया। पढ़ाई शाम को होती थी। मुझे देखकर बड़ा खराब लगता, बुआ पेट निकाले पढ़ने के लिए जाती और पीछे से दोनों बेटियां रोती हुई उनके पीछे भागती। मेरे रहने से बुआ को बड़ा सहारा था। मैं दोनों को पुचकारती हुई वापस लौटा लाती और उनका मन बहलाती। रात गए बुआ लौटती तब तक दोनों सो चुकी होती।

बुआ की तीसरी लड़की आरा में हुई। पापा ने उन्हें जाने नहीं दिया था। फुफा उस वक्त छुट्टी लेकर आ गए। इस बार की बेटी ने सबका दिल तोड़ दिया था। पर पापा ने इसके बावजूद इतने धूमधाम से 'छट्ठी' की रस्म मनाई कि लोग देखते ही रह गए। बुआ बार-बार मना करती रही कि लड़की होने में इतना क्या खर्च करना है। फुफा बहुत मायूस थे पर बाद में सामान्य होते गए। इसमें बुआ का तो कोई दोष नहीं था।

तीसरी बेटी का नाम मैंने 'माणिक' रखा। गोल-मटोल सुंदर गुड़िया जैसी। बुआ का मन बहलाने के लिए एक बार मैंने उनसे कह भी दिया, ' इतनी सुंदर-सुंदर बेटियां मुझे होती रहे तो मैं लाईन लगा दूं।' बुआ फीकी हंसी हंस दी थी। उनके दिल पर क्या गुजर रही थी इसे सिर्फ वही समझ सकती थी।

बी.एड. की परीक्षा बुआ ने बड़ी तकलीफ और हैरानी परेशानी से दी। ताज्जुब है ! बुआ ने काफी अच्छे नंबरों से बी.एड. पास किया। बुआ को जो आदमी गाइड करने के लिए आता था वो स्वयं फेल कर गया। जब बुआ वापस लौटने लगीं तो मैंने जिद करके कृष्णकली और सुरंगमा को अपने पास रख लिया, ताकि धनबाद जाकर बुआ को थोड़ा आराम मिले। वैसे भी हरदम एक साथ तीन बेटियों को देखकर फुफा भी खिन्न हो जाते।

समय गुजरता गया। ग्रेजुएट होने के साथ-साथ मेरी शादी कलकत्ते में तय हो गई। पापा ने डाक्टर दामाद चुना था। शादी में बुआ आई थी। तीनों बेटियां अब कुछ बड़ी तथा समझदार हो गई थी। बड़ी कृष्णकली अब नर्सरी में जाने लगी थी। मेरी शादी खुशी-खुशी संपन्न हुई तथा मैं अपने पति के साथ कलकत्ता आ गई।

जीवन का ढर्रा बदल गया था। छोटी जगह से बड़े शहर में आ गई थी। अम्मां की चिट्ठी से सबका हालचाल मिलता। बुआ अपनी घर गृहस्थी में बिजी रहती थी। बुआ ने मुझे बहुत बार धनबाद आने को लिखा पर मेरा निकलना नहीं हो पाता था।

मात्र दो साल और बीते थे कि पता चला बुआ को चौथी लड़की हुई है। मैंने बुआ को तत्काल एक चिट्ठी लिखी थी,' बुआ पढ़ी लिखी होकर तुम ये गंवारों जैसा क्या कर रही हो ?'

प्रत्युत्तर में बुआ की एक लंबी चिट्ठी आई। पढ़कर मुझे अफसोस हुआ कि मुझे इस तरह चिट्ठी नहीं लिखनी चाहिए थी।

फुफा को किसी भी हालत में एक 'बेटा' चाहिए था। अब तो वे साधु पंडित के चक्कर में पड़ गए थे। आए दिन कभी ये ताबीज,तो कभी चमत्कारी अंगुठी बुआ को पहनाना शुरु कर दिए थे। इतना सब करने के बाद भी जब चौथी लड़की हो गई तो बुआ का विश्वास इन अंधविश्वासों पर से हमेशा के लिए उठ गया। अब जब कभी अंगुठी या ताबीज घर में आती तो बुआ उन्हें उठाकर नाली में फेंक देती।

धीरे-धीरे घर में कटुता बढ़ती गई। बेटा का होना कितना जरुरी होता है, अब तक मुझे पता न था। बुआ पर बड़ा तरस आता। आखिर एक बेटा हो जाता तब भी बुआ की शान वापस लौट आती। फुफा इतने पढ़े लिखे इंजीनियर होकर भी अनपढ़ों जैसा क्यों कर रहे थे?

दो महीने बाद बुआ की चिट्ठी आई जिसमें लिखा था, 'मिनी मेरी इस सुंदरी बेटी का नाम नहीं सुझाओगी? चिट्ठी पढ़कर मेरी आंखें भर आई थी। मैंने नाम भेजा'शिवानी'। साथ ही बुआ को ये भी लिख डाला, 'बुआ इस बार शिवानी की नायिका मुझे नहीं मिल रही है तो शिवानी को ही भेज दिया है। मेरे नामों का अक्षय कोष अब से खाली ही समझना। इसके बाद मैं कोई नाम नही सुझा पाऊंगी ।'

बुआ ने मेरी बात रखी। शिवानी उनकी चौथी तथा अंतिम संतान रही। बुआ की चारों लड़कियां पढ़ने में काफी तेज निकली। धनबाद में अंग्रेजी स्कूलमें पढ़ती थी। समय सरकता रहा... सरकता रहा। बुआ को जिद्द हो गई थी कि वे चारों को पढ़ा लिखा कर लड़कों जैसा मान सम्मान दिलवाएगी। पैसे की कमी तो थी नहीं फुफा के पास।

बड़ी लड़की कृष्णकली स्कूल फाइनल में इतने अच्छे नंबर लाई कि उसका एडमीशन आगे पढ़ने के लिए दिल्ली में करवाया गया। उसके बाद तो बारी बारी तीनों दिल्ली चली गई पढ़ने के लिए। जो भी सुनता वही अवाक् रह जाता। सबकी जुबान पर यही रहता,'लोग बेटा के ऊपर खर्च करते हैं यहां तो लड़कियों के ऊपर पैसा बहाया जा रहा है।' दबी-दबी आवाज में अम्मां-पापा ने भी सुवर्णा बुआ को समझाना चाहा था पर उन पर जैसे कोई फितूर सवार हो गया था। बेटा न होने का आक्रोश वे बेटियों को आगे पढ़ा लिखा कर प्रकट कर रही थीं।

फुफा खुद इस पक्ष में नहीं थे कि जवान लड़कियां अकेली दिल्ली में रहकर पढ़ाई करें पर हमेशा चुप रहने वाली बुआ अब वाचाल हो उठी थी। ये तो खैरियत रही कि बेटियां अपनी मां की आशाओं पर पूर्ण रुप से खरी उतरीं। उन चारों ने दिल्ली में भी अपनी पढ़ाई की धाक जमायी। मेरे पति अक्सर कहते, 'उन चारों ने अपनी मां का दुख झेला है। समझा है तभी इतना आगे बढ़ पाई, घर में एक भी बेटा न होने का गम वे चारों भूलवा देना चाहती हैं'।

पति का कथन कुछ हद तक सही भी था। उन की प्रगति देखकर बुआ का जमाना याद आ गया। बेटी होकर भी अपने रुप और विद्या से नाम रौशन किया था। आज उनकी चारों लड़कियों ने अपने मां-बाप का नाम रौशन किया था।

कृष्णकली उच्च शिक्षा के लिए अमेरिका चली गई। किस्मत की बात देखिये सुरंगमा, माणिक और शिवानी भी इतनी प्रतिभावान निकली कि उन्हें भी अमेरिका में नौकरी मिल गई।

बुआ की छाती अब कहीं जाकर ठंडी हुई होगी। उन्होंने सिद्ध कर दिया कि बेटों के पीछे हाय-हाय करने से कोई लाभ नहीं। अगर लड़कियों को अच्छी राह दिखायी जाए और उनका मनोबल ऊपर उठाने की कोशिश की जाए तो बेटियां किसी भी हालत में किसी बेटे से कम नहीं।

अम्मां की चिट्ठी परे रखकर मैंने एक गहरी सांस ली। पास ही मेरे दो बेटे सोये हुए थे, उन्हें देखकर एकाएक मन में ख्याल आया-क्या ये अपनी फुफेरी बहनों कृष्णकली, सुरंगमा, माणिक और शिवानी की तरह ये उपलब्धियां हासिल कर सकेंगे?

ooooooooooo

# dhy



, l vkj gjukV

og gkirk gvk xko d pkiFk ij igprk gA ekFkk vkj eg ilhu l rjcrj gA Hkhrj d diM Hkhx x, gA mudh fytfytkgV ml cgn ij'kku fd, g, gA deht vkj cfu;ku xhyh gkdj cjh rjg ihB l fpid xb gA og [kM&[kM vthc rjhd l d/k mpdkrk g ftll peMh e fpiVh cfu;ku FkkMk <hyh gk tk,A mldh ;g enk fdlh cdMkl d LVi tlh gA xy d uhp deht d rhu cVu [ky gA og cfu;ku d vxy flj dk ,d mxyh l ckgj [khprk g vkj BkMh uhp dj Hkhrj db Qd ekjrk gA ,lk dju l dN jkgr feyrh gA nk, d/k ij peM dk cx g ftl ij LoVj yVd jgk gA LoVj dh ,d ckt dk eg tehu l f?klVk gvk g ftll [kc lkjk ?kkl mle Ql x;k gA ck, gkFk e dkV gA ik"k dk 'k:vkrh eghuk gA T;knk xeh Hkh ugh gA ijUr mld ;g gky lMd l yxHkx ikp fdykehVj dh [kMh p<kb p<dj g, gA

og tl gh lLrku yxrk g vpkud nk&rhu dRr Hkkdr g, mldh rjQ yidr gA og lge tkrk gA lkeu ,d ndku gA ogk cjken e rk'k [kyu d fy, pkdMh cBh gA nk&pkj rek'kchu g ftud chp ,d&nk cPp Hkh gA ,d v/kM iRrk Qdr g, cB&cB dRrk dk nRdkj nrk g rk o pipki ihN dh vkj Hkkx tkr gA ml vkneh dh lkl e lkl vkrh gA dN nj ogh [kMk gkdj viu Fkd 'kjhj vkj cne lkl dk lrfyr djrk gA 'kjhj dh xekgV BMh gokvk l f'kfFky iMu yxh gA ml gYdh lnh dk ,glkl gkrk gA nk&pkj dne vkx ndj viuk cx ndku d cjken d ,d fdukj j[krk g vkj LoVj dh ckt l ?kkl >kM dj igu yrk gA xyk l;kl l cjh rjg l[k jgk gA

^FkkMk ikuh feyxk \^

mlu fcuk fdlh lEck/ku d rk'k dh pkdMh dh rjQ fuonu fd;k gA

viuk /;ku rk'k d iRrk ij fVdk, ogh v/kM vkokt lu dj iNrk g]

^dku tkr gk \^

^ifMrA^

वर्तमान काल में व्यंग्य का जो स्वरूप हम देख रहे हैं, वो बेहद निराश करता है। कम से कम मुझे ऐसा लगता है, क्योंकि व्यंग्य को मैं मसखरी से अलग करके देखता हूँ। आज विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में व्यंग्य के नाम पर जो कुछ भी परोसा जा रहा है, उस में व्यंग्य कम मसखरी ज्यादा नजर आती है। अब व्यंग्य हड़बड़ी में लिखे गए समाचार की तरह हड़बड़ी में लिखा गया हलका-फुल्का साहित्य बन कर रह गया है। कहा जा सकता है कि समकालीन व्यंग्य बेहद अखबारी हो गया है। इतना अखबारी कि कई बार अंतर करना कठिन हो जाता है कि यह व्यंग्य है या समाचार। व्यंग्य रचना के ऊपर अगर व्यंग्य न लिखा रहे तो समझ में नहीं आ सकता कि वह व्यंग्य है। इस स्तर तक आ चुकी गिरावट के कारण ही व्यंग्य पर प्रश्नचिन्ह लगता रहा है। वैसे हरिशंकर परसाई कहा करते थे कि हमें अपने युग के प्रति ईमानदार होना है। जो युगीन स्थितियाँ हैं, उन पर प्रहार होना ही चाहिए, लेकिन जब व्यंग्य व्यक्ति विशेष पर केंद्रित हो कर लिखा जाने लगता है, तब उसकी गरिमा खत्म हो जाती है, तब वह राग-द्वेष का सामान हो जाता है।

दरअसल व्यंग्य वह कला है जो व्यक्ति-निरपेक्ष और समाज सापेक्ष होती है। शरद जोशी भी ऐसे कालजयी व्यंग्यकार हैं, जिन्हें साहित्य में फैला माफिया लेखक ही नहीं मानता। उनकी रचनाओं पर चर्चा नहीं करता। एक को उठाना और दूसरे को गिराना ही हिंदी आलोचना का चरित्र हो गया है। इस आलोचना ने व्यंग्य का बेहद नुकसान किया है। इधर अनेक आलोचनाओं में मैंने यही महसूस किया कि हमारे तथाकथित बड़े आलोचकों ने व्यंग्य के प्रति दोयम दर्जे का भाव रखा और एक विशेष नाम लेने के बाद व्यंग्य की यात्रा को बाधित करार देने का ही काम किया। जिन लोगों ने व्यंग्य को गरिमा प्रदान की, उन लोगों के साथ हिंदी आलोचना का भेदभाव नजरिया हैरत में डाल देता है। शरद जोशी जैसे महान व्यंग्यकारों की चर्चा किए बगैर हिंदी व्यंग्य का इतिहास अधूरा है। उन्होंने हिंदी व्यंग्य को एक पहचान दी। परसाई की तरह ही उनका अपना व्यापक अवदान है। आज जो व्यंग्य का स्वरूप दीख रहा है, उसके पीछे इन दोनों व्यंग्यकारों का खून-पसीना बहा है। इन दोनों व्यंग्यकारों को व्यंग्य लिखने के कारण परेशान भी किया गया।

हिंदी व्यंग्य को उसके और अधिक लोकप्रिय बनाने के लिए ज़रूरी है कि व्यंग्य का अपना आलोचनाशास्त्र और ज्यादा प्रखर हो। व्यंग्यकार और व्यंग्यालोचक सुभाषचंदर ने हिंदी व्यंग्य का प्रामणिक इतिहास लिखा और लोकप्रिय व्यंग्यकार प्रो| प्रेम जनमेजय ने 'व्यंग्ययात्रा' पत्रिका के माध्यम से गंभीर व्यंग्य लेखन को प्रोत्साहित करने का काम शुरू किया। व्यंग्य पर जितना गंभीर आलोचनात्मक विमर्श होगा, उतनी ही प्रतिष्ठा इस विधा की बन सकेगी।

साहित्य की आलोचना तकरने वाले पेशेवर माफियाई आलोचकों के भरोसे व्यंग्य को प्रतिष्ठा नहीं मिल सकती। इसलिए व्यंग्यकारों को अपने लेखकन के साथ ही व्यंग्य विमर्श का काम करना होगा। व्यंग्य पर अब चर्चा कम होती है यी कारण है कि साहित्य के विद्यार्थी भी व्यंग्य में उतनी रुचि नहीं लेते। हाँ, कभी-कभार जब कोई विद्यार्थी पीएच-डी की उपाधि अर्जित करने  के लिए व्यंग्य साहित्य पर शोध कार्य करता है तो सुखद अनुभूति होती है कि चलो, कुछ लोग तो हैं जो व्यंग्य के माध्यम से अपने कैरियर का एक अध्याय गढ़ रहे हैं। लेकिन जैसा कि मैंने पहले ही कहा जो कुछ हो रहा है, वो ऊँट के मुँह में जीरा की मानिंद है। बहुत कम है।  व्यंग्य को साहित्य के केंद्र में लाने के लिए उस पर निरंतर चर्चा जरूरी है। संगोष्ठियाँ हों, व्यंग्यपाठ हों, शोधकार्य हों। और सबसे बड़ी बात यह है  कि वह युग लौटे जिस युग ने व्यंग्य के व्यंग्य बनाया। पत्र-पत्रिकाओं में, पाठ्य पुस्तकों में व्यंग्य मौजूद हो, मगर दुर्भाग्य यही है कि जिन लोगों के हाथों में पाठ्य पुस्तक तैयार करने का अधिकार होता है, वे ही व्यंग्य को नापसंद करते हैं। क्योंकि व्यंग्य उनकी भी पोलें खोलता है। व्यंग्य सत्ताधीशों को, व्यवस्था से जुड़े दलालों को आहत करता है। जो गलत लोग हैं, वे व्यंग्य से विचलित होते हैं। अगर व्यंग्य को साहित्य में व्यापक स्थान मिलेगा तो पीढ़ियाँ बागवत करेंगी। सत्ता के खिलाफ जागरुकता बढग़ी। सत्ता यह सब नहीं चाहती। दल कोई भी हो, उसे गूँगे-बहरे लोग चाहिए।

इस समय हिन्दी में दो तरह के व्यंग्यकार सक्रिय हैं। एक वे जो पत्र-पत्रिकाओं में नजर आते हैं, और दूसरे वे जो स्वांत:सुखाय लिख रहे हैं, लेकिन व्यंग्य साहित्य को समृद्ध कर रहे हैं। यही कारण है कि व्यंग्य के वर्तमान स्वरूप को लेकर चिंता स्वाभाविक है। उसे साहित्य के केंद्र में दुबारा प्रतिष्ठित करने के लिए बचे-खुचे वरिष्ठ व्यंग्यकारों को ही काम करना होगा। और व्यंग्य की सर्वकालिक प्रतिष्ठा के लिए भले ही लघु पत्रिकाओं में लिखा जाए, गंभीर व्यंग्य लिखना होगा।

# चुल्ल मुक्त देश

दीपक शर्मा 'सार्थक'



हाल ही में रिलीज़ हुई मूवी कपूर एण्ड सन्स का एक गाना -
'लड़की ब्युटीफूल कर गई चुल्ल' हो
या फिर सिंह इज ब्लिंग का लोकप्रिय गाना -
'दिल करे चूँ चां चूँ चां चूँ हो
ये आज कल के नए ज़माने के गानों को सुनकर पुराने ज़माने के लोग मुँह बिचका के कहते हैं की आज कल के गीतकारों का स्तर लगातार गिरता जा रहा है। हो क्या गया है आज के गीतकारों को?
लेकिन अगर गहराई से देखा जाये तो इसमें गीतकारों का क्या दोष है ,वो तो बिचारा बस वही लिखता है जो उसके वक्त के जनरेशन की मनोदशा हो। पुराने गीतकार तो अपने गीतों में चाँद का ज़िक्र करते नहीं थकते हैं तो कुछ गीतकारों को अपनी प्रेमिका के खबसूरत थोबड़े से तुलना करने के लिए दुनियां में कुछ मिल ही नहीं रहा है।
ये पुराने गीतकार ऐसे गीत इसी लिए लिख पाए क्योंकि उस वक्त के जनरेशन की यही मनोदशा थी। उस वक्त का व्यक्ति प्रेम में मदहोश हो रहा था। प्रेमी प्रेमिका के मिलने या बिछड़ने पर संयोग या वियोग के रूप में प्रेम उत्पन्न हो रहा था लेकिन आज के यूथ में 'चुल्ल' उठ रही है।
ऐसे में अगर आज का गीतकार, 'लड़की ब्युटीफूल कर गई चुल्ल' के स्थान पर 'लड़की ब्युटीफूल कर गई मदहोश' कहे तो गीत में बनावटीपन आ जायेगा। गाने की मौलिकता ख़त्म हो जाएगी और यूथ उसे नकार देगा।
समय के साथ समाज की मनोदशा भी तेजी से बदल रही है पर एक अच्छी बात ये है कि समाज अपनी मनोदशा की अभिव्यकि के लिए नए शब्द गढ़ लेता है। उसने 'चुल्ल ' भी गढ़ लिया।
अब सोचने वाली बात ये है की आखिर ऐसा क्या हो गया है की आज के यूथ के दिल में प्रेम नहीं ,चुल्ल उठ रही है जिससे उसका दिल धड़कने की जगह चूँ चां चूँ चां कर रहा है।
लोग इसके चाहे जो कारण बतायें पर मेरे हिसाब से इसका कारण ये है कि पिछली पीढ़ी के पास मज़ा लेने के लिए सीमित साधन थे, जिससे उसके पास प्रेम में पड़ने, घण्टो चाँद को देखने और मदहोश होने का टाइम था।
पर आज की युवा पीढ़ी के पास टाइम नहीं है क्योंकि मज़ा लेने के पचासों साधन जो पैदा हो गए हैं। फेसबुक, व्हाट्सप्प, ट्यूटर, मोबाइल, टी वी, हज़ारों चैनेल कितने तो मज़ा लेने से साधन पनपते जा रहे हैं। और सबका मज़ा भी लेना ज़रूरी है पर कमबख्त टाइम तो उतना ही है।
इसलिए सभी प्रकार का मज़ा लेने के चक्कर में वो जल्दी में है और इसी जल्दबाज़ी से उद्भव होता है सर्वव्यापी निराकार 'चुल्ल ' का।
वो जल्दबाज़ी में अपने सारे काम करता है। जल्दबाज़ी में खाना भी खाता है इसी लिए फास्ट फूड का चलन चला है। फास्ट फूड मतलब जल्दी या दौड़ते हुए खाना। जल्दी में प्रेम भी कर लेता है अब इस आधुनिक यूथ के पास इतना टाइम कहाँ है की वो अपनी प्रेमिका के मुखड़े को याद करके सारी रात एक भौगोलिक पिंड (चाँद ) को देखे। अब उसके पास इतना टाइम कहाँ है जो अपनी प्रेमिका की रेशमी ज़ुल्फों को सुलझाए। अब तो वो जल्दी में है। एक शायर ने कहा भी है -
अभी उलझा हुँ ज़रा वक्त को सुलझाने में

मौका मिला तो तेरी ज़ुल्फ़ भी सुलझा लूँगा।
मौका कहाँ है और भी तो मज़े लेने हैं। इसी जल्दबाज़ी के कारण यूथ 'जैंटल मैन' से 'माचो मैन' में बदल रहा है। मेरे एक मित्र को ये' माचो ' शब्द, हिंदी की एक प्रचलित मां की गाली से मिलता जुलता लगता है। वो कहते हैं की "हम पहले ही क्या कम थे जो एक दूसरे को गालियाँ देते थे जो अब खुद ही को माचो कहते फिरते हैं।
बात चुल्ल की हो रही थी आखिर इस जल्दबाज़ी से उत्पन्न चुल्ल का इलाज क्या है ?
मेरे वही मित्र के अनुसार 'चुल्ल' लाइलाज है पर सिगरेट आदि तम्माखू उत्पादों के सेवन से चुल्ल थोड़ी देर के लिए शांत ज़रूर हो जाती है। उनका मानना है की सिगरेट और तम्माखू का नशा गांजा भांग, दारु, और हीरोइन जैसा गहरा नशा नहीं होता है। सिगरेट पीने वालों को कभी नशे में बहकते नहीं देखा जाता है, इससे तो केवल चुल्ल शांत होती है तभी तो बेदर्द सरकार द्वारा लगातार टैक्स बढ़ाने के बावजूद इसकी बिक्री कम नहीं बल्कि बढती ही जा रही है।
सरकार सिगरेट निर्माता कंपनियों से कहती है कि पैकेट के 75 % भाग पर सड़ा हुआ मुँह बना होना चाहिए पर सरकार भी जानती है की लोग फिर भी तम्माखू सिगरेट उत्पादों का प्रयोग करेंगे। उसे मालूम है की लोगों में चुल्ल मची है उसे शांत करना भी सरकार की ही ज़िम्मेदारी है। उसे डर है की अगर ज़्यादा देर तक चुल्ल उठती रही तो यूथ भड़क उठेगा और कोई न कोई बहाने से आपस में लड़ने लगेगा वो बहाना चाहे देशभक्ति हो या देशद्रोह हो।जैसे कार्ल मार्क्स हर घटना के पीछे भौतिक द्वंद्व नज़र आता था ,मुझे तो अब चुल्ल नज़र आती है। भारत सरकार भी ये बात जानती है उसे पता है कि चुल्ल कैंसर से भी ज्यादा खतरनाक है तभी वो सिर्फ सिगरेट के पैकेट पर सड़े हुए मुँह बनाने की बात करती है। अगर वो सच मे कैंसर को लेके गम्भीर होती तो उस सिवर ( फैक्ट्री) को ही बन्द नहीं कर देती जहाँ से गन्दगी सारे देश में फैल रही है।
पर वो तो दिखावे के लिए जनता से कहती है कि सिगरैट छोड़ दो लेकिन उसे मात्र अपने रोज के 500 करोड़ के राजस्व फिक्र है।
इस पर एक नसेड़ी का दर्द छलक उठा -
"एक सिगरेट की कीमत तुम क्या जानो लल्लूबाबू ...सुबह सुबह प्रेसर बनाती है ये सिगरेट
लडकियों को इम्प्रेस करती है ये सिगरेट....
और सबसे बड़ी बात चुल्ल शान्त करती है ये सिगरेट" ।
यूथ की इस भयानक समस्या पर मेरे अलावा किसी को फिक्र नहीं है। हमारे देश के प्रधानमंत्री ने चुनाव प्रचार के दौरान एक कविता सुनाई थी-
है कसम मुझे इस धरती की
मैं देश नही मिटने दूंगा...
क्योकि उनकी नज़रो में देशद्रोह सबसे बड़ी समस्या है। पर मैं ऐसा नही सोचता अगर मैं उनकी जगह होता तो इस कविता को कुछ इस तरह कहता-
है कसम मुझे इस धरती की मैं चुल्ल नहीं मचने दूंगा...
पप्पू को कांग्रेस मुक्त भारत चाहिए आर मुझे चुल्ल मुक्त भारत । हम दोनों ने प्रयास शुरू कर दिया है । वो तो कामयाब भी होने लगे हैं पर मेरा प्रयास जारी है ।

***लीक से हटकर***

# साहित्यकार लक्ष्मण राव

**राहुल देव**

राष्ट्रभाषा के धरातल पर विशेष स्थान प्राप्त करने वाले साहित्यकार श्री लक्ष्मण राव का जन्म २२ जुलाई, 1952 को महाराष्ट्र प्रान्त के अमरावती जिले में एक छोटे से गाँव 'तदेगाँव' दशासर में हुआ | उन्होंने मराठी भाषा में माध्यमिक कक्षाएं, दिल्ली तिमारपुर पत्राचार विद्यालय से उच्चतर माध्यमिक कक्षा व् दिल्ली विश्वविद्यालय से बी|ए| उत्तीर्ण किया और अब ६३ वर्ष की उम्र में इंदिरा गाँधी राष्ट्रिय मुक्त विश्वविद्यालय से हिंदी साहित्य में एम|ए|(अंतिम वर्ष) कर रहे हैं |

श्री लक्ष्मण राव हिंदी साहित्य के के प्रति आरम्भ से ही आकर्षित थे | मराठी भाषी होते हुए भी उन्हें हिंदी भाषा के प्रति हिंदी एक प्रति विशेष आकर्षण था | एक दिन इनके गाँव का रामदास नाम का लड़का छुट्टी के समय अपने मामाम के गाँव गया | जब वह लौटने लगा तो रास्ते में एक नदी पड़ी | शीशे की तरह चमकते हुए पानी में उसने नहाने के लिए छलांग लगा दी | वह फिर कभी लौट कर नहीं आया | बाद में गाँव वालों ने रामदास के शरीर को नदी से बाहर निकला | गाँव में रामदास की मृत्यु की घटना राव के लिए प्रेरणा बन गई और उन्होंने उसपर एक उपन्यास लिख डाला | लेखन का माध्यम राष्ट्रभाषा हिंदी को चुना | जब उन्हें गाँव के पुस्तकालय में हिंदी की अच्छी-अच्छी पुस्तकें पढ़ने को मिलीं तो उनके मन में लेखक बनने की इच्छा जागृत हुई |

लक्ष्मण राव रात-दिन हिंदी की पुस्तकों का अध्ययन करने लगे | उन्होंने इलाहबाद से प्रकाशित चतुर्वेदी एवं प्रसाद शर्मा तथा व्याकरण वेदान्ताचार्य पंडित तारिनिश झा का संस्कृत शब्दार्थ 'कौस्तुभ ग्रन्थ' खरीदा | यह एक हिंदी-संस्कृत शब्दकोष था | उस शब्दकोष का वे गहन अध्ययन करने लगे |

श्री लक्ष्मण राव उस समय मात्र बीस वर्ष के थे | हिंदी भाषा पर जब अधिकार(कमांड) दिखाई दिया तब उन्होंने पत्राचार माध्यम से मुंबई हिंदी विद्यापीठ से हिंदी में परीक्षाएं दीं | यह बात 1973 की है | उन दिनों लक्ष्मण राव दसवीं पास करके महाराष्ट्र के अमरावती शहर में सूत मिल में टेक्सटाइल मजदूर के रूप में काम कर रहे थे | 1975 में अप्रैल के महीने में

बिजली के कारण मिल बंद हो गई और लक्ष्मण राव अमरावती से अपना सामान उठाकर गाँव चले गए | वहां वे खेती का काम करने लगे | वे हमेशा मानसिक तनाव से ग्रस्त रहने लगे | एक महीने के बाद मई महीने में उन्होंने पिताजी से 40 रुपये लिए और गाँव से भोपाल आ गए | यहाँ तक 40 रुपये समाप्त हो गए |



लक्ष्मण राव भोपाल में ही एक भवन पर पांच रुपये प्रतिदिन के हिसाब से बेलदार का | तीन महीने भोपाल में रहकर 30 जुलाई, 1975 को जी टी एक्सप्रेस से दिल्ली आये | दिल्ली में दो-तीन दिन तक बिरला मंदिर धर्मशाला में ठहरे | काम ढूंढ रहे थे पर मिल नहीं रहा था | जीवन में कठिनतम समय पर श्री लक्ष्मण राव ने ढाबों पर बर्तन साफ़ करने का काम स्वीकार किया | दो वर्ष लगातार यही चलता रहा, कभी ढाबे पर बर्तन साफ़ करना, कभी भवनों पर मजदूरी करना, आदि |

1977 में दिल्ली जैसे भीड़ भरे शहर में आईटीओ क्षेत्र के विष्णु दिगंबर मार्ग पर श्री लक्ष्मण राव पेड़ के नीचे बैठकर पान-बीड़ी, सिग्रेट बेचने लगे | वस्तुतः उनकी छोटी सी दूकान दिल्ली नगर निगम व् दिल्ली पुलिस अनेक बार उजाड़ी रही पर उन्होंने एक सफल साहित्यकार बनाने का सपना अधूरा नहीं छोड़ा |

श्री लक्ष्मण राव दरियागंज के रविवारीय पुस्तक बाजार में जाकर अध्ययन करने हेतु पूरे सप्ताह भर के लिए साहित्य खरीदकर लाते थे | उन्ही दिनों उन्हें साहित्य सम्राट

शेक्सपीयर व् सर्वश्रेठ यूनानी नाटककार सोफोक्लीज का पता चला | इसी तरह मुंशी प्रेमचंद, शरत चन्द्र चट्टोपाध्याय आदि साहित्यकारों की पुस्तकों का अध्ययन करने लगे | 1973से पहले रोमांटिक उपन्यासकार गुलशन नंदा का बहुत नाम था |गुलशन नंदा के उपन्यास को पढ़कर ही लक्ष्मण राव ने लेखक बनने का सपना संजोया | परन्तु यह धरातल साधारण नहीं है, इसकी कल्पना लक्ष्मण राव को नहीं थी | ऐसा लक्ष्मण राव बताते हैं |

उनका पहला उपन्यास 'नई दुनिया की नई कहानी' 1971 में प्रकाशित हुआ | उस समय वे चर्चा का विषय बन गए | एक पानवाला उपन्यासकार, लोगों को विश्वास नहीं हो रहा था | परन्तु टाइम्स ऑफ़ इण्डिया के सन्डे रिव्यू में उनका परिचय प्रकाशित हुआ | यह बात 01 फ़रवरी, 1971 की है | तब उनके कार्य पर लोगों को विश्वास होने लगा |



इसके बाद देश-विदेश के समाचार पत्रों, रडियो तथा दूरदर्शन पर श्री लक्ष्मण राव मानवीय समाचार सूचक बन गए | धीरे-धीरे उनका परिचय सम्माननीय लोगों के साथ बढ़ने लगा |

27 मई,1984 को तीन मूर्ति भवन में पूर्व प्रधान्मंतिर इंदिरा गाँधी से मिलने का सुअवसर प्राप्त हुआ | जब उन्होंने श्रीमती इंदिरा गाँधी के सामने उनके जीवन पर पुस्तक लिखने की मंशा व्यक्त की तब उन्होंने अपने जीवन के बदले प्रधानमंत्री कार्यालय के सम्बन्ध में लिखने का सुझाव दिया | लक्ष्मण राव ने उनके सुझाव को स्वीकार करते हुए उन्ही के कार्यकाल पर आधारित एक नाटक लिखा - 'प्रधानमंत्री' और 1984 में प्रकाशित

किया पश्चात 2015 में एक और वैचारिक रचना प्रधानमन्त्री के नाम से ही प्रकाशित की जो इंदिरा गाँधी के 1969 से 1972 के कार्यकाल पर आधारित है |



एक सामान्य व्यक्ति की रचनायें हिंदी भाषा में प्रकाशित होना अपने आप में विशेषता है | कठिन परिश्रम करके साहित्यिक धरातल तैयार करना व शुन्य से शिखर तक पहुँचना इसके पीछे बहुत बड़ा संघर्ष है |

लक्ष्मण राव के अनुसार -"मेरे चालीस वर्षों के परिश्रम से मैं साहित्यकार बन गया और अब मेरे लिए इस क्षेत्र का प्रत्येक मार्ग सरल हो गया है | पुस्तकें लिखने से लेकर बिक्री तक |" आज श्री लक्ष्मण राव हिंदी साहित्य के क्षेत्र में उच्चकोटि के साहित्यकार माने जाते हैं |

देश विदेश के समाचार पत्रों नें लक्ष्मण राव को विशेष स्थान देकर उनका जीवन परिचय प्रकाशित किया है | यह सत्य हिंदी भाषी लेखकों के लिए गर्व की बात है | अंततः लक्ष्मण राव के साथ एक नाम जोड़ना बहुत आवश्यक है, वह है श्री सूर्यकांत | सूर्यकांत लक्ष्मण राव के घनिष्ठ मित्र हैं,परन्तु लक्ष्मण राव उन्हें अपने सगे भाई का दर्जा देते हैं | लक्ष्मण राव व सुर्यकंत्जी की मित्रता पिछले 48 वर्षों से बनी हुई है | जब भी अमरावती को याद किया जाता है तो सुर्यकान्तजी का नाम अनायास ही सामने आ जाता है, यह कहना है लक्षमण राव का |

कविता

# रेत के बने पुल तो बह ही जाने थे

-डा. राजेंद्र गौतम

रेत के बने पुल तो बह ही जाने थे
रोज-रोज हम दुर्घटनाएँ जीते
उस पर ही बढ़ आया यह
नारों का रथ दलदली घाटियों तक
जाता था जो पथ
हार चुके अब तो हम कीचड़ उलीचते
इस यात्रा में आगे जाने क्या बीते
यह जो दालानों तक
बीहड़ उग आया
किससे पूछें
इसको किसने सरसाया
गलियों तक आहट कब ज़िंदा जा पाती
खिड़की के खुलते ही गुर्राते चीते
जिस समय-सारथी को
अपना सब सौंपा
उसने ही अब हम पर
निर्वासन थोंपा
मानसरोवर में ही हो जब जहर घुला
कैसे तब अंजुली भर गंगाजल पीते



# गीता पंडित की कविताएँ

**गीता पंडित**

**नपुंसक**

जानना चाहते तो
जान सकते थे मुझे
नहीं जानना चाहा
तो नहीं जान पाये
सदियाँ बीतने के बाद भी
देह की सुरंगों में कैदकर
माँगते हो प्रमाणपत्र
पुरुषत्व का
अवश्य दूँगी
अगर तुम मुझे जीत सको प्रेम में
अंदर से बाहर तक
केवल देह नहीं मैं
तुमने समझा केवल देह
हर चौराहे पर
घर बाहर
अँधेरे उजाले
टांग दिया मुझे नंगा
समझकर असहाय, बेबस, अबला
लो उतारकर फ़ेंकती हूँ लज्जा का झीना
आवरण
निर्वस्त्र है मेरी देह
भोगो इसे बर्बरता से
भोगते रहो तब तक
जब तक कि ऊब ना जाये तुम्हारा मन
ऊब ना जाये तुम्हारा तन
उबकाई न लेने लगे तुम्हारा वहशीपन
तब पूछना अपने आप से
मर्दानगी के मायने
अगर शेष रहे खुद को रख पाना
स्त्री और पुरुष के बीच की श्रेणी में भी
खुश होना
उत्सव मनाना
क्यूंकि वो खुशी होगी एक मृतक की
जो ढूँढ रहा होगा
उस नपुंसकता में अपना होना
मैं धिक्कारती हूँ इस होने को
इस पुरुषत्व को
इस मर्दानगी को
मैं तब भी थी
अब भी हूँ
और रहूंगी
आज खुद तय करूंगी
मैं अपना होना |

**सुनो प्रेम हूँ मैं (स्त्री)**

मेरे पास आओ
बैठो
और सुनो धीमे से
मैं
तुम्हारी थी
तुम्हारी रहूंगी
मैं प्रेम हूँ
जीतना है तो जीतो
मुझे अपने प्रेम से
सदियों से
मैं तो
केवल तुम्हारी हूँ
पहचानो

**मेरा होना शेष रहेगा (स्त्री)**

जानती हूँ
मेरा होना
शेष रखेगा
इस नष्ट होती हुई पृथ्वी को
इसलिये हर सुबह
उतरती हूँ सूरज के घर में
पीती हूँ धूप
ताकि सोखकर अपना सीलापन
बह सकूं हवा सी
थपथथपाती हुई हर बंद दरवाज़ा
हर बंद खिडकी
हर तहखाना
हर सुरंग
जिसमें उड़ने को व्याकुल है
पंख कटी चिड़िया |



# शुशील की कविताएँ

**शुशील कुमार शैली**

## कौओं के रूप में

मिल जाती है सांत्वना तुम्हें
कह देने भर से कि
ज़मीन में आधा गड़ा आदमी
आस्था का प्रतीक है, सड़क पर
लुड़का हुआ आदमी किसी पूर्व जन्म का प्रेत,
देखो ! तुम्हारे घर के सामने से गुजरता
हुआ - तालाब
अब सूख चुका है, सतह पर
वो सारे तांबे के सिक्के, नारियल
मूँह चिड़ा रहे हैं, जिसके
आधार पर अब तक तुम, जीवित रहते आए हो,
सोचना ही होगा अब तुम्हें कि .........
चर्रमरा कर टूटते हुई दीवारें
तुम्हारी अपनी न थीं ,
और तुम्हें पता है कि .........तुम
आज भी माथे पर लगे तिलक से ही
सोचना शुरू करता हो
पैर की खड़ाऊं पर आकर
ठहर जाता हो,
क्योंकि तुम सोचते हो कि .........
पित्रपक्ष में .........कौओं के रूप में
तुम्हारे पिता आते हैं,
तुम्हें पता है आज जब में उस पेड़ के नीचे
बैठने जाता हूँ , जिसे मेरे बापू ने लगाया था
वह मुझे छाया नहीं, धकेल देता है
बताता है कि तेरी झुकी हुई पीट्ठ
पड़ोसी की नफ़रत नहीं
सत्ता की दलाली का साज़िश है |

## हत्याओं के शौर में

हत्याओं के शौर में गहरा सन्नाटा है कि .........
सड़क से गुजरता हुआ आदमी सिर्फ़
पहिरावे की वज़ह से मारा जाता है ,
यह कोई ख़ास दौर नहीं , जो मेरे
मुहल्ले,शहर या,मुल्क में चल रहा है
यह तो आम बात है कि .........
एक भेड़िया दिमाग से निकली हुई साज़िश
की पुष्टि के लिए सारा शहर जलने लगता है ,
कहीं और की बात ही क्यों लूं मैं
ये तो 'मेरे पंजाब' के भी हालात हैं, कि
लोग भीरूता को अपनी छूपाने के लिए
एक गाल पड़े चपेड़ को भूलकर
खुशी-खशी दूसरे के लिए तैयार हो जाते हैं ,
बहसते हैं मुद्दों को लेकर
कि .........मारे गए व्यक्ति का कौन सा धर्म था
कुचलने वाली भीड़ का क्या मर्म था
(क्योंकि भीड़ अंधी नहीं होती;अंधी कर दी जाती है)
बाज़ार खुला है या बंद है
ये हत्याओं की शुरूयात है या अंत है
और पीछे सड़क पर पड़ी पौशाक को लेकर
मठाधीशों का क्या मत है ?
मैं पूछता हूं रोक  ......... टोक .........
इस सब बातों में क्या फर्क है
ये तो राजनीति की किताब का पहला तर्क है ,
क्योंकि तुम भूल जाते हो कि
कल जिसके गले में तुम्हारी बाहें थी
ये उसी का देखा स्वप्न है |

## संस्कृति के उजाले में

अनभिज्ञ नहीं हो तुम
इस बात से कि .........
सामने की दीवार पर
प्राकृतिक चित्र बना डालने की
सांत्वना में ..........तुमने
युगों - युगों से उसे जो
देवदासी के रूप में
अपने प्रभु के सहवास में रखा
अजंता की गुफ़ाएं , गवाह हैं उसकी ,

पुरातत्व के जीवाणु
इस खोज में लगे हैं कि -
कहीं- न- कहीं से वो
हस्त-लिखित प्रति मिल जाए
जिससे हम अपने पौराणिक कृत्यों को
उचित ठहरा सकें ,

अधिकारियों ने सांस्कृतिक आंख के कोर से जब
मिट्टी में दबी स्त्री-पुरुष के अर्द्ध-युगल की
मूर्ति को खोज निकाला तो
घोषणाओं का एक दौर शुरू हुआ
कि आधा भाग होने के कारण
उसे शेष प्रभुत्व भाग पर निर्भर रहना होगा ,

सामने की दीवार पर उकरे चित्र को
पूरी सौम्यता के साथ
नाभि के ऊपर-नीचे
दो भागों में बांट दिया गया
यहीं से अहिल्या कभी
पाषाण युग से बाहर न झांक सकी |

## बुत जिंदा हैं

अपने भीतर जिंदा रखें एक बुत
देखते रहें, सुनते रहें, चुपचाप
इसी कोशिश में निकलता रहे समय
रसोई के दाएं कोने से
दहलीज़ के बाएं कोने तक,

एक आदर्श गृहस्थ के बस यही स्वप्न होते हैं
कि बिस्तर के दोनों ओर वो और उसकी पत्नी
इस तसल्ली पर इत्मीनान से सौ सकें की
बीच में जिंदा है उनका भविष्य
और देखे गये सपनों के आकार ।

## शब्दों के बीहड़ वनों से

अकसर सहम जाता हूँ मैं
शब्दों के सपाटपन से कि
कहीं उसे मालूम न हो जाए कि
मैं सोच से नक्सलवादी हूँ
बस इसी लिये शब्दों के बीहड़ वनों में
किसी वृक्ष के पीछे से
मुठभेड़ जारी रखने की कोशिश में रहता हूँ
क्योंकि सोच को जिंदा रखने के लिये मरना
ज़रूरी नहीं ।

## पूरी घृणा के बावज़ूद

भाषा के सम्पूर्ण खुरर्दपन के साथ
सारे पारिभाषिक शब्दों को दरकिनार कर
मैं उपस्थित हूं आप के समक्ष
वर्जित शब्दों की सम्पूर्ण मर्यादा के साथ,
पेशे से पूरी घृणा के बावजूद
बिस्तर पर मुस्कराती औरत की तरह
मुझे कविताओं में आना पड़ता है,
न चाहते हुए भी
जहां उसे बाजार का लाइसंस दे दिया जाता है
वहां सम्मेलनों में मुझे भी दात देते हुए
कवि ठहरा दिया जाता है,
पक्तियों को एक दूसरे के पास रखते समय
परस्पर घृणा के बावज़ूद
दो कवि गले मिलते हुए
मन ही मन गाली देते
भाषा के स्वच्छता अभियान में शामिल हो जाते हैं
उस औरत के गर्भ धारण की सम्पूर्ण प्रक्रिया को
पहले तो वह शब्दकोश में स्थान नहीं देते
बाद में उसकी देह के सम्पूर्ण भूगोल को
संग्रह के केन्द्र में रखकर स्पर्श करते हैं,
देवालयों की अंधेरी आस्थाओं को समर्पित
प्रथाओं की दीवारों में देवों का भोग बनती
देवदासियों की परछाई से अछूते
सारे विधान
कूर्सीवपर बैठी महलाओं के
रेश्मी कपड़ों के पास से गुजर जाते हैं
न चाहते हुए भी पादरी
की वासना का शिकार बनी
वह नन
जब कवि या किसी संस्था के हाथ लगती है
या तो वह कविता या
कानून बनती है |

## ऊब का आकार

सारा जीवन
अंधेरे कोने में बीत जाने पर
एक निश्चित दुर्घटना के बाद
अब मीडिया पर
सूर्खियां है, वह-भाषा को लगी जुबान ने
आगे बढ़ते समय के
किसी कांटे पर टांग दिया है, उसे
दिन में बात सुनाने से
अपना कोई रास्ता भूल जाता है
इसी लोक विश्वास पर
पकड़ लिया है अंधेरा सभी ने
बात अभी पुरानी नहीं हुई कि
सड़क पर पड़े आदमी के ऊपर
छाप दिया गया था नक्शा देश का
निर्धारित कर दिया गया था
भविष्य जनता का,
राशन की लम्बी कतारों में
प्रत्येक आदमी, अपनी स्थिति के अनुसार
अंधा हो गया था
ठहर गया था किसी - न - किसी
राशनकार्ड की तस्दीकशुदा
मौहर के दायरों में,
अंतिम सांस के लिये, अस्पतालों में
द्वार खुले हैं और आराम से देखा जा सकता है
छत पर घूमते पंखों में
ऊब का आकार,एक कोने में पड़े कूड़ेदान में
तुम्हें किसी- न-किसी
नवजात शिशु का शव मिल ही जायेगा,
इन सब में कुछ नया नहीं है
आज की व्यवस्था के दायरों में
तुम्हें उसके मुहं से
वही बास मिलेगी जो तुमने
कल्पना में न सोच कर भी
अपनी नाक में कभी अनुभव की थी ।

# मैं, सहज ही रहता हूँ आज कल

घटनाओं के इस दौर में भी
सहज ही रहता हूँ आज कल
चाहे फुटपाथ पर कोई कुचला जाए, या
रात के वहशी अँधेरे में सारी बस्ती जलकर राख़
हो जाए, या
बम्ब विस्फ़ोट में मरे हुओं की गणना के लिए
जांच कमेटी
गठित कर दी जाए, या
शोका ग्रस्त इलाकों में मुहँ चिड़ाता
हरियाली का बड़ा सा पोस्टर लगा दिया जाए
सहज ही रहता हूँ 'मैं',
क्यों कि सहज रहना मेरे समय की
सबसे सुविधा पूर्ण मुद्रा है,
कभी-कभी पास से गुजरते युवाओं के
खुले मुहँ, लाल आँखों, फड़फड़ाती भुजाओं
के बारे में सोचता हूँ तो
दिमाग के किसी गुप्त कोने में दुबके उस वाक्य
उसकी व्याकरण के बारे सोचता हूँ कि
"क्यों न ज़रा सा मरा जाए ?"
फिर इस सत्य तक पहुँच जाता हूँ कि
किसी भी आदमी को कहीं और जाने से पहले
मसलन बीबी या प्रेमिका की बगल में
या
बच्चों को कन्धे पर बिठा किसी मेले का हिस्सा
या
परिवार के इक्का-दक्का लोगों के साथ
एक-दूसरे के चेहरों के ठीक सामने
ख़ाना खाने से पहले
"कि क्यों न ज़रा सा मरा जाए ?"
यहीं सोचते-सोचते 'मैं' ठीक
एक न्यूज चैनल के माननीय संवाददाता की
बगल में
आ खड़ा होता हूँ, कि
"भारत एक सतरंगी चिड़िया का नाम है"
कि
इतनी समृद्धि है कि -
हर इक व्यक्ति के पास जीवन का 'आधार' है
मसलन ख़ूबसूरत बीबी है
चुलबुले मासूम बच्चे हैं
और वर्ष भर का इक कैलंडर है
और जो भी इसके अंदर है, वो गाँधी जी का
'बंदर' है,
और मैं 'शहर और जंगल के बढ़ते संतुलन'
के ठीक नीचे
मेरे गाँव का नक्शा सिकुड़ते हुए पाता हूँ
और साथ खड़े, साठ से ऊपर
बढ़े की कही आपको बतलाता हूँ, कि -
हर नैश्नल-पार्क के पास इक कसाई की दुकान है
और
न्यायालय की बगल में नाई की
और मैं सोचता कि ये कितना अद्भुत मिलन है
लेकिन मेरे चेहरे पर सीलन है ।

# शेखर की कविताएँ



**शेखर सावंत**

## *प्रेम*

मैं प्रेम करना चाहता था
कई बार प्रेम में पड़ा भी था
पर हर बार निकल आया था

प्रेम में जिस ऐकांतिक मुखरता की जरुरत थी
वो शायद मुझमें थी ही नहीं

वाणी को निःशब्दता में
और एकांत को मुखरता में बदलना
मैं सीख नहीं पाया था
जो प्रेम के लिए जरुरी था

संकेतों की भाषा मेरे लिए अजूबी थी
जबकि प्रेमिकाएँ इसी भाषा में प्रेम करती थीं

लगता है प्रेम के बिना मेरा जीवन
अधूरा ही रह जाएगा ।

## *वृत्त*

मेरे वृत्त में
एक जगह एक अदृश्य छोर है
जो गोल-गोल घूमते हुए वृत्त के बीच से निकलकर
बाएँ-दाएँ होते हुए
एक अनंत अदृश्य की तरफ चला जाता है

मेरे वृत्त का घूर्णन पूर्ण वृत्तीय नहीं है

सिर्फ गोल-गोल घूमते रहना ही
जीवन नहीं है
जीवन आनंद है आड़ी-तिरछी रेखाओं का ।

# मोनिका की कविता



-डॉ० मोनिका शर्मा

## शुभकामनाएँ

चले तो आये हैं दूर
अपनी धरती से
पर आत्मा में बसी
और आस्था में रमी है
उसी मिट्टी की महक
जो बांधे रहती है हमें
अपनी ही जड़ों से
इसी बुनियाद को अचल
रखने के प्रयास में हम
पराई धरा पर
मन से सींचते हैं संस्कारों को
पोषित करते हैं परम्पराओं को
फिर भी भीतर कुछ रिक्त सा है
दीखती है थोड़ी कृत्रिमता
जो विस्मृत नहीं होने देती
उस सौंधी सी गंध को, जो कहीं
भीतर ही बसी है
पतंगें यहाँ भी उड़ती हैं
उमंगें यहाँ भी खिलती हैं
जगमगाते हैं दिवाली के दीये भी
और होली के मिलन की
रीत भी निभाई जाती है
स्मरण है हमें
मातृभूमि का स्वाधीनता दिवस
हर वर्ष फहराते हैं तिरंगा
ताकि स्मरण रहे स्वदेश
जन्मभूमि से दूर
निभाते हैं हर रीत
पर ह्रदय में पीड़ा है
द्वंद्व है कुछ छूट जाने का
अपने ही भीतर कुछ टूट जाने का
तभी तो, मन भारी
और आँखों में नमी है
अर्जित उपार्जित किया बहुत
पर जाने क्या कमी है........... ?

# पंकज की कविताएँ



*पंकज कुमार साह*

## आप कुछ नहीं जानते

आप कुछ नहीं जानते
मैं सब जानता हूँ
मुझे पता है
कितना दूध उतरेगा
मजदूरी करती किसी महिला की छाती से
या खून पिलाती रहेगी यूं ही
अपने दूधमुंहे को दिन भर
मुझे पता है
कोई किसान जब बैलों के संग लौटेगा
भरी दुपहरी अपनी बथान पर
तो उसके आगे
बड़ी बड़ी फांक वाली आलू की तरकारी
और जनहा रोटी ही परोसी जाएगी
जिसकी डकार आपकी नींव हिला सकती है
आप कुछ नहीं जानते
मैं सब जानता हूँ
सवा अरब की आबादी की आँखों में आप धूल नहीं
झोक रहे
बवंडर निर्माण में लगे हैं आप
मुझे पता है
देश में मरने वालों की कमी नहीं
कभी भी
कोई भी मारा जा सकता है
आपकी आत्मा मर गई
तो कौन सी बड़ी बात
आप कुछ नहीं जानते
मैं सब जानता हूँ,,,,,,,

## पृथ्वी दिवस पर

लाओ तुम्हारी हथेली पर
**तुम्हारी** सुलगती हुई पृथ्वी डाल दूं
ताकि तुम इसे थोडा फूंक मार
धधका सको
ताकि राख में तब्दील हो जाए यह पृथ्वी
फिर मांज सको अपने घर के बर्तन

ये लो झुलसी हुई पृथ्वी
तैयार है सज धज कर
पृथ्वी बचाओ
पृथ्वी बचाओ
कहकर महिमा मंडन प्रारंभ करो
फिर चलते चलते
थूक जाओ इसकी छाती पर

लाओ तुम्हारी बालकनी में
पृथ्वी को निचोड़ कर टांग दूं
ताकि सूखी हुई पृथ्वी को पहन
दौरा कर सको ब्रम्हाण्ड का,,,,,

# नरेश कुमार की कविताएँ



**नरेश कुमार खजुरिया**

## पहला मोर्चा

दुनिया के इस खतरनाक
दौर में
जब नदी बोतल में बंद
कर दी हो
और लोग तरस रहें हों पानी को
जब तुम्हारी भाषा पर हमला कर
उसने
ठूंस दिये हों
अपने अर्थ
जैसे कि ठंडा का मतलब कोका कोला
बता रहा है वह
यह समय खतरनाक समय है
मेरे लिए
मेरे अपनों के लिए
ऐसे में
साथी इस खतरनाक दौर से
बिना खतरनाक हुए कभी नहीं
लड़ा जा सकता
इसके लिये सबसे ज़रूरी है
सबसे पहले उसकी हर साजिश का पर्दाफाश
किया जाए
और यह पहला मोर्चा है आखरी नहीं

## माँ के लिए

मेरी झोपड़ी में लट्टू नहीं
जलती थी ढिबरी
हवाओं से डरती ।।।
खाना परोसते परोसते
माँ कितनी ही बार ढिबरी को हाथों से ढक
बुझने से बचाती थी
डगमगाती रोशनी में
मुझे खड़ा होना सिखाती थी
माँ मुझे 'क' से कबूतर
'ख' से खरगोश पढ़ाती थी
झोपडी आज मकान हो गई है
रंग बिरंगे बल्ब टयूब लाइट्स हैं
ढिबरी न जाने मकान की नीव या दीवार के
किस ईंट पत्थर से दब चुकी है
जिसकी रोशनी में मैंने सीखा
क से कबूतर
और लिख रहा हूँ क से कविता
मुझे कविता लिखता देख
माँ खुश है
झुर्रियों भरे चेहरे पर कुलांचे भरती हँसी को देख
मेरा कवि हृदय मन मुग्ध है
मैं सौभाग्यशाली हूँ
अभी सलामत हैं
मुझे रोशनी देने की खातिर
हवाओं से संघर्ष करते हाथ

# सुप्रिय की कविताएँ

सुशांत सुप्रिय

## खो गई चीज़ें

वे कुछ आम-सी चीज़ें थीं
जो मेरी स्मृति में से
खो गई थीं

वे विस्मृति की झाड़ियों में
बचपन के गिल्ली-डंडे की
खोई गिल्ली-सी पड़ी हुई थीं

वे पुरानी एल्बम में दबे
दाग-धब्बों से भरे कुछ
श्वेत-श्याम चित्रों-सी दबी हुई थीं

वे पेड़ों की ऊँची शाखाओं में
फड़फड़ाती फट गई
पतंगों-सी अटकी हुई थीं

वे कहानी सुनते-सुनते सो गए
बच्चों की नींद में
अधूरे सपनों-सी खड़ी हुई थीं

कभी-कभी जीवन की अंधी दौड़ में
हम उनसे यहाँ-वहाँ टकरा जाते थे
तब हम अपनी स्मृति के
किसी ख़ाली कोने को
फिर से भरा हुआ पाते थे ।।।

खो गई चीज़ें
वास्तव में कभी नहीं खोती हैं
दरअसल वे उसी समय
कहीं और मौजूद होती हैं

## स्वप्न

वह एक स्वप्न था

मेरी नींद में
आना ही चाहता था कि
टूट गई मेरी नींद

कहाँ गया होगा वह स्वप्न --
भटक रहा होगा कहीं
या पा ली होगी उसने
किसी और की नींद में ठौर

डर इस बात का है कि
यदि किसी की भी नींद में
ठिकाना न मिला उसे तो
कहीं निराश हो कर
आत्म-हत्या न कर ले
आज की रात एक स्वप्न



## वे जो वग़ैरह थे

वे जो वग़ैरह थे
वे बाढ़ में बह जाते थे
वे भुखमरी का शिकार हो जाते थे
वे शीत-लहरी की भेंट चढ़ जाते थे
वे दंगों में मार दिए जाते थे
वे जो वग़ैरह थे
वे ही खेतों में फ़सल उगाते थे
वे ही शहरों में भवन बनाते थे
वे ही सारे उपकरण बनाते थे
वे ही क्रांति का बिगुल बजाते थे
दूसरी ओर
पद और नाम वाले
सरकार और कारोबार चलाते थे
उन्हें भ्रम था कि वे ही संसार चलाते थे
किंतु वे जो वग़ैरह थे
उन्हीं में से
क्रांतिकारी उभर कर आते थे
वे जो वग़ैरह थे
वे ही जन-कवियों की
कविताओं में अमर हो जाते थे ।।।

## जब तक

जब तक स्थिति पर
क़ाबू पाने
पुलिस आती है
जल चुके होते हैं
दर्जनों घर आगज़नी में

जब तक
फ़्लैग-मार्च के लिए
सेना आती है
मारे जा चुके होते हैं
दर्जनों लोग दंगों में

जब तक शांति-वार्ता की
पहल की जाती है
आ चुकी होती है
एक बड़ी दरार मनों में

जब तक
सूरज दोबारा उगता है
अँधेरा लील चुका होता है
इंसानियत को ।।।

## यहीं रहूँगा मैं

जा कर भी
यहीं रहूँगा मैं
किसी-न-किसी रूप में
किसी प्रिय की स्मृति में
बसा रहूँगा जीवन भर
अपना बन कर
किसी पुस्तक के पन्नों में
पड़ा रहूँगा बरसों तक
हाशिए की टिप्पणी बन कर
किसी पेड़ के तने में
अमिट रहूँगा
दिल का निशान बन कर

किसी कपड़े की तहों में
बचा रहूँगा सुरक्षित
एक परिचित गंध बन कर

या हो सकता है
बन जाऊँ मैं --
किसी थके मज़दूर
की आँखों में
गहरी नींद

किसी मासूम बच्ची
के होठों पर
एक निश्छल मुस्कान ।।।

कहा न
जा कर भी
यहीं रहूँगा मैं

# **डॉ० सुधेश** की कविताएँ



**डॉ० सुधेश**

## नया कुरुक्षेत्र

कुरुक्षेत्र अज भी फैला पड़ा है
दुश्शासनों  दुर्योधनों का वही आतंक
शकुनि हँसते फिर रहे हैं
मन्त्र देते मोटी फ़ीस ले कर
मेरे पास तो संकल्प कोरें
स्वप्न के अवशेष चाह के कंकाल
उन से क्या बनेगा  ?
रद्दी फूंक कर नहीं चूल्हा जलेगा
घर में लगा कर  आग
न होती रोशनी ।
उधर बौने बजाते  दुन्दुभी
राजपथ पर जा रहे हैं
सिंहासन निकट जा कर रुकेंगे
रेवड़ी जहाँ बँटती पुरस्कारों की
जीभें लपलपाती हैं
लारें टपकती हैं
दाँतों की हँसी के बीच  ।
अन्धे मोड़ पर खड़ा मैं
देखता हूँ दूर से
झाड़ियों की ओट से
अन्धे बाँटते हैं रेवड़ी अन्धों को ।
अकेला खड़ा हूँ
अजानी राह पर
मगर चलना पड़ेगा
अन्धे मोड़ से अन्धे मोड़ तक ।

## वसन्त

सुना वसन्त आया
मैं रहा शिशिर से लड़ता
आँसू की गर्मी के बावजूद
हड्डियों में जा बैठी ठण्डक
कमर पर टँगा रहा निष्ठुर मौसम
वसन्त में सूखे पत्तों का ढेर
आवारा घूम रहा
आँखों में धूल झोंकती रही निष्ठुर पुरवा ।
मेरी आँखों में फिर भी
वसन्त का सपना ।



**<u>नया एपिडैमिक</u>**

मुझे हर वस्तु चाहिये
पर वस्तु बनना पसन्द नहीं
हर वस्तु का उपभोक्ता हूँ
पर उपभोक्तावाद पसन्द नहीं
बाज़ार जाना ही पड़ता है
पर बाज़ारवाद पसन्द नहीं ।
मैं गाँव मोहल्ले शहर
देश के बाहर
विश्व में मिलना चाहता हूँ
पर वैश्वीकरण पसन्द नहीं ।
मैं जाति धर्म नस्ल से ऊपर उठ कर
उदाऱता की प़तिमूर्ति हूँ
पर उदारीकरण पसन्द नहीं
लेकिन मेरी पसन्द नापसन्द
का क्या मूल्य
जब तक वह सब की न हो ।
पर आज वैश्वीकरण उदारीकरण बाज़ारीकरण
फल फूल रहे हैं
नए एपिडैमिक की तरह
बुद्धिजीवी चिल्ला के चुप हैं
क़ान्तिकारी क़ान्ति से पहले ग़ायब
किसी को कोई शिकायत नहीं
पर मुझे है
क्योंकि मैं हूँ आम आदमी ।

# क्या करें

क्या करें अब
सारा अमृत हथिया लिया
आधुनिक देवताओं ने
उन के चाकरों के चाकरों
या उन के चमचों ने
बचा विष कुम्भ पीने को अभिशप्त
आज की निरीह जनता
जो पी कर बनी शिव
उस की प्यास बुझाने को स्वच्छ जल नहीं
जिसे कहते हैं आजकल अमृत
तो विष न पिये तो क्या करे ।
जनता के नाम की रोटी सेंकने वाले
बिरियानी खा वोदका में मस्त हो
देश को देते हैं गाली
कहते यह अभिव्यक्ति की आज़ादी है
जो है मौलिक अधिकारों में ।
तो हम क्या करें
किस की गाली सुनें
किस का सिद्धान्त
जो फटा उधड़ा लिहाफ़ है
उसे ओढ़ें कि बिछाएँ
न पेट भरता है उस से
न प्यास बुझती है
पर बौद्धिक दाढियां उगलती हैं
वही पुरानी कहावतें थोड़ी अगंरेजी मिला ।
भई चश्मूदीन थोड़ा देसी में बोल
तो कुछ पल्ले पड़ै
और सुनो यह ससुरा इन्कलाब
कब आवेंगा
कब से चिल्ला रहे हो
तो ठीक पर बताओ कि
कहाँ पहुँचा है कितना नजीक है
बंगाल में तो आ कर चला गया
ममता ने भगा दिया
भगत जी कहते हैं कि
केरल में जाने वाला है
कैसा होवै ये इन्कलाब
सूरत तो दिखा दो
क्या उस की भी छोटी या बची दाढी होवै
कि मुँह सफ़ाचट ।



# मीता दास की कविताएँ

**मीता दास**

**{ १ }  ००० स्मृतियाँ ०००**

मुझे मेरी स्मृतियाँ
एक हारे हुए उस
रेस के घोड़े की तरह मिली
जिसे रेस का हिस्सा बनाने की हिचक तो थी ही पर
गोली भी नहीं मार सकते थे
वह मेरे संग पलता रहा
साथ  उठता - बैठता
कहकहे लगाता , रोता - रुलाता
ठीक अपने खुरों में ठुंकी
लोहे के नाल की तरह
मजबूत
जीवन का हिस्सा
जिसे मैं वर्तमान और भविष्य के
खूंटे में नजर बट्टू सा टांग
निश्चिंत हो रहती हूँ |

**{ २ }  ००० चूल्हा ०००**

कोयला या लकड़ी के बिना
बेकार है चूल्हा
और गैस ?
गैस के हम लायक नही ।
पर क्या देगची के बिना
संपन्न है चूल्हा ?
देगची में सिर्फ पानी का खदबदाना काफी है !
कोयला मिल भी जाये
रेलवे ट्रैक के करीब
अधजली , गली  लकड़ी चुन भी लाएं
मुक्ति धाम से या विसर्जित प्रतिमाओं से खींच
और देगची भर पानी ले भी आएं ---
बसाते , जल कुम्भियों से पटे
तालाब , पोखर से
पर
चूल्हे के जलते ही
खदबदाता है पानी देग में
जल उठता है घर का पेट
खदबदाते हैं चूहे
पानी में अदृश्य हो
साँसें रुक जाती हैं
चूल्हे को जलता देख ।

**{ ३ } ०००भ्रान्ति०००**

धुंधलाया सा प्रकाश नाचने लगता है
मजदूरों की बस्ती के
पलस्तर झड़े दीवारों और छतों पर
धूसर आँखों में उतरती हैं आहिस्ते - धीरे
रतौंधी
सिर्फ चिमनी का धुँआ और कोयला खान के
गैस चेम्बरों की तीव्रता से
दम बंद होते फेफड़ों से आती
आवाजें और पूरे घर में गूंजता है
कफ का घड़ - घड़ शब्द ।

घर के जलती ढिबरी का गोलाकार
जगह - जगह चटके पलस्तर वाले छत पर
स्थिर
धुंधलायी रतौंधी वाली आँखें
होती हैं भ्रमित
उसे लगता आज है पूर्णिमा ।

क्या कोई उसे बता आएगा
आज अमावस है ।




**{ ४ } ००० घर ०००**

अब घरों में घर नहीं रहते ,
रहते हैं काठ के पलंग , आरामदेह सोफा , कुशन दार
नर्म फ़र वाले सॉफ्ट टॉय पलंगपोश, कसीदेदार
झालरदार पर्दों के पीछे लटकते ऊपर या किनारे खींचने
वाली
डोरियाँ घिर्रीदार ..........पर खींचते कभी नहीं , न ऊपर
न किनारे
जाने क्या हो जायेगा उजागर ऐसा करने से
घर है तो !
पर अब घरों में घर नहीं रहते ..........

कुर्सी अंटा रहता है बेतरतीब कुछ साफ़ ,- मैले उतरनो
से
घर के पुराने आसबाब टकरा जाते हैं
बेतरतीब तरीकों से ठेंगा दिखाते
दीवारें भी सजी मिलती हैं कभी - कभी
पुराने से चेहरों से
चेहरे टंगे मिलते हैं दीमक खाये फ्रेमों में ..........

नए चेहरे अब घरों में नहीं
कॉरपोरेटों के जाल में या सोशल साइटों में अंटे मिलते
हैं
सूट - बूट , टाई में कभी - कभी झांक लेते हैं
ऐतिहासिक मीनारों या किलों की ओर
पर वे घरों में झांक ही नहीं पाते
समय चूक जाता है हमेशा ही
उनकी सूची से ।

००००

# चन्द्रशेखर कुमार की कविताएँ

चंद्रशेखर कुमार

(1) कविता / कोयलांचल
..........................................

पूँजीपतियों ने खरीद लिये
हमारे हिस्से की
पानी , हवा , मिट्टी और धूप
पत्तो -पत्तों की लगाई गई
बोलियाँ
जल , जंगल और ज़मीन
से बेदखल किए गए
उलगुलान के सिपाही
आदिवासी अस्मिता
जूझ रही है अपनी ही
सहजीविता के लिए
तभी तो सुनाई नहीं देती
कहीं
कोयल की कूक
अनसुने कर दिये जाते है
जीवन के पदचाप
न ही खिलते है
कहीं
पलाश के फूल
दर्द ही दर्द बसा है
इस शहर में
जिसे कहते है कोयलाँचल
फिक्र नहीं किसी को
कि
कोयले की आँच पर
जलकर राख होने को
है शहर
उठते हुए धुओं
के मध्य
मलबों पर
बिखरा पड़ा है कोयलांचल
जिसकी सिसकियाँ
टकराकर वापस लौटती है
उन पत्थरों से
जिसके सौदाबाज
उत्पादन के आँकडे बताकर
बखारते है विकास की शेखी
तथा भूल जाते है
उन मलीन बस्तियों का दर्द
जिसकी आँखों की
छीन ली गई हरियाली ......
और उजाड़ दिया गया
जीवन का बसंत!

## (2) कविता / आदि मानव से आदि राक्षस

सदानीरा सी बहती नदियों
के तट पर ही
मेसोपेटामियाँ और सिंधु घाटी
जैसी सभ्यताओं ने लिया जन्म
नदियों के कछार में ही
प्रकृति ने छुपाए
सारे अनमोल रत्न
जीवन का उद्‌गम स्थल
बनी नदियों ने ही
बसाया धरती पर
लहलहाता हुआ जीवन
वो नदियाँ ही थी
जिसकी पूँछ पकड़कर
हमने तय किया यात्रा
आदि मानव से सभ्य मानव
बनने का
नदियों ने ही हरे

हमारे दु:ख , पाप , संताप
नदियों के मुहाने पर ही
बसे है प्राचीन धार्मिक नगर
नदियों ने ही सींची हमारी
मृदु खुशियाँ
तो फिर क्यों सूखती जा रही है नदियाँ ?
क्यों उसने बहना बंद कर दिया है ?
आखिर क्यों गुम हो गई
सरस्वती ?
ऐसा इसलिए
क्योंकि हम प्रगतिशिलों को
सभ्य बनाने वाली
नदियों ने
सोचा भी नहीं था
कि
सभ्य होकर हम
आदि मानव से
आदि राक्षस हो जाएगें !



# रितु दूबे तिवारी की कविताएँ



रितु दूबे तिवारी

## अंश हूँ समग्र नहीं

कोई ख्वाहिश न रहे तुम्हे
जब जिंदगी से,
ख्वाब न हों जब कोई बाकी,
जब उम्मीदें टूट जाएं सारी
और तन-मन हार जाएँ
सारी दुनियां के आगे ।
तब तुम मुझे पुकार लेना ..........
मैं पास ही होंगी तुम्हारे !
आहिस्ता, पीछे से आकर मैं छू लूँगी
तुम्हारी ठंडी उंगलियां ..........
और ले चलूँगी झील के पार ..........
जहाँ सांस लेते पहाड़ और सरकती सी हवा है!
वहाँ तुम पा लोगे जरूर वो सुकून,
जिसे तलाशते रहे थे हम,उम्र भर ..........
भावनाओं से कांपते तुम्हारे साँवले होंठों को
चूम लेगी झील की ठंडक ..........
और तुम भर लेना बाँहों में वादियों की ख़ूबसूरती
और खो जाना मुझ में
..........मगर हाँ!
बस पल भर ठहरना है तुम्हें
और जीना है एक उम्र ..........
मेरे साथ उस एक पल में।
फिर लौट जाना तुम,
दुनियाँ के नए अर्थ खोजने ..........
क्योंकि जानती हूँ तुम जिद्दी हो।
तुम्हे तब तक सुकून न मिलेगा, जब तक
तुम अपने सपनो को जी न लो जी भर के।
क्योंकि ये सच मैं जानती हूँ
कि मैं तुम्हारा अंश हूँ समग्र नहीं ..........

## नया पैबंद

तुम्हारा कहा हर शब्द
मेरे अंतस को रख देता है चीर कर।
मैं सुनती हूँ ,सहती हूँ ..........
और फिर सुई-धागे के पुराने डिब्बे से
निकाल लेती हूँ, एक पेन्सिल और कागज़
जिसमे पिरो देती हूँ कुछ शब्द।।।
और शब्दों में बाँध देती हूँ भाव
इन भावों के एक-एक टांकों से,
हौले-हौले सिल देती हूँ
अपना ताज़ा तरीन ज़ख़्म!
टांकों दर टांकों,शब्दों की सिलाई से
बन जाता है एक और पैबंद
मेरे मन पर!
ढेरों पैबंदों के बीच एक नया पैबंद।
जैसे ही दाँतों से कुतर कर तोड़ती हूँ शब्दों का धागा,
मेरा पैबंद बदल जाता है एक कविता में।
उंगलियों से टटोलती हूँ, देखती हूँ उसकी सीवन
और टाँके
फिर मुतमईन होकर,
बाँध देती हूँ धागे में एक और गाँठ ..........
तुम्हारे दिए किसी नए ज़ख्म को सिलने के लिये।

# अफसर की कुर्सी पर बिटिया

बड़ा सादा सा समीकरण बना लिया उसने,
जो देखा एक अति सुंदर आधुनिका को बैठे
अफसर की रोबीली कुर्सी पर।
आई होगी जुगाड़ लगा के,
किया होगा 'खुश' बड़े साहब को
अपने लटके-झटकों और अदाओं से।
तब उसने भी 'लिफ्ट'की उम्मीद से,
अपने रंगे बाल संवार कर,
उभरी तोंद को सांस से अंदर खींचने के
असफल प्रयास के साथ
बिखेर दी अपनी गुटके से रंगी मुस्कान!
मगर उम्मीद के मुताबिक़ मुस्कुरा कर न देखा
जब नई अफसर ने,
ऊपर से पूछ लिया पेंडिंग कामों का हिसाब!
तो ख़ून खोलना लाज़मी था ..........
केबिन से बाहर आते ही
उसने झटपट गढ़ ली एक कहानी,
जिसमे पूरे किये उसने अपने अतृप्त अरमान,
दोस्तों को सुनाई देसी पोर्न कथा की तरह
नई अफसर के अतीत का झूठा ज्ञान ।
लोलुप दोस्त भी उसकी ताज़ा पकाई कहानियों
को
खूब लार टपका के सुन रहे थे,
बीच बीच में खुद भी जल-भुन रहे थे।
नई आयी अफसर के उभारों से ले कर
ब्लाउज के गले तक का रसास्वादन
उसने बड़े शौक से दोस्तों को सुनाया।
देखा कैसे लिया बदला ये मन में सोच
मुस्कुराया,
शाम को जब वापिस घर आया तो
पड़ोस की महिलाओं से घिरी,
पत्नी के अनान्दित चेहरे को देख सकपकाया।
सबके जाते ही लपक के आई वो और बोली
देखो जी,
जब से बिटिया का बारहवीं का अच्छा रिजल्ट
है आया
सब कहते हैं भाग्य शाली हो जो इतनी सुंदर,
और होशियार बिटिया को है पाया।
जरूर एक दिन रौबीली अफसर बनेगी,
देखना अपनी राजकुमारी पापा के ऑफिस में ही
बॉस बन कर तनेगी।
तब आप गर्व से सिर उठा के
अपने दोस्तों को
इतनी कम उम्र में इतनी बड़ी अफसर बनने
की,
उसकी सफलता की कहानी सुनायेंगे।
अचानक उसे अपनी अफ़सर की जगह
बिटिया ही बैठी दिख गई ।
शरीर के साथ उसकी रूह तक कंप गई।
झट से उठा और पास खड़ी बिटिया को
सीने से लगा लिया ..........
आंसुओं से भीगी आवाज में बुदबुदा उठा
मुझे माफ़ करना मैडम जी, ..........
मुझसे बहुत बड़ा अपराध हो गया ।



# .जहीर कुरेशी की गजलें

.जहीर कुरेशी

**(एक)**

पराई आग में जो हाथ अपना डाल देते हैं,
वो बिन माँगे ही अपने फैसले, तत्काल देते हैं!
हमारी झोंपड़ी भी रोशनी के साथ रहती है,
हम अक्सर शाम से ही दीप अपने बाल देते हैं।
कहीं ऐसा न हो, उस जाल में कल तुम भी फँस जाओ,
तुम्हें खुद मित्र मछली फाँसने को जाल देते हैं!
न सर्दी और बारिश और लू उनको सता पाई,
जो हर मौसम की भट्टी में बदन को ढाल देते हैं।
तुम्हें कुछ और द्गयादा जानकारी हो तो बतलाओ,
हमें तो सिर्फ 'विक्रम' की खबर 'बेताल' देते हैं!
'रिदिम' पर ही थिरकना, नाचना, गाना हुआ संभव,
मयूरी मोर नाचे, मेघ जब सुर ताल देते हैं।
उन्हीं की मेहनतों से फूलताफलता है काला धन,
अमीरों को कमाई करके खुद कंगाल देते हैं!

**(दो)**

घर की सीमा से निकलने का समय आ ही गया,
धूप में ......... सड़कों पे चलने का समय आ ही गया।
ठोकरव् खा कर गिरव् तो ये सबक लेकर उठे,
ठोकरव् खा कर सम्हलने का समय आ ही गया।
रात ......... अपने कक्ष के एकान्त में ......... द्वंद्वों के साथ,
बर्फ की भट्टी में जलने का समय आ ही गया।
सर्वहारा से भी पूछी जा रही है उनकी राय,
शोषकों के सुर बदलने का समय आ ही गया!
अपने किरदारों से खुद को बेदखल करने के बाद,
उनके किरदारों में ढलने का समय आ ही गया।
'थर्ड डिग्री' ने असंभव कर दिए झूठे बयान,
जुर्म के सच को उगलने का समय आ ही गया!
उस विदाबेला में आँखें खुद ही नम होने लगीं,
हिम की शैली में पिघलने का समय आ ही गया।

## (तीन)

मिली जुली हुई आबादियों में रहते हैं,
मुहल्ले वाली घनी बस्तियों में रहते हैं।
गरीबी आप को अपराध लग रही हो अगर,
तो यूँ समझिए, हम अपराधियों में रहते हैं।
दिखाते रहते हैं धागों में उँगलियों का हुनर,
जो पेट भरने को, कठपुतलियों में रहते हैं।
बिना छिपाए, हजारों से प्यार है उनको,
हम इसलिए भी खुली तितलियों में रहते हैं।
वो जल गई है, मगर, उसका बल नहीं जाता,
द्गवलन के बाद भी, बल रस्सियों में रहते हैं!
बहू को सौंपी नहीं चाबियाँ अभी माँ ने,
ममा के प्राण इन्हीं चाबियों में रहते हैं।
हों पत्रिका में या अखबार में या चैनल पर,
कुछेक लोग बहुत सुर्खियों में रहते हैं!

## (चार)

तरह तरह के चरित्रों में ढल के देख लिया,
कई प्रकार से खुद को बदल के देख लिया!
ये जिन्दगी भी महास्वप्न ही लगी मुझको,
कई प्रकार से आँखों को मल के देख लिया।
वो द्गवारभाटे से आगे निकल नहीं पाया,
महासमुद्र के जल ने मचल के देख लिया।
बहू या बेटे का व्यवहार आज भी है वही,
अशक्त बाप ने उस दिन उबल के देख लिया!
बो उस रहस्य से पर्दा उठा नहीं सकता,
उस ऐशगाह में जिसने फिसल के देख लिया।
परोक्ष रूप से, वो खुद को छल रहा है कहीं,
वो जिसने सारव् .जमाने को छल के देख लिया।
अकेलेपन के सिवा और कुछ नहीं मिलता,
पवित्र दीप ने मंदिर में जल के देख लिया!

# परितोष कुमार की कविता

## अजन्मी बच्ची

परितोष कुमार 'पीयूष'

उस अजन्मी बच्ची के
हत्या की सारी साजिशें
गढ़ी जा चुकी थी
पराध्वनिक चित्रण की
पुर्जी में
लिंग पता लगते ही।

उस बेचारी, बेजुवान,
अपूर्ण और निराकार
बच्ची की गलती
बस इतनी थी
कि वह लड़की जन्मती।

घर के सारे सदस्य
इतने खुश थे, मानो
कोई महोत्सव हो रहा हो
आज उनके घर।

बूढ़ी, कुबड़ी अम्मा भी
नई साड़ी पहन
पहुँच चुकी थी अस्पताल
कत्ल के इस महोत्सव में
शरीक होने।

जहाँ बिकते थे रोज
चिकित्सक, नर्स
और प्रशासन
चंद नोटों पर।

अंदर छुरी, चाकू,
रुई और पट्टियाँ
सब के सब तैयार थे
हत्या को अंजाम देने के लिए।

सिर्फ खामोश थीं
अजन्मी बच्ची की
बेवश, बेसहारा, लाचार
और अवाक्, उसकी माँ
जो हो चुकी थी- विक्षिप्त
इस महोत्सव के
चकाचौंध में.......!



# बलराम अग्रवाल की लघुकथा

**बलराम अग्रवाल**

## ॥1॥ कीड़ा

कम्पनी-प्रोजेक्ट के सिलसिले में बेटी अमेरिका गई हुई है। दो ही महीने हुए हैं अभी। बहुत मेहनती और होनहार है। भगवान सभी को दे ऐसी बेटी—ऐसा सिर्फ वे नहीं, उनके नाते-रिश्तेदार सभी कहते हैं। जब से गई है, वीडियो कांफ्रेंसिंग के जरिए रात नौ बजे के बाद रोजाना बातचीत होती है उससे। अभी, कुछ देर पहले भी हुई थी।

"मॉम, " अभिवादन आदि दो-चार शुरुआती बातों के बाद बेटी ने दबी जुबान में सूचित किया था, "कंपनी में काम कर रहे अपने... टीम लीडर से..."

"कोई बात नहीं, कोई बात नहीं बेटा," आशय समझकर पापा तपाक से बोले थे, "आज के जमाने में... तुम्हारे स्टेटस के बच्चों के लिए यह कोई अनहोनी बात नहीं है।"

"तेरे साथ ही गया था अमेरिका?" माँ ने उत्सुकतावश पूछा।

"नहीं मॉम, वह कई साल से यहाँ है। बी॰टेक॰ और एम॰बी॰ए॰ यहीं से किया है उसने।"

"अपने यूपी का ही है?" पापा ने पूछा।

"नहीं डैड, वह इण्डिया का नहीं है।"

"कोई बात नहीं, कोई बात नहीं।" पापा पुन: उसके फैसले की पैरवी करते-से बोले, "आज के समय में विदेशी परिवार से रिश्ता बनाना कोई बुरी बात नहीं मानी जाती...।"

"कहाँ का है?" माँ ने सवाल किया था।

"पाकिस्तान का।"

"क्या!!!" दोनों के मुँह से यह सवाल कुछ इस तरह निकला था कि उनके मुँह खुले के खुले रह गए। कई दर्जन काँटेदार पैरों वाला कोई बारीक कीड़ा दिमाग की समूची नसों में रेंग गया था तेजी से।

"तुम्हारा दिमाग तो ठीक है रीतू?" पापा हड़बड़ाई-सी आवाज में बोले थे। बोले क्या चीख-से पड़े थे। कहा, "कहीं मुँह दिखाने लायक हमें छोड़ोगी कि नहीं?"

"जान-बूझकर तो नहीं किया डैड, हो गया।" रीतू सहमे स्वर में बोली थी, "क्या करूँ?"

"डूब मरो, और क्या?" पापा चीखे थे। माँ की तो जैसे जुबान ही ऐंठ गई हो। ऊँची उड़ती गुड्डी को एकदम हत्थे से काट डालेगी यह लड़की, सोचा नहीं था।

"मॉम, उसने कहा है कि मेरी मर्जी के खिलाफ वह मुझ पर पाकिस्तान चलने का दबाव कभी नहीं बनाएगा।" उन दोनों के चेहरे पर घिर आए घने काले बादलों और दहला देने वाले शोर में बदल चुकी आवाज की पिच से डरकर रीतू धीमे स्वर में ही बोली थी, "जल्दी ही उसे यहाँ की नागरिकता भी मिल जाएगी।"

"जन्नत की भी नागरिकता क्यों न मिल जाए उसे... रहेगा तो वह पाकिस्तानी ही..." पापा चीखे, "ब्लडी रास्कल!"

"बायस होकर मत सोचिए डैड...प्लीज़।" गालियाँ निकालने पर उन्हें टोकते हुए रीतू ने कहा था, "कल इसी समय मैं रामचन्दानी से आपकी बात कराऊँगी। पूरा यकीन है कि..."

"रामचन्दानी से?...यह कौन है?" पापा ने चीखते स्वर में ही पूछा।

"वही है... सकल रामचन्दानी नाम है उसका..."

बस इतना ही बोल पाई थी रीतू कि नेटवर्क टूट गया। लेकिन इतना सुनने भर से उनके दिमाग में रेंग रहे कीड़े के पैरों से काँटे गायब हो चुके थे।

**॥2॥ जाना वसन्त का**

नीता की सहेलियों में एक है–परमीता। शादी के तुरन्त बाद पति के साथ अमेरिका चली गई थी। कई साल बाद करीब एक महीने के लिए भारत आई है। दो दिन पहले हमारे यहाँ भी आई थी। ड्राइंग रूम में पड़े सोफा की ओर उसे ले चले तो नीता से बोली, "यह तो मेहमानों को बैठाने की जगह है। नहीं भाई, मैं तो लेट-बैठ कर गप्पें मारूँगी।" और बेतकल्लुफ होकर सीधे कमरे में जा घुसी। हम दोनों इस तरह उसके पीछे-पीछे गए जैसे वह हमारे नहीं, हम उसके घर में आए हों। चुलबुली किशोरी की तरह ही कुदककर वह पलंग पर चढ़ बैठी। कुर्सियाँ खिसकाकर हम उसके सामने जम गए। हमारे पूछने पर अमेरिका की दो-चार बातें उसने बताईं; फिर नीता से कहा, "मार गोली। तू बता, कैसी गुजर रही है जीजाजी के साथ?"

"यह बात तो तू इनसे पूछ...।" नीता ने मुस्कराकर मेरी ओर देखते हुए कहा और उठकर चली गई। रसोई में जाकर उसने नाश्ते का सामान भरे बाउल्स उठाए और लाकर परमीता के सामने सजा दिए।

बातचीत नाश्ता करते हुए होने लगी। उसी दौरान नीता 'अभी आई...' कहकर फिर चली गई। इस बार वह कॉफी की केटली और प्लेट-प्याले रखी ट्रे उठा लाई थी। बातचीत अब कॉफी की चुसकियाँ लेते हुए होने लगी।

ऐसे मौकों पर नीता की चुस्ती देखते ही बनती है। बातों के दौरान वह बार-बार जाती और आकर बैठती रही। पहली बार उठी तो उसने खाली हो चुके प्लेट-प्यालों को वहाँ से हटाया। दूसरी बार नाश्ते के बाउल्स को। तीसरी बार वह फ्रिज से फल निकाल लाने के लिए गई। फलों को उसने रसोईघर में खड़ी होकर छीलने-काटने की बजाय बातचीत में शामिल रहते हुए कमरे में ही लाकर छीला-काटा। इसके बाद भी वह कितनी बार इधर-उधर गई, गिनाना मुश्किल है। यह सब करते हुए उसने न तो परमीता को उसकी जगह से हिलने दिया, न बातचीत का सिलसिला बीच में टूटने दिया और न ही खाने-पीने का। किसी के आने की

सूचना पहले से हो, तो खाने-पीने का सभी जरूरी सामान वह घर में ला रखती है। ऐन मौके पर मुझे बाजार के लिए दौड़ा देने का कॉलम खाली नहीं छोड़ती। इस बार भी नहीं छोड़ा।

शाम का खाना खाने तक परमीता हमारे यहाँ रुकी। उसके रुकने तक, सामान्यत: छाया रहने वाला वासंतिक उल्लास घर के हर कोने में छाया रहा। सम्बन्धों का सौंधापन और खुशियों के रंग रुके रहे। उसके जाते ही माहौल में अप्रत्याशित चुभन पैदा गई, रूखापन छा गया। नीता ने न सिर्फ पहले-जैसा चिहुँकना-गुनगुनाना; बल्कि मेरी ओर देखना-मुस्कराना तक बन्द कर दिया। उपेक्षा की आग से मैं झुलसने-सा लगा। परेशानहाल, उसकी बाँह पकड़कर मैंने पूछ ही लिया, "परमीता जब से गई है, मुँह फुलाए घूम रही हो!...बात क्या है?"

एक-दो बार पूछने तक तो वह चुप रही, लेकिन जब पीछे ही पड़ गया तो एकदम से फट पड़ी, "तुम्हारे यार-दोस्त...नाते-रिश्तेदार मिलने आते हैं तो दौड़-दौड़ कर उनकी अगुवानी करती हूँ ...करती हूँ कि नहीं?"

"हाँ।" मेरे गले से निकला।

"उनसे बातचीत का, हँसी-ठिठोली का, एन्जॉय करने का पूरा मौका तुम्हें देती हूँ ...देती हूँ कि नहीं?"

"हाँ भई, मैंने कब इंकार किया इन बातों से!" डाँट खाते बच्चे की तरह घिघियाए स्वर में मैंने उससे कहा।

"तब... वैसा ही मौका मुझे भी मिलना चाहिए...मिलना चाहिए कि नहीं?"

यों कहकर एक झटके में अपनी बाँह को उसने मेरी पकड़ से छुड़ाया और मुझे वहीं खड़ा छोड़कर दूसरे कमरे में जा घुसी।

## ॥3॥ गुलाब

जैसे ही गाड़ी को पार्क के किनारे रोका, एक कैशोरुन्मुख लड़की ने खिड़की के बंद शीशे को ठकठकाया। उसके एक हाथ में गुलाब के नन्हें-नन्हें अनेक गुलदस्ते थे। एक-एक खिली-अधखिली कली को उसकी लम्बी टहनी से काँटे तराशकर हरी पत्तियों समेत पारदर्शी पन्नी में शंक्वाकार गुलदस्ते का रूप दिया गया था। नीरजा ने दरवाजा खोला और बाहर आ खड़ी हुई।

"गुलदस्ता लो न मेमसाब, " दूसरी ओर ड्राइविंग सीट से उतरकर बाहर आ खड़े सृंजय की ओर इशारा करते हुए उसने तुरन्त ही उससे विनती की, "साब को देने...।"

"साब को देने के लिए, " नीरजा ने मुस्कुराते हुए पूछा, 'क्यों?'

"प्या...ऽ...र...।"

"अच्छा, हमें तो पता ही नहीं था आज तक कि प्यार फूल देकर भी जताया जाता है!" वह मजाक करती-सी बोली, "तुमने दिया है किसी को?"

जवाब में लड़की कुछ नहीं बोली।

"तुम्हें दिया है किसी ने?"

वह इस पर भी चुप रही। नजरें नीची करके शरमाते हुए नकारात्मक सिर हिला दिया, बस।

"नाम क्या है तुम्हारा।" नीरजा ने पूछा।

"सायना।"

"बहुत सुन्दर। एक गुलाब कितने का है सायना?"

"पचास का जोड़ा।"

"जोड़ा नहीं, एक कितने का है?"

"एक फूल तो अकेला छोरा या अकेली छोरी ही खरीदे है।" उसने दलील दी, "आप तो दोनों साथ हो, दो लो...।"

"क्यों?"

"एक फूल आप साब को दोगी, एक साब आप को देगा।" उसने समझाया।

"ठीक है; पर... पहले तुम एक ही फूल मुझे दो।" नीरजा ने उससे कहा।

लेकिन इस बात पर ध्यान दिए बिना उसने तुरन्त एक जोड़ा गुलाब नीरजा के हाथ में पकड़ा दिया। नीरजा ने भी इंकार नहीं किया। पर्स की जेब से निकालकर पचास रुपए का नोट उसके हाथ में थमा दिया। फिर हाथ में पकड़े गुलाबों में से एक को उसकी ओर बढ़ाकर वह बोली, "आज तक तुम्हें किसी ने गुलाब नहीं दिया न। यह लो, आज मैं तुम्हें देती हूँ...लव यू सायना!"

यह सुनकर लड़की ने एक नजर अपनी ओर बढ़े ताज़ातरीन गुलाब पर डालते हुए नीरजा के चेहरे को देखा। फिर पैर के अँगूठे से जमीन को खुरचते हुए धीमे-से बोली, "छोरी थोड़े ही ना छोरी को ऐसा बोले है...।"

"तो?"

***"छोरा बोले है.........इनसे दिलवाके बुलवाइए!" भवों से सृंजय की ओर इशारा करके उसने शरमाते हुए कहा और मुट्ठी में पकड़े गुलाबों के गुच्छे से अपने मासूम चेहरे को ढाँपकर दूसरी ओर मुँह करके खड़ी हो गई। ********



# लघु कथायें

**सपना मांगलिक**

## प्रेम

मलखान साम्यवाद पार्टी के जिला अध्यक्ष का पुत्र था । आती जाती युवतियों को छेड़ना भद्दे इशारे करना और उनका पीछा करना उसके प्रमुख शगल थे ।इस बार उसकी नजर नाबालिंग सुमन पर थी वह उसके सुन्दर चेहरे और भोलेपन का दीवाना हो चुका था ।और जहाँ भी वह जाती, मलखान साये की तरह उसके पीछे - पीछे अपने प्रेम का इज़हार करते पहुँच जाता ।सुमन और उसके घरवालों ने पहले तो उसे समझाने का प्रयास किया मगर मलखान कहाँ मानने वाला था वह तो उसे पाने की जिद लिए जो बैठा था ।एक दिन जब स्कूल जाते समय मलखान सुमन के पीछे पीछे चलने लगा तो सुमन ने पलटकर उसे थप्पड़ जड दिया ।मलखान उसे धमकी देते हुए वहां से चला गया ।दूसरे दिन मलखान ने बीच सड़क पर उसे रोकते हुए कहा "सुमन मैंने तुझे सच्चा प्रेम किया था ।अब सुन ले तू मेरी होगी नहीं ,किसी और के लायक मैं तुझे छोड़ूगा नहीं "कहते हुए उसने हाथ में छिपाई एसिड की बोतल उसके चेहरे पर फैंक दी ।सुमन का चेहरा बुरी तरह से झुलस गया था ।महीनों बाद अस्पताल से सुमन लौटी तो अपने सुन्दर सुकोमल चेहरे के बजाय एक डरावना चेहरा लेकर। और आते ही सबसे पहले मलखान के पास गयी ,और बोली "मलखान आज मैं तुम्हारे प्रेम को समझ चुकी हूँ,आओ हम एक हो जाएँ " मलखान घबराते हुए "पागल हो क्या अपना चेहरा तो देखो ,जब मैं कह रहा था तो ........." सुमन "मलखान तुम मेरे नहीं हुए तो किसी और के भी नहीं होंगे आज मैं अपने सच्चे प्रेम की छाप तुम पर जरूर छोड़ कर जाउंगी "और सुमन ने भी ठीक मलखान की तरह एसिड की बोतल में बंद "प्रेम "मलखान पर उडेंल दिया ।

## मनोरंजन

आशा को लेखन का बेहद शौक था ।या यूँ कहें कि लेखन द्वारा वह अपने दिल के हर दर्द को कागज़ पर उतार अपनी व्यस्त भागदौड़ और घुटन भरी जिन्दगी में कुछ पल सुकून के जी लेती थी । मगर उसके पति मनोज और सासू माँ को उसका लेखन कलम घिसाई और टाइम की बर्बादी लगता ।वह दोनों जब तब उसके लेखन पर व्यंग्य बाण छोड़ते और लेखन

को ठलुओं का काम कहकर सबके सामने उसका मजाक उड़ाते ।उस वक्त आशा की आँखों से बेबसी और अपमान के आंसू निकल पढ़ते थे ।एक दिन एक साहित्यिक कार्यक्रम में आशा को विशिष्ट अतिथि के रूप में बुलाया गया तो वह मना न कर सकी और कुछ देर के लिए कार्यक्रम में चली गयी ।मगर जब घर लौटी तो सासू माँ ने दरवाजे से ही अपशब्दों की बौछार करना शुरू कर दिया ।इस अपमान से दुखी हो आशा अपने कमरे में आंसू पोंछती जब पहुंची तो उसका पति फोन पर उसके पिताजी को धमकी दे रहा था कि आशा ने यह लेखनबाजी नहीं छोड़ी तो वह उसे छोड़ देगा ।घर के बाहर पराये पुरुषों के साथ बैठकें करने वाली आवारा औरतों की उसे कोई जरूरत नहीं है । आशा तड़प कर बोली "मनोज मैं घर के सारे कार्य निपटा कर अगर कुछ देर अपना मनोरंजन कर आई तो इसमें क्या गलत है ?" मनोज लगभग चीखते हुए बोला "तुम्हारा मनोरंजन और मनोरंजन करने वालों को मैं खूब समझता हूँ उन्हह" । रोज रोज के अपमान से तंग आकर आशा ने घर से बाहर निकलना ही बंद कर दिया ।मनोज को गुनगुनाते हुए अटेची पैक करते देख आशा ने उसे सवालिया नजरों से देखा तो मनोज बोला "अरे मैं तुम्हे बताना भूल गया हमारे क्लब के सभी पुरुष थाईलेंड ट्रिप पर जा रहे हैं "आशा ने पूछा "औरतें नहीं जा रहीं ?" मनोज "पागल हो वहां औरतों का क्या काम" आशा ने हैरानी से पूछा "फिर मर्दों का वहां कौनसा जरूरी काम है "मनोज आँख मारते हुए "मनोरंजन नहीं करें अपना ,बस तुम बीवियों से ही चिपके रहे "।

## हिंदी के पक्षधर

एक बार एक साहित्यिक गोष्ठी में हिंदी के एक साहित्यकार को हिंदी की दुर्दशा और अंग्रेजी के प्रभुत्व पर बहुत ही प्रभावशाली और भावनात्मक भाषण देते सुना ,उन्होंने गोष्ठी में उपस्थित सभी लोगों से अंग्रेजी को दूर भगाओ और मातृभाषा की जय जयकार के नारे भी लगवाये ,मैं उस हिंदी साधक से बड़ी प्रभावित हुई और अगले ही दिन अपनी संस्था के वार्षिकोत्सव पर उन्हें मुख्य अतिथि का आमंत्रण देने उनके घर पहुँच गयी।घर आधुनिक तरीके से सजा संवर था अतिथि कक्ष में उनका तीन वर्षीय पुत्र खेल रहा था जिसे गोद में लेकर मैंने कविता सुनाने को कहा ,बालक अपने दोनों छोटे छोटे हाथों से मछ्ली की आकृति बना हिंदी की कविता “मछली जल की रानी है “सुनाने लगा । इतने में हिंदी भक्त उसपर भड़कते हुए बोले “यह क्या सुना रहे हो बी विली विंकी वाली राइम सुनाओ आंटी को “उसके बाद अपनी धर्मपत्नी पर बरसते हुए “कितनी बार कहा है बच्चे से इंग्लिश में बात करो वर्ना मिशनरी स्कूल वाले रोज शिकायतें भेजेंगे “।

**रंगे-हाथ**

मिसेज भल्ला धोबिन को सर्फ़ देते हुए"आजकल बड़ी जल्दी जल्दी सर्फ़ ख़त्म हो रहा है एं ? कहीं चुरा -वुरा तो नहीं ले जाती वर्ना इतनी जल्दी सर्फ़ ख़त्म होने का सवाल ही नहीं उठता "?" धोबिन कैसी बात करती हो बीवीजी ? हम गरीब हैं मगर चोर नहीं । "मिसेज भल्ला-"किसी दिन रंगे हाथ पकड़ लूंगी ना तब सारी साहूकारी निकल आएगी । बड़ी आई डायलोग मारने वाली हम गरीब हैं मगर चोर नहीं (मुंह बनाकर धोबिन की नक़ल उतारते हुए )" इतने में पतिदेव ने ड्राइंग रूम से आवाज लगते हुए कहा "अजी सुनती हो मेरी कल वाली कमीज धुलने दे दो "मिसेज भल्ला कमरे से कमीज लेने गयी तभी मुख्य द्वार की घंटी बजी कोई मिलने वाला था । जिसकी सूचना मिसेज भल्ला को देने धोबिन कमरे की ओर गयी ।अन्दर का द्रश्य देख धोबिन की आंखें खुली की खुली रह गयीं मिसेज भल्ला कमीज की जेब से पांच-पांच सौ के कुछ नोट हड़बड़ी में अपने ब्लाउज में छिपाने की कोशिश में लगी थीं ।



# रामदेव धुरंधर की लघु कथाएँ

रामदेव धुरंधर

## 1 - कंगाली के केन्द्र में

देश की ज़मीन ऊपजाऊ थी। किसान देश जोतने में कुशल थे। मज़दूर कड़ी मेहनत करते थे। देश में तैयार सामान दूसरे देशों में निर्यात किये जाते थे जिस से देश को अच्छी आय होती थी। पर इस के बावजूद देश पतन के गर्त में समाता चला जाता था।

लोगों ने पता लगाना आवश्यक माना कि समृद्ध देश की दशा क्यों इस तरह दयनीय होती चली जा रही है। पता चला राजा और रानी इस के घोर दोषी हैं। राजा ने देश की आय से करोड़ों का सोना खरीद कर अपने महल में छिपा रखा था। रानी साज - सिंगार का इतना शौक रखती थी कि देश की सालाना आय में से करोड़ों रूपए हड़प कर अपने खर्च में उड़ा देती थी। उस के गहनों से न जाने कितनी बिल्डिंगें भरी पड़ी थीं। विडंबना इस से भी आगे कि इन्होंने देश का करोड़ों पैसा विदेशों बैंको में जमा कर रखा था।

आत्म केन्द्रित राजा और विलासिनी रानी से लोग घृणा करने लगे। रानी को बंदी बना लिया गया। राजा को कहीं दूर की समुद्री घाटी में काला पानी भुगतने के लिए भेज दिया गया।

गुणों से युक्त जिस आदमी को राजा बना कर सिंहासन पर बिठाया गया उस ने तो अपनी ईमानदारी का सच्चा परिचय दिया। देश खुशहाल भी हुआ, लेकिन दुर्भाग्य कि यह खुशियाली ज्यादा दिनों टिक नहीं पायी। सत्ताच्युत राजा और रानी ने बेईमानी की जो बुनियाद छोड़ रखी थी उस के परिणाम में किसान, मज़दूर, अफ़सर सब के सब स्वार्थ की धारा में फिसलते गए। देश नए सिरे से कंगाल हो गया।

सच कहते हैं मानवता, सभ्यता, संस्कृति और आचरण से कोई देश दूषित हो जाए और उस के दूषण के केन्द्र में विशेष कर राजा और रानी हों तो उस देश को संभलने में युग लग जाएँ। या ऐसा भी कि वह देश हमेशा के लिए खत्म हो जाए।

## 2 - खाली पेट

जाति - परिवर्तन का दौर चल रहा था। ज्यों ही किसी के जाति - परिवर्तन की रस्म पूरी हो जाती थी उस के हाथ में एक जून की रोटी रख दी जाती थी। यह गरीबों का इलाका था। जाति - परिवर्तन से रोटी जुड़ी हुई थी तो गरीबी से टूटे हुए लोग खींचे चले आते थे। जा कर गरीबों से कहना नहीं पड़ता था कि अपनी जाति का परिवर्तन करो और इस के बदले रोटी ले जाओ।

सात साल का एक लड़का लाइन में जा खड़ा हुआ था। उस का जाति - परिवतन हुआ और रोटी उस के हाथ आई। उस ने घर आते ही रोटी अपनी दो बहनों में बाँट दी। उस ने अपने लिए एक टुकड़ा भी न रखा। उस की माँ ने बहनों के प्रति भाई का यह प्रेम देखा तो रो पड़ी। बेटा भूखा रह गया यह दर्द माँ के सीने में ठहर गया। पर माँ को कहाँ पता था बेटे को पता लग गया था रोटी का स्रोत कहाँ है। अब बेटे को अपनी और अपनी माँ की रोटी के लिए उपाय में पड़ना था। वह जाति - परिवर्तन

करने वालों की कतार में दोबारा जा खड़ा हुआ। उसे रोटी मिल तो गई, लेकिन वह पकड़ा गया। अर्थ बनाया गया पेट की रोटी के लिए वह जाति - परिवर्तन जैसे गंभीर और शाश्वत मामले को चुनौती दे रहा था। उस की उम्र छोटी भी तो थी। उसे बहुत बड़ा चोर समझा गया। आने वाले दिनों के लिए उसे खतरा मान कर लोप कर दिया गया।

माँ द्वार पर बैठे अपने बेटे का इन्तज़ार करती रह गई।

**-0-**

## 3 - कला - प्रेम

वह अखबार खरीदने बाज़ार गया कि देखा एक शिल्पी दो अनुपम मूर्तियाँ लिये ग्राहकों की अपेक्षा में आवाज़ लगा रहा था। उसे मूर्तियाँ अच्छी लगीं। वह खरीदने के लिए बहुत ही उत्सुक हुआ। पर उसे अपने काम की वजह से लौटने की बहुत जल्दी थी। उसे मन मार कर लौट जाना पड़ा। उसे और भी कुछेक चीजों की खरीदारी के लिए बाज़ार में रुकना था, लेकिन यह काम भी छूटा।

जो खरीदारी छूट गई इस के लिए उसे शाम को बाज़ार आना पड़ा। इस बार उसे समय ही समय था। वह इत्मीनान से खरीदारी में लगा कि देखा शिल्पी की मूर्तियाँ अब भी बिकी नहीं थीं। तब तो उसे लगा मूर्तियाँ मानो उसी का इन्तज़ार कर रही थीं। वह शिल्पी के पास गया और मूर्तियों का दाम पूछा। शिल्पी के बताने पर उसे दाम बहुत अच्छा लगा। वह खरीदारी के लिए तत्पर हो गया। उस ने दाम चुकाने के साथ शिल्पी के हाथों में कुछ अधिक पैसा रख देना चाहा। उस का मतलब था बेचारा शिल्पी सुबह से थका - मांदा इस बाज़ार में पड़ रहा। उसे अपनी थकान मिटाने के लिए कुछ तो दिया जाए। पर शिल्पी ने उस से उतना ही पैसा लिया जितना उस ने मूर्तियों का दाम बताया था। पैसा लेने और मूर्तियाँ देने के बीच शिल्पी ने कहा -- एक कला - प्रेमी मुझे मिला इस के लिए मैं आप के सामने अपना सिर झुकाता हूँ। मुझे अब बिल्कुल दुख नहीं कि एक कला - प्रेमी के लिए मुझे सुबह से शाम तक इन्तज़ार करना पड़ा।

शिल्पी जाते - जाते बोला कि हर शहर में उस की मूर्तियों का खरीदार देर से आता है और वह एक ही होता है। शिल्पी इसे ईश्वरीय चमत्कार मानता था।

## 4 - कुछ पल के साथी

समुद्री यात्री प्रकृति की छटा निहारने की प्रक्रिया में भूल गया कि उस की नाव किस कदर समुद्र में दूर निकल गई है। उस की समझ में आना असंभव हो गया कि किस ओर अपने देश का किनारा पड़ता है। उस के चारों ओर लहरें पर्वत के आकार में ऊपर उठ रही थीं। उस ने सूरज को डूबते देखा। रात घिर आई और अब उसे इतना विश्वास शेष न रह पाता कि अगली सुबह देखने के लिए वह जिंदा रह पाने वाला हो।

भयावह रात और समुद्री गर्जन के बीच वह निढाल पड़ा हुआ था कि उसे अपनी नाव किसी ठोस चीज़ से टकराती महसूस हुई। उस ने सोचा कोई काली चट्टान होगी जिस से टकरा जाने पर अब तो अपनी नाव चूर हो जाएगी। मगर बात उस के ख्याल के एकदम विपरीत थी। एक नाव उस की नाव से टकरायी थी। उस नाव में उसी की तरह एक समुद्री यात्री था। वह भी भटक गया था। दोनों कल्पना कर ही नहीं सकते थे कि उन्हें समुद्र के ऐसे भयानक गर्जन के बीच अपना जैसा ही एक

आदमी मिल जाने वाला है। दोनों की आँखें अंधेरे में चमक उठीं। वे एक नाव में बैठ गए। वे बातें तो कर रहे थे, लेकिन भिन्न देशों के होने से उन की भाषा एक नहीं थी। परिणाम स्वरूप दोनों एक दूसरे को समझने में मात खाते चले गए।

रात के बाद सुबह का सूरज ज्यों ही क्षितिज में प्रकट हुआ नाव डूबने लगी। दोनों ने हाथ मिलाया और गहरे पानी में विलीन हो गए।

## आभासी दुनिया से .....



**शोध एवं समीक्षा**



# "डॉ० रामविलास शर्मा की दृष्टि में रवीन्द्रनाथ का जातीय चिन्तन"

**बिजय कुमार रबिदास**

डॉ०। रामविलास शर्मा हिन्दी आलोचना में मार्क्सवादी आलोचक के रूप में जाने जाते हैं | उनके चिंतन में 'जातीय चेतना' एक महत्वपूर्ण विषय रहा है | यही कारण है कि उन्होंने भारत के बड़े - बड़े साहित्यकारों के साहित्य का मूल्यांकन उनकी 'जातीयता' के सन्दर्भ में किया | उनकी दृष्टि में 'गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुर' बांग्ला जाति के जातीय कवि हैं | उन्होंने अपनी रचनओं के द्वारा बंगला साहित्य को समृद्ध किया | वे "भारत के प्रतिनिधि कवि हैं | वह विश्वकवि भी हैं | विश्व मानवतावाद उनके साहित्य की महत्वपूर्ण धारा है | इस सबके साथ वह बंगाल के जातीय कवि भी हैं ...........बंगाल की धरती, बंगाल का इतिहास, बंगाल का साहित्य, बंगाल की सांस्कृतिक विरासत, ये सब रवीन्द्रनाथ के अक्षय प्रेरणास्त्रोत हैं |"1 रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने जातीय चेतना को विकसित करने के लिए अपने जातीय साहित्य को आधार बनाया | यह जातीय साहित्य उन्होंने परम्परा के माध्यम से अर्जित किया था | उनकी दृष्टि विशेष रूप से बांग्ला भाषा और साहित्य पर थी | जिसे उन्होंने अपनी प्रतिभा के बल पर ऐश्वर्यशालिनी बनाया | बंगला साहित्य की श्रीवृद्धि करने में उन्हें अपार कीर्ति भी प्राप्त हुई | वह सारी कीर्ति अपने मार्गदर्शक गुरु विद्यासागर के चरणों में अर्पित कर देते हैं | विद्यासागर के प्रति उनके ह्रदय में अपार श्रद्धा एवं प्रेम है | वे चाहते थे कि बंगाली मानुष भी विद्यासागर के चरित्र का अनुसरण करके अपने जातीय चरित्र को बदलें | "बाँग्ला भाषा से वह (रवीन्द्रनाथ) विद्यासागर का ऐसा तादात्म्य स्थापित करते हैं कि समस्त उपलब्धियाँ विद्यासागर की उपलब्धियाँ बन जाती हैं | ऐसा उत्कट अनुराग सांस्कृतिक विरासत के प्रति रवीन्द्रनाथ ठाकुर के ह्रदय में हैं |"2 गुरुदेव ने अपनी अधिकांश रचनाओं में अपने गुरु ईश्वरचन्द्र विद्यासागर के प्रति श्रद्धा व्यक्त की हैं |

गुरुदेव ने अपनी रचनाओं के माध्यम से बंगाली मानुष में जातीय चेतना का भाव जगाया | सांस्कृतिक स्तर पर उन्होंने बंगाली मानुष को एक सूत्र में जोड़ने का काम किया | उनकी प्रतिबद्धता बंगाल और वहां के लोगों के प्रति हैं | बंगाल के प्रति उनका यह अनुराग अनेक कविताओं में व्यक्त हुआ है :-

बाँग्लार माटी, बाँग्लार जल,
बाँग्लार वायु , बाँग्लार फल
पुण्य हऊक ,पुण्य हऊक , पुण्य हऊक , हे भगवान
बाँग्लार घर , बाँग्लार हाट

बाँग्लार वन , बाँग्लार माठ
पूर्ण हऊक ,पुर्ण हऊक , हे भगवान |
बांगालीर पन, बांगालीर आशा ,
बांगालीर काज , बांगालीर भाषा
सत्य हऊक , सत्य हऊक ,
सत्य हऊक , हे भगवान |
बांगालीर प्राण , बांगालीर मन
बांगालीर घरे जतो भाई बोन
एक हऊक ,एक हऊक , एक हऊक , हे भगवान
( भारतीय संस्कृति और हिन्दी प्रदेश : 2,पृष्ठ संख्या - 445 )

रवीन्द्रनाथ “बंगाल की धरती, जल,वायु,प्राकृतिक सम्पदा,सबकी समृद्धि की कामना करते हैं | बंगाल के घर, हाट-बाजार, वन-मैदान,इन सबके पूर्ण होने की कामना करते हैं, बंगालियों कि आशाएँ, आकांक्षाएँ चरितार्थ हों, उनकी भाषा और उनका कर्म सफल हो, बंगालियों के मनप्राण एक हों, घर में जितने भाई-बहन हैं, वेसब एक हों |इस तरह जातीय एकता के लिए रवीन्द्रनाथ भगवान से प्रार्थना करते हैं |”3 वे चाहते हैं कि बंगाली मानुष अपनी जातीय विरासत पर गर्व करें, उसे आत्मसात करें एवं उसे आगे बढ़ाये | डॉ०। शर्मा की दृष्टि में रवीन्द्रनाथ ने अपने जातीय प्रदेश से जनता के स्नेह सम्बन्ध को जोड़ा हैं | वे जातीय प्रदेश को वस्तुगत सत्य के रूप में देखते हैं | बंगाल की धरती और वहां की जनता से अपना तादात्म्य स्थापित करते हुए रवीन्द्रनाथ लिखते हैं -“ इस बाँग्ला देश की मिट्टी, यहां का जल, यहां की वायु, यहाँ का आकाश, यहां के वन, यहां के खेत, हमें सब तरफ से घेकर विद्यमान हैं | इसने हमारे पितामहगण को अनेक युगों तक पाला - पोसा है | हमारी जो अनागत संतान है, उन्हें भी यह अपनी गोद में धारण करेगी | यह कल्याणी हमारे लिए पितृगण की अमर वाणी वहन करती हुई चलती रही है |”4

रवीन्द्रनाथ ठाकुर के जीवन का मूल उद्देश्य बांग्ला भाषा और साहित्य को आगे बढ़ाना था | उन्होंने अपनी रचनाओं में बराबर बांग्ला भाषा की रक्षा की हैं | उनके काव्य में जो मानवतावादी स्वर सुनाई पड़ता है, वह उनकी जातीय भाषा के माध्यम से ही अभिव्यक्त हुआ है | डॉ०। शर्मा लिखते हैं -“जातीय भाषा के बिना किसी प्रकार के मानवतावाद की अभिव्यक्ति संभव नहीं है | जातीय भाषा छोड़कर, अंग्रेजी जैसी किसी भाषा को विश्वभाषा मानकर,जो लोग उसे अपनी अभिव्यक्ति का माध्याम बनाते हैं, वे अपनी समाज की मानवता से कट जाते हैं | उनके मानवतावाद का सम्बन्ध उनकी अपनी धरती से नहीं होता,वह काल्पनिक और निर्जीव हो जाता है | श्रेष्ठ मानवतावादी रवीन्द्रनाथ ठाकुर जाति और भाषा का महत्व खूब अच्छी तरह पहचानते थे |”5 इसलिए उन्होंने अंग्रेजी के जगह पर मातृभाषा को अभिव्यक्ति का माध्यम माना | “विदेशी साहित्य, विशेष रूप से अंग्रेजी साहित्य, से

उन्होंने जो कुछ ग्रहण किया, वह हाशिये पर है | उसका संबंध अधिकतर काव्य रूपों से है | इन रूपों की अंतर्वस्तु बंगाली या भारतीय है |"6

गुरुदेव बांग्ला भाषा का चौमुखी विकास करना चाहते थे | उन्होंने अंग्रेजी के बदले हमेशा बांग्ला भाषा को आगे बढ़ाने का प्रयत्न किया |बांगला भाषा के महत्व को प्रतिपादित करते हुए वे कहते हैं -"आज बाँगला भाषा लाखों मनुष्यों की आपसी बातचीत का माध्यम है, उसका प्रकाश हजारों गली-कूचों में फैला हुआ है | उसके प्रकाश की पथ-रेखा अनुसरण करते हुए चले तों कहीं दूर दुर्गम जगत् में जा पहुँचेंगे |"7 अपने व्यवहारिक जीवन में गुरुदेव बड़े - बड़े अनुष्ठानों मे भाग लेते थे, वहां भी वे बांग्ला में ही बोलते नजर आते थे | "1908 में उन्होंने बंगाल की प्रांतीय सभा के वार्षिक अधिवेशन में अध्यक्षता की | यहां अध्यक्ष के भाषण अंग्रेजी में हुआ करते थे | रवींद्रनाथ का भाषण बाँग्ला में था |"8 इस तरह रवीन्द्रनाथ ने अंग्रेजी की जकड़बंदी तोड़ी और बांगला भाषा के महत्त्व को समझाया | अंग्रेजी सरकार की शिक्षा नीति में भी उन्होंने अंग्रेजी के बदले मातृभाषा पर जोर दिया | गुरुदेव ने जहाँ तक संभव हुआ अंग्रेजी के बदले मातृभाषा अपनाने के लिए जोर दिया | इतना ही नहीं अपने साहित्य में गुरुदेव ने बांगला भाषा के साथ अन्य भारतीय भाषाओँ का भी समर्थन किया हैं | डॉ०। शर्मा लिखते हैं - " बांग्ला भाषा और साहित्य के प्रति अटूट निष्ठा रखते हुए भी वह बंगाल से बाहर की भाषाओं और साहित्य के प्रति अत्यंत उदार और सहानुभूतिपूर्ण रूख अपनाते थे | उनका जीवन उन सभी लोगों के लिए आदर्श है, प्रेरणा का अक्षय स्त्रोत है जो अपने जातीय उत्थान के साथ पूरे देश की प्रगति के लिए काम करना चाहते हैं |"9

डॉ० शर्मा ने रवीन्द्रनाथ की जातीय भाषा के साथ - साथ उनके जातीय साहित्य पर भी बराबर ध्यान दिया हैं | रवीन्द्रनाथ किशोरावस्था से ही बंगला साहित्य के प्रति सचेत थे | अपने जीवन के शुरुआती दौर में उन्होंने अनेक काव्य, नाटक आदि की रचना की थी | कविता, गीत लिखकर वे लोगों को सुनाते थे | 12 वर्ष की उम्र में उन्होंने 'पृथ्वीराज पराजय' नाम का नाटक लिखा था |1881 में 'वाल्मीकि प्रतिभा' नाम का संगीत नाटक रचा | रवीन्द्रनाथ को युवावस्था से ही नाटक लिखने,मंचित करने एवं अभिनय करने में रूची थी | नाटक का मंचन कराते समय वे मंच का विशेष ध्यान रखते थे जैसे - पत्रों के संवाद, उनकी वेश -भूषा, पार्श्व - ध्वनि, संगीत आदि | उनके नाट्य मंच की सबसे बड़ी विशेषता यह होती थी कि वे मंच को साज - सज्जा से भर नहीं देते थे | " जैसे शेक्सपियर के युग में स्टेज पर विशेष सज्जा का ध्यान न रखा जाता था, वैसे ही रवीन्द्रनाथ मंच की सज्जा को अधिक - से - अधिक सादा रखना पसंद करते थे जिससे लोगो का ध्यान पात्रों और विचारों के ऊपर केन्द्रित हो सके |"10 बंगाल में बहुत से नाटक लिखे और खेले जा रहे थे लेकिन रवीन्द्रनाथ की नाट्य धारा बिलकुल भिन्न थी | उनकी बहुत सी कविताओं में बंगाल के जन - जीवन का यथार्थ रूप में चित्रण हुआ है | "कल्पना हो या यथार्थ, नाव और नदी के बिना उनकी कविता पूरी नहीं होती | भारत में शायद ही किसी कवि के मूर्ति विधान में नाव और नदी की इतनी खपत हो जीतनी रवीन्द्रनाथ की कविता में है |.......वर्तमान काल में भी बहुत -

से लोगों ने उनकी कविताएँ पढ़कर मन में आनंद और उल्लास का अनुभव किया | पराधीन देश की जनता को काव्य से ऐसा आनंद देना, यह कम उपलब्धि नहीं थी | उनके साहित्य ने लोगों के मन में साहस का संचार किया, संघर्ष की प्रेरणा दी | लोगों ने उनका साहित्य पढ़कर परमुखापेक्षी होने के बदले अपनी भाषा और साहित्य पर गर्व करना सीखा |"11

गुरुदेव की बहुत सी कविताओं में लोकगीतों का प्रभाव दिखाई देता है | उनके गीतों की यह विशेषता होती थी की वह बंगाल के लोकगीतों के तत्व के साथ मिश्रित होती थी | 'बाउल' बंगाल का बहुत ही लोकप्रिय लोकगीत है | इन लोकगीतों का प्रभाव उनके गीतों पर भी पड़ा है | 'बाउल' के प्रति रवीन्द्रनाथ का जो लगाव है उसे उन्होंने स्वयं स्वीकार किया हैं | 'बाउल पदावली' के प्रति अपने अनुराग को व्यक्त करते हुए रवीन्द्रनाथ कहते हैं --" जिन लोगों ने मेरा लेखन पढ़ा है, वे जानते है कि बाउल पदावली के प्रति अपने अनुराग को मैंने अनेक लेखों में प्रकाशित किया है | जब मैं सियालदा में था तब बाउल दल के साथ मेरी बराबर मुलाकात और बातचीत होती थी | अपने अनेक गीतों में मैंने बाउल स्वर ग्रहण किया है और अनेक गीतों में राग -रागिनी के साथ, मेरे जानते हुए या ना जानते हुए बाउल सुरों का मिलन हुआ है |"12

डॉ० शर्मा की दृष्टि में रवीन्द्रनाथ अंग्रेजी साम्राज्यवाद की कटू आलोचना की हैं | वे अंग्रेजो की साम्राज्यवादी नीतियों से भली - भांति परिचित थे | " अंग्रेजी राज में भारतीय जनता जिस तरह गरीबी और अशिक्षा में जीवन बिता रही थी, उसे वह अच्छी तरह जानते थे |"13 यही कारण है कि उन्होंने अंग्रेजी साम्राज्यवाद की प्रखर आलोचना की | अंग्रेजी सरकार अपना साम्राज्य बढ़ने और उसे कायाम रखने के लिए यहां जातिवाद, रूढ़िवाद, सम्प्रदायवाद आदि को प्रश्रय दे रही थी | रवीन्द्रनाथ ने यह लक्ष्य किया कि अंग्रेज सरकार इन कुरीतियों को बढ़ावा देकर अपने साम्राज्य की नींव मजबूत करना चाहते हैं इसलिय गुरुदेव भारतीय समाज में फैले हुए इन कुरीतियों के लिए अंग्रेजी सरकार को दोषी ठहराते है एवं उनसे लड़ने के लिए पूरे भारतवासियों से विद्रोह की मांग करते हैं | रूस की तुलना भारत से करते हुए वे बहुत क्षुब्ध होते हैं | ऐसे में उन्हें भारत पर साम्राज्यवादी शासन ही दिखाई देता है | "इस साम्राज्य-विरोधी चेतना के साथ उनमे बड़ी गहराई से लोकतान्त्रिक भावना विद्यमान है | वह लोक में परिवर्तन चाहते है | शताब्दियों से वह जिस अवस्था में रहा है, उससे मुक्त देखना चाहते है | क्योंकि यहाँ उच्च वर्ग नहीं, मध्यवर्ग नहीं, बल्कि साधारण मेहनत करने वाले लोग हैं |

डॉ० शर्मा लिखते हैं -" बंगाल में साहित्य और शिक्षा संस्थाओं का आभाव नहीं था, फिर भी रवीन्द्रनाथ एक नयी काव्यधारा चलाई और शान्तिनिकेतन के रूप में उन्होंने नए विद्यालय की स्थापना की |"15 " वैसे तो विश्वभारती विश्व संस्कृति का प्रतिष्ठान थी लेकिन जोर भारतीय संस्कृति पर था |"16 विश्वभारती की स्थापना रवीन्द्रनाथ ठाकुर के जीवन का सपना था | इस सपने को साकार करने के लिए उन्हें आर्थिक रूप से काफी कष्ट भी उठाना पड़ा | विश्वभारती के माध्यम से वे भारतीय संस्कृति, साहित्य और कला का

विकास करना चाहते थे | विश्वभारती में उन्होंने कई नए विषयों के अध्ययन की व्यवस्था की | "जनवरी,1938 में सी। एफ। एण्ड्रूज ने हिंदी - भवन का शिलान्यास किया |"17 "21 जनवरी को रवीन्द्रनाथ और सी। एफ। एण्ड्रूज की उपस्थिति में जवाहरलाल नेहरू ने हिंदी भवन का उद्घाटन किया |"18 ललित कला के विकास के लिए उन्होंने कला भवन की स्थापना की | 1919 के जलियावालाबाघ हत्याकांड के बाद उन्होंने अपनी सर की उपाधि लौटा दी थी | " इस समय विश्वभारती में एक नए विभाग की स्थापना हुई | उसका नाम था विद्या भवन | उद्देश्य यह था की भारत सम्बन्धी उच्चतर अध्ययन के लिए यहाँ व्यवस्था हो |"19 फ्रांस के संस्कृत विद्वान सिल्वे लेबी की सहायता से विश्वभारती में चीनी,तिब्बती अध्ययन की व्यवस्था की गयी | शान्तिनिकेतन में गुरुदेव शिक्षा कार्यों में सक्रीय रूप से भाग लेते थे | अपना ज्यादा समय वे शान्तिनिकेतन में बिताते थे | वहां वे स्वयं शिक्षक बने और विद्यार्थियों के साथ उन्ही की तरह जीवन बिताते रहें |

अंततः, रवीन्द्रनाथ ठाकुर बंगला जाति के जातीय कवि हैं | उन्हें अपनी साहित्य, संस्कृति, कला,भाषा,प्रदेश और सांस्कृतिक विरासत पर बड़ा गर्व था | उनके साहित्य में बंगाल का जन - जीवन यथार्थ रूप में उभरकर सामने आया है | बंगाल के लोगों में जातीय चेतना का विकास हो, इसके लिए उन्होंने जीवन भर संघर्ष किया | बंगला भाषा के प्रति उनके मन में अगाध प्रेम था | इसलिए उन्होंने अपनी सम्पूर्ण रचनाएँ बाँग्ला भाषा में की | वे बंगाल के प्राय: हर किसी न किसी सामजिक - सांस्कृतिक आन्दोलन से जुड़े हुए थे | सामजिक स्तर पर, वे ऊँच -नीच, भेद-भाव वाली पुरानी व्यवस्था को बदलकर समाज को नया रूप देना चाहते थे | जिसके लिए उन्होंने प्राचीन संस्कृति को अपनी रचना का प्रेरणा स्त्रोत बनाया |

<u>**सन्दर्भ - सूची**</u>

1. शर्मा रामविलास, भारतीय संस्कृति और हिंदी प्रदेश भाग : 2, संस्करण 2012, किताब घर प्रकाशन नई दिल्ली, पृष्ठ संख्या - 439

2. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या - 439/3. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -445/4. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या - 444

5. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -451,452/6. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -471/7. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -452/8. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -458/9. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -472/10. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -472/11. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -470/12. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -443/13. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -448/14. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -448/15. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -471/16. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -461/17। उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -469/.8। उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या - 469/19. उपर्युक्त, पृष्ठ संख्या -462

# बाल-साहित्य सृजन: नई चुनौतियां

**दिविक रमेश**

सृजन किसी भी समय का क्यों न रहा हो अपने उपजने में वह चुनौतीपूर्ण ही रहा होगा। हर उचित और अच्छी रचना सजग और जिम्मेदार रचनाकार के समक्ष चुनौती ही लेकर आती है। लेकिन जब हम सृजन के साथ 'नई चुनौतियां' जोड़ते हैं तो उसका आशय निरन्तर बदलते सामाजिक-प्राकृतिक परिवेश में नई समझ और नए भावबोध की गहरी समझ से लैस रचनाकार की परम्परा की अगली कड़ी के रूप में अपेक्षित सृजन को संभव करने वाली तैयारियों से होता है। यूं मेरी समझ में तो हर जिम्मेदार बाल साहित्यकार के सामने उसकी हर अगली रचना नई चुनौती ही लेकर आती है क्योंकि यहां न कोई ढर्रा काम आता है और न ही कोई सीख। सही मायनों में तो अन्तत: अपना बोना और अपना काटना ही प्राय: काम आता है।चाल या चलन को चुनौती देते हुए। अपने प्रगति-प्रयोगों के प्रति उपेक्षा के आघात सहते हुए भी। अन्यथा बालक को दो क्षण भी नहीं लगते किसी भी रचना से मुंह फेरते। **क्षमा कीजिए** मैं शुरु में ही **नोबेल पुरस्कार विजेता अमेरिकी लेखक विलियम फॉकनर** और गुलजार के कथनों का जिक्र करना चाहूंगा। विलयम फॉकनर के अनुसार, 'आज सबसे बड़ी त्रासदी यह है कि अब लोगों की समस्याओं का आत्मा या भावना से कोई लेना-देना नहीं रह गया है।अब सबके मन में सिर्फ एक ही सवाल है -मैं कब मशहूर बनूंगा/बनूंगी।जो भी युवा लेखक और लेखिकाएं हैं वे अपनी इस चाहत के कारण खुद से द्वद्व कर रहे हैं। इसी द्वंद्व के कारण वे जमीनी हकीकत और इंसानी भावनाओं को भूल गए हैं। उन्हें एक बार फिर से जीवन के शाश्वत सत्य और भावनाओं के बारे में सीखना होगा, क्योंकि इसके बिना कोई भी रचना बेहतर नहीं हो सकती। कविया लेखक की जिम्मेदारी बनती है कि वह ऐसा लिखे जिसे पढ़ने वाले व्यक्ति के मन में साहस, सम्मान, उम्मीद और जज्बा पैदा हो, जो उसे प्रेरित कर सके अपने जीवन की मुश्किलों के आगे डटे रहने और जीतने के लिए।' भले ही यह विलियम फॉकनर द्वारा 10 दिसम्बर 1950 को स्टॉकहोम में नोबल पुरस्कार ग्रहण करते समय दिए गए भाषण का अंश है लेकिन मैं इसे आज भी प्रसंगिक मानता हूं। मैं इसे बाल साहित्य लेखन पर घटा कर भी देखना चाहूंगा भले ही बालक के रूप में व्यक्ति की बात करते हुए इसमें कुछ और बातें भी जोड़ने की आवश्यक्ता पड़ेगी। मसलन उत्कृष्ट बाल साहित्य लेखन के संदर्भ में हमेशा बाल सुलभ जिज्ञासाओं और उनकी अभिरुचि के अनुसार रचना को मज़ेदार बनाने और बाल सुलभ प्रश्नों को रचनात्मक ढंग से उभारने की भी बहुत बड़ी चुनौती और जिम्मेदारी निभाए बिना काम नहीं चलता। यदि कोई कविता प्रश्न जगाने में सफल हो जाए तो समझ लेना चाहिए कि वह सार्थक है, भले ही वह प्रश्न का उत्तर न भी दे पायी हो। अमेरिकी लेखिका और बच्चों के लेखन के लिए अत्यंत प्रसिद्ध **मेडेलीन एल एंगल** (Madelien L' Engle, 1918-2007) के शब्दों में, "I believe that good questions are

more important than answers, and the best children's books ask questions, and make the readers ask questions। And every new question is going to distrurb someone's universe।" सहित्य में प्रश्न उठाना बहुत आसान नहीं होता क्योंकि प्रश्न उठाया ही जब जाता है जब उसके उत्तर की ओर जाने की दिशा का ज्ञान हो। गनीमत है कि हिन्दी और अन्य भारतीय भाषाओं के बाल साहित्यकारों में आज अनेक ऐसे भी हैं जो ऊपर बतायी गयी लेखकीय जिम्मेदारी की चुनौती को भलीभांति निभा रहे हैं। और उन्हीं के लेखन से भारतीय बाल साहित्य लेखन की वैश्विक और उत्कृष्ट छवि निरंतर बन भी रही है। **दूसरा कथन** बाल साहित्यकार के रूप में **गुलजार** का है जिसके द्वारा लेखन की एक अन्य चुनौती की ओर इशारा किया गया है। । उनके अनुसार,"बच्चों की भाषा सीखना एक चुनौतीपूर्ण काम है। जैसे पीढ़ियां बदलती हैं, वैसे ही भाषा भी परिवर्तित होती हैं।' इस कथन से सहमत होना ही पड़ेगा और हमारे बहुत से लेखक इस चुनौती को भी बखूबी स्वीकार किए हुए लिख रहे हैं।वस्तुत: आज एस।एम।एस , टेलीविजन, नई टेक्नोलोजी, फिल्मों, इंटरनेट युक्त कम्प्यूटर आदि की भाषा, और अब तो समाचार पत्रों की भाषा अपना एक अलग स्वरूप लेकर बालकों की दुनिया में भी प्रवेश करता चला गया है। आज के बाल साहित्यकार को इस ओर ध्यान देना पड़ता है। हिन्दी के स्वरूप में जहां एक ओर महानगरीय भाषा-स्वरूप में अंगेजी का घोल मिलता है वहां लोक की भाषाओं का अच्छा सुखद छौंक भी मिलता है। स्पष्ट है कि इस स्वरूप को सहज रूप में अपनाना भी एक नई चुनौती है।यहीं यह भी कहना चाहूंगा कि यह ठीक है कि बाल साहित्य मे्र ऐसी भाषा का सहज उपयोग होना चाहिए जो आयु वर्ग के अनुसार बच्चे की शब्द -सम्पदा के अनुकूल हो । लेकिन एक समर्थ रचनाकार उसकी शब्द-सम्पदा में सहज ही वृद्धि करने की चुनौती भी स्वीकार करता है।

बाल-साहित्य सृजन की चुनौतियों पर थोड़ा विराम लगाते हुए पहले मैं अपने मन की एक और दुखद चिन्ता सांझा करना चाहूंगा जो भारतीय समाज में बालक के महत्त्व को लेकर है। क्या हमारे समाज के तमाम बालक उन न्यूनतम सुविधाओं और अधिकारों से भी सम्पन्न हैं जिनका हमें किताबी या भाषणबाजियों वाला ज्ञान अवश्य है? कहना चाहता हूं कि बालक (नर-मादा, दोनों) हमारी सांस की तरह है। जिस तरह ऊपरी तौर पर सांस हम मनुष्यों की एक बहुत ही सहज और सामान्य प्रक्रिया है लेकिन है वह अनिवार्य। उसी तरह बालक भी भले ही ऊपरी तौर पर सहज और सामान्य उपलब्धि हो लेकिन है वह भौ अनिवार्य। और जब मैं बालक की बात कर रहा हूं तो मेरे ध्यान में शहरी, कस्बाई, ग्रामीण, आदिवासी, गरीब, अमीर, लड़की, लड़का आदि सब बालक हैं। न सांस के बिना मनुष्य का जीवित रहना संभव है और न बालक के बिना मनुष्यता का जीवित रहना। यह विडम्बना ही है कि समाज में बालक के अधिकारों की बात तक कही जाती है लेकिन वह अभी तक कागजी सच अधिक लगती है, जमीनी सच कम। आज साहित्य में दलित, स्त्री और आदिवासी विमर्श की तरह 'बालक(जिसमें बालिका भी है) विमर्श' की भी जरूरत हो चली है। हमारा अधिकांश बाल

लेखन महानगर/नगर केन्द्रित हे और प्राय:वहीं के बच्चे को केन्द्र में रखकर अधिकतर चिन्तन-मनन किया जाता हे तथा निष्कर्ष निकाले जाते हें। लेकिन में **जोर देकर** कहना चाहूंगा कि आज ज़रूरत  बड़े-छोटे शहरो और कस्बों के साथ-साथ गावों और जगलों मे रह रहे बच्चों तक भी पहुंचने की हे । और उन तक कैसे किस रूप में पहुंचा जाए, यह भी कम बड़ी चुनौती नहीं हे।  मेरी बाल रचनाओं में जो गांव आ जाता हे उसका एक सहज कारण मेरा गांव से होना और अभी तक थोड़ा-बहुत गांव से जुड़ा रहना हे। यह अलग बात हे कि वैसी रचनाओं के प्रति मसलन नंदन में प्रकाशित मेरी बाल कविता 'चने का साग' आदि के प्रति खास ध्यान नहीं जा सका हे। वस्तुत: आज हमारे बाल-लेखकों की पहुंच ग्रामीण और आदिवासी बच्चों तक भी सहज-सुलभ होनी चाहिए । इसमें साहित्य अकादमी, अन्य अकदमियों और नेशनल बुक ट्रेस्ट आदि की महत्त्वपूर्ण भूमिका हो सकती हे। शिविर लगाए जा सकते हें, कार्यशालाएं आयोजित की जा सकती हें ।भारतीय बच्चों का परिवेश केवल कम्प्यूटर, सड़कें, मॉल्ज, आधुनिक तकनीकि से सम्पन्न शहरी स्कूल, अंतर्राष्ट्रीय परिवेश ही नहीं हे (वह तो आज के साहित्यकार की निगाह में होना ही चाहिए), गांव-देहात तक फेली पाठशालाएं भी हे, कच्चे-पक्के मकान-झोंपड़ियां भी हें, उन के माता-पिता भी हें, उनकी गाय-भेंस-बकरियां भी हें ।प्रकृति का संसर्ग भी हे। वे भी आज के ही बच्चे हें । उनकी भी उपेक्षा नहीं होनी चाहिए जो कि दिख रही हे। **अत: बाल साहित्यकारों को इस या उस एक ही कोठरी में रहकर नहीं बल्कि समग्र रूप में सोचना होगा । और यह भी एक बड़ी चुनॉती है** ऐसा सोचा भी जा रहा हे। गांव देहात से जुड़ने की इच्छा रखने वाले एक शहरी बच्चे की कल्पना करते हुए मेंने कभीअपनी एक कविता में लिखा था-"चिड़िया कभी पंख में भरकर /थोड़ी हवा गांव की लाना/ पंजों में अटकाकर अपने/थोड़ी सी मिट्टी भी लाना ..........पुस्तक में ही जिसे पढ़ा हे/उसकी थोड़ी झलक दिखाना........." यहां मुझे एक कवि अश्वघोष जी की बाल कविताओं की याद हो आयी हे ।दृष्टि संपन्न कवि हें । उनकी कविताएं विशेष ध्यान चाहती हें । क्षमा चाहते हुए यह भी लिखना चाहता हूं कि रूसी बाल कविताओं में कुत्ता-बिल्ली-उल्लू आदि के प्रति आधुनिक अथवा नई दृष्टि संपन्न रचनाएं पढ़ते पढ़ते खुद मेरे ग्रामीण् मन ने कभी गधे पर एक कविता लिखवा ली थी जिसमें गधा अपने प्रति पारम्परिक व्यवहार का प्रतिकार करते हुए खुद को 'वेटलिफ्टर' के रूप देखने की समझ देता हे-"बहुत नाम हें मेरा जग में/इसीलिए सब चिढ़ते बच्चो/अच्छे-भले'वेटलिफ्टर' को/जलकर कहते 'लद्दु'' बच्चो" । मॆ समझाता हूं इस प्रकार की सम्यक समझ और लेखन भी एक प्रकार से नई चुनौती का निर्वाह ही कहा जाएगा।

ऐसा नहीं हे कि बच्चे को लेकर आज  चिन्ता और चिन्तन उपलब्ध न हो। बच्चे के स्वतंत्र व्यक्तित्व, उसके बहुमुखी विकास को लेकर गहरा विचार, विशेष रूप से, पिछली सदी से  होता आ रहा हे। जेसे-जेसे सदियों से परतंत्र रह रहे देश आजाद होते गए और नवजागरण के प्रकाश से जगमगाते गए वेसे-वेसे बच्चे की ओर भी अपेक्षित ध्यान देने का माहोल बनाए जाने की कोशिशों का जन्म हुआ। मनुष्य ही नहीं बल्कि राष्ट्र के निर्माण के

लिए बच्चे के चतुर्दिक विकास को आवश्यक मानने की समझ उपजी। इस समझ को उपजाने में बाल साहित्यकारों की भूंमिका भी अहं रही है और इसके विकास में भी बाल-साहित्यकार पूरी तरह समर्पित नज़र आ रहे हैं। लेकिन आज का लेखक इस परम्परा को तभी आगे ले जाने में सक्षम होगा जब वह विलियम फॉकनर द्वारा ऊपर बताए गए मोह से अपने को बचाए रखेगा। वस्तुत:, संक्षेप में कहना चाहूंगा कि बड़ों के लेखन की अपेक्षा बच्चों के लिए लिखना अधिक प्रतिबद्धता, जिम्मेदारी, निश्छलता, मासूमियत जैसी खुबियों की मांग करता है। इसे लेखक, प्रकाशक अथवा किसी संस्था को बाजारवाद की तरह प्रथमिक रूप से मुनाफे का काम समझ कर नहीं करना चाहिए। बाल साप्रेम मलखान साम्यवाद पार्टी के जिला अध्यक्ष का पुत्र था । आती जाती युवतियों को छेड़ना भद्दे इशारे करना और उनका पीछा करना उसके प्रमुख शगल थे ।इस बार उसकी नजर नाबालिंग सुमन पर थी वह उसके सुन्दर चेहरे और भोलेपन का दीवाना हो चुका था । और जहाँ भी वह जाती, मलखान साये की तरह उसके पीछे-पीछे अपने प्रेम का इज़हार करते पहुँच जाता ।सुमन और उसके घरवालों ने पहले तो उसे समझाने का प्रयास किया मगर मलखान कहाँ मानने वाला था वह तो उसे पाने की जिद लिए जो बैठा था । एक दिन जब स्कूल जाते समय मलखान सुमन के पीछे पीछे चलने लगा तो सुमन ने पलटकर उसे थप्पड़ जड दिया । मलखान उसे धमकी देते हुए वहां से चला गया । दूसरे दिन मलखान ने बीच सड़क पर उसे रोकते हुए कहा "सुमन मैंने तुझे सच्चा प्रेम किया था ।अब सुन ले तू मेरी होगी नहीं, किसी और के लायक मैं तुझे छोड़ूगा नहीं "कहते हुए उसने हाथ में छिपाई एसिड की बोतल उसके चेहरे पर फैंक दी ।सुमन का चेहरा बुरी तरह से झुलस गया था ।महीनों बाद अस्पताल से सुमन लौटी तो अपने सुन्दर सुकोमल चेहरे के बजाय एक डरावना चेहरा लेकर ।और आते ही सबसे पहले मलखान के पास गयी ,और बोली "मलखान आज मैं तुम्हारे प्रेम को समझ चुकी हूँ, आओ हम एक हो जाएँ ।" मलखान घबराते हुए "पागल हो क्या अपना चेहरा तो देखो, जब मैं कह रहा था तो ........." सुमन "मलखान तुम मेरे नहीं हुए तो किसी और के भी नहीं होंगे आज मैं अपने सच्चे प्रेम की छाप तुम पर जरूर छोड़ कर जाउंगी "और सुमन ने भी ठीक मलखान की तरह एसिड की बोतल में बंद "प्रेम "मलखान पर उडेंल दिया ।

-साहित्यकार के सामने बाजारवाद के दबाव वाले आज के विपरीत माहौल में न केवल बच्चे के बचपन को बचाए रखने की चुनौती है बल्कि अपने भीतर के शिशु को भी बचाए रखने की बड़ी चुनौती है। कोई भी अपने भीतर के शिशु को तभी बचा सकता है जब वह निरंतर बच्चों के बीच रहकर नए से नए अनुभव को खुले मन से आत्मसात करे। लेकिन यह बच्चों के बीच रहना 'बड़ा' बनकर नहीं बल्कि जैसा कोरिया के बच्चों के सबसे बड़े हितैषी, उनके पितामह माने जाने वाले **सोपा बांग जुंग हवान** (1899-1931) ने बच्चे के कर्तव्यों के साथ उसके अधिकारों की बात करते हुए 'कन्फ्यूसियन' सोच से प्रभावित अपने समाज में निडरता के साथ एक आन्दोलन -"बच्चों का आदर करो" शुरु करते हुए कहा था, 'टोमगू' या साथी बनकर। अपने को अपने से छोटों पर लादने, बात-बात पर उपदेश झाड़ने, अपने को श्रेष्ठ

समझने और मनवाने तथा अपने अंहकार के आदि बड़ों के लिए यह काम इतना आसान नहीं होता। लेकिन जो आसान कर लेते हैं वे इसका आनन्द भी जानते हैं और उपयोगिता भी।यदि हम चाहते हैं कि बाल-साहित्य बेहतर बच्चा बनाने में मदद करे और साथ ही वह बच्चों के द्वारा अपनाया भी जाए तो उसके लिए हमें अर्थात बाल-साहित्यकारों को बाल-मन से भी परिचित होना पड़ेगा। उनके बीच रहना होगा। उनकी हिस्सेदारी को मान देना होगा। अमेरीकी कवि और बाल-साहित्यकार चार्ल्स घिग्न(Charles Ghigna, 1946) के अनुसार, "जब आप बच्चों के लिए लिखो तो बच्चों के लिए मत लिखो। अपने भीतर के बच्चे के द्वारा लिखो।" आज के बाल-साहित्य लेखन के सामने यह भी एक चुनौती है।हमें, हिन्दी के अत्यंत महत्त्वपूर्ण बाल साहित्यकार और चिन्तक निरंकार देव सेवक से शब्द लेकर कहूं तो 'बच्चों की जिज्ञासाओं, भावनाओं और कल्पनाओं को अपना बनाकर उनकी दृष्टि से ही दुनिया को देखकर जो साहित्य बच्चों को भी सरल भाषा में लिखा जाए, वही बच्चों का अपना साहित्य होता है।'

पर एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न यह भी है कि क्या व्यापक संदर्भ में बच्चे को एक ऐसा पात्र मान लिया जाए जिसमें बड़ों को अपनी समझ बस ठूंसनी होती है। मैं समझता हूं कि आज जरूरत बच्चे को ही शिक्षित करने की नहीं है, बड़ों को भी शिक्षित करने की है। इसलिए बाल साहित्यकार के समक्ष यह भी एक बड़ी और दोहरी चुनौती है। वस्तुत: सजग लोगों के सामने मूल चिन्ता यह भी रही है कि कैसे सदियों की रूढ़ियों में जकड़े मां-बाप और बुजुर्गों की मानसिकता से आज के बच्चे को मुक्त करके समयानुकूल बनाया जाए। साथ ही यह भी कि आज के बच्चे की जो मानसिकता बन रही है उसके सार्थक अंश को कैसे प्रेरित किया जाए और कैसे दकियानूसी सोच के दमन से उसे बचाया जाए।गोर्की ने अपने एक लेख 'ऑन थीसस' (1933) में लिखा था कि हमारे देश में शिक्षा का उद्देश्य बच्चे के मस्तिष्क को उसके पिता और बुजुर्गों की अतीत की सोच से मुक्त कराना है। ध्यान रहे कि अतीत की सोच से मुक्त कराना और अतीत की जानकारी देना दो अलग-अलग बातें हैं। आवश्यकतानुसार, अपने इतिहास और परंपरा को बच्चे की जानकारी में लाना जरूरी है। आस्ट्रिया की लूसियाबिन्डर ने उचित ही कहा है कि कोई भी राष्ट्र मजबूत नहीं हो सकता, यदि उसके बच्चे अपने देश के इतिहास और रिवाजों की जानकारी नहीं रखते। अपने अनुभवों को नहीं लिख सकते और विज्ञान तथा गणित के बुनियादी सिद्धांतों की समझ नहीं रखते। अर्थात बच्चे में एक वैज्ञानिक दृष्टि को विकसित करते हुए अपने इतिहास, रिवाजों आदि की आवश्यक जानकारी देनी होती है। आज बड़ों में 'हिप्पोक्रेसी' भी देखने को मिलती है।और यदि उसके प्रति सजग नहीं किया जाए तो वह सहज ही बच्चों तक भी पहुंचती है। और इस काम की चुनौती का सामना बाल साहित्यकार अपने लेखन में बखूबी कर सकता है। हमारे यहां और किसी भी समाज में कहने को तो कहा जाता है कि काम कोई भी हो, अच्छा होता है, महत्त्वपूर्ण होता है लेकिन इस सोच या मूल्य को कार्यान्वित करते समय अच्छे- अच्छों की

नानी मर जाती है। हर कोई अपने बच्चे को कुछ खास कार्यों और पदों पर देखना चाहता है और अपने बच्चे को वैसी ही सलाह भी देता है, अन्य कामों को जाने-अनजाने कमतर या महत्त्वहीन मान लेता है। और जब बच्चे को बड़ा होकर किसी भी कारण से तथाकथित कमतर या महत्त्वपूर्ण कार्य ही करना पड़ जाता है तो वह हीन भावना से ग्रसित रहता है। कुंठित हो जाता है। रूसी कवि मयाकोवस्की की एक कविता है 'क्या बनूं'। अपने समय में इस कविता के माध्यम से कवि ने हर काम की प्रतिष्ठा को समानता के आधार पर रेखांकित करते हुए बच्चों पर प्राय: लादे जाने वाले कुछ लक्ष्यों की प्रवृत्तिपरक एक नई चुनौती का बखूबी सामना किया था। एक अंश देखिए:

बेशक अच्छा बनना डाक्टर,
पर मजदूर और भी बेहतर,
श्रमिक खुशी से मैं बन जाऊं,
सीख अगर यह धन्धा पाऊं।
.........
काम कारखाने का अच्छा
पर ट्राम तो उस से बेहतर,
काम अगर सिखला दे कोई
बनूं खुशी से मैं कंडक्टर।
कंडक्टर तो मौज उड़ाएं
.........
बिना टिकट के वे तो दिन भर
जहां-तहां पर आएं, जाएं।
.........
काम सभी अच्छे, वह चुन लो,
जो है तुम्हें पसन्द। (अनु०:डॉ०। मदन लाल 'मधु')

ऐसी रचनाओं से निश्चय ही बालकों को जहां राहत मिलती है वहीं अभिभावकों को एक नई लेकिन सही-सच्ची समझ भी।

आजकल (हालांकि थोड़े पहले से) बाल साहित्य लेखन के संदर्भ में एक चर्चा बराबर पढ़ने-सुनने में मिल जाती है जिसे चाहें तो हम परम्परा बनाम आधुनिकता की बहस कह सकते हैं जिसने एक और तरह की चुनौती को जन्म दिया है।। एक सोच के अनुसार राजा-रानी, परियां, राक्षस, चूहे, बिल्ली, हाथी, शेर, और यहां तकि की फूल-फल, पेड़-पौधे आदि आज के लेखन के लिए सर्वथा त्याज्य हैं क्योंकि इनकी कल्पना बालक के लिए विष बन जाती है। उन्हें अंधविश्वासी और दकियानूसी बनाती है। विरोध पारंपरिक, पौराणिक तथा काल्पनिक कथाओं का भी हुआ। और यह तब हुआ जब कि सामने प्रसिद्ध डेनिश लेखक हैंस क्रिश्चियन एंडरसन के ऐसा लेखन मौजूद था जिसमें प्राचीन, पारंपरिक लोककथाओं को

अपने समय के समाज की प्रासंगिकता दी गई थी जैसा कि बड़ों के साहित्य में इतिहास या मिथ आधारित कृतियों में मिलता है। मैं भी मानता हूं कि राजा-रानी, परियों भूत-प्रेतों को लेकर लिखे जाने वाले ऐसे साहित्य को बाहर निकाल फेंकना चाहिए जो अंधविश्वास, दकियानूसी, कायरता, निराशा आदि अवगुणों का जनक हो। यह सत्य है और इसे मैं गलत भी नहीं मानता कि आज भारत में बच्चों का एक सौभाग्यशाली हिस्सा उस अर्थ में मासूम नहीं रहा है जिस अर्थ में उसे समझा जाता रहा है। हालांकि यह कहना कि वह किसी भी अर्थ में मासूम नहीं रहा यह भी ज्यादती होगी। बेशक आज उसके सामने संसार भर की सूचनाओं का अच्छा खासा भण्डार है और उसका मानसिक विकास पहले के बालक से कहीं ज्यादा है। वह बड़ों के बीच उन बातों तक में हिस्सा लेने का अत्मविश्वास रखता है जो कभी प्रतिबंधित मानी जाती रही हैं।आज का बच्चा प्रश्न भी करता है और उसका विश्वसनीय समाधान भी चाहता है। आज के सजग बच्चे की मानसिकता पुरानी मानसिकता नहीं है जो प्रश्न के उत्तर में 'डांट' या 'टाल मटोल' स्वीकार कर ले। वह जानता है कि बच्चा मां के पेट से आता है चिड़िया के घोंसले से नहीं। दूसरे, हमें बच्चे को पलायनवादी नहीं बल्कि स्थितियों से दो-दो हाथ करने की क्षमता से भरपूर होने की समझ देनी होगी। अहंकारी उपदेश या अंध आज्ञापालन का जमाना अब लद चुका है। बात का ग्राह्य होना आवश्यक है। और बात को ग्राह्य बनाना यह साहित्यकार की तैयारी और क्षमता पर निर्भर करता है। तो भी विज्ञान, नई टेक्नोलोजी, वैश्विक बोध और आधुनिकता आदि के नाम पर शेष का अंधाधुंध, असंतुलित और नासमझ विरोध भी कोई उचित सोच नहीं है।लंदन में जन्में लेखक **जी।के। चेटरसन** (G.K.Chesterton -1874-1936) ने जो कहा वह आज भी सोचने को मजबूर कर सकता है -"परी कथाएं (Fairy Tales) सच से ज्यादा होती हैं: इसलिए नहीं कि वे बताती हैं ड्रेगन होते हैं बल्कि इसलिए कि वे हमें बताती हैं कि उन्हें हराया जा सकता है।"ओड़िया भाषा के सुविख्यात साहित्यकार मनोज दास का मानना है कि बाल और बड़ों का यथार्थ एक नहीं होता।उनके शब्दों में, "His realism is different rom the adult's. He does not look at the giant and the fairy from the angle of genetic possibility. They are a spontaneous exercise for his imaginativeness--a quality that alone can enable him to look at life as bigger and greater than what it is at the grass plane." डॉ०। हरिकृष्ण देवसरे की एक पुस्तक है 'ऋषि-क्रोध की कथाएं' जिसमें सुर भी हैं, असुर भी हैं और राजा भी है और पुराण भी है। ऐसे ही उन्हीं की एक और पुस्तक है-'इनकी दुश्मनी क्यों" जिसमें कुत्ता भी है, बिल्ली भी है, चूहा भी है, सांप भी है, हाथी भी है और चींटी भी है। और ये मनुष्य की भाषा भी बोलते हैं। इसी प्रकार अत्यंत प्रतिष्ठित बाल-साहित्यकार और चिन्तक जयप्रकाश भारती की ये पंक्तियां भी देखिए जो आज के बच्चे के लिए हैं: एक था राजा, एक थी रानी

दोनों करते थे मनमानी
राजा का तो पेट बड़ा था

रानी का भी पेट घड़ा था।
खूब वे खाते छक-छक-छक कर
फिर सो जाते थक-थक-थककर।
काम यही था बक-बक, बक-बक
नौकर से बस झक-झक, झक-झक

तो क्या बिना यह सोचे कि राजा-रानी आदि का किस रूप में इनका अगमन हुआ है, वह कितना सृजनात्मक है, इनका बहिष्कार कर दिया जाए क्योंकि इनमें न कोई वैज्ञानिक आविष्कार है और न ही कोई आधुनिक बालक-बालिकाएं या व्यक्ति। दूसरी ओर देवसरे जी की एक और पुस्तक है 'दूरबीन' जो दूरबीन के जन्म का इतिहास समने लाती है और वह भी कहानी के शिल्प में। लेकिन मुझे इसे रचनात्मक बाल-साहित्य की श्रेणी में लेने में स्पष्ट संकोच है। वस्तुत: यह बालोपयोगी साहित्य की श्रेणी में आती है जिसके अंतर्गत सूचनात्मक या जानाकारीपूर्ण विषय आधारित सामग्री होती है भले ही शिल्प या रूप कविता ,कहानी आदि का ही क्यों न हो। कविता की शैली में तो विज्ञापन भी होते हैं पर वे कविता नहीं होते। यह पाठ्य पुस्तक जरूर बन सकती है। यह 'लिखी गई पुस्तक है जो विवरणों और तथ्यों से लदी होने के कारण सृजनात्मक बाल साहित्य जैसी रोचकता, मजेदारी और पठनीयता से वंचित है। गनीमत है कि अंत में स्वयं लेखक ने पात्रों के माध्यम से स्वीकार किया है-"बबलू और क्षिप्रा, दूरबीन के बारे में इतनी मज़ेदार और विस्तृत जानकारी प्राप्त कर बहुत प्रसन्न थे।" लेकिन ऐसे साहित्य के लिखे जाने की भी अपनी बड़ी आवश्यकता है।बालक को ज्ञानवर्धक पुस्तकें भी चाहिए। मेरा मानना है कि बड़ों के रचनात्मक लेखन की रचना-प्रक्रिया और बच्चों के रचनात्मक लेखन की प्रक्रिया समान होती है। रचनाकार किसी भी विषय को ट्रीटमेंट के स्तर पर मौलिकता और नई मानसिकता प्रदान किया करता है। महाभारत के वाचन और उसकी कथाओं पर आधारित बाद के साहित्य में मौलिक अंतर होता है। राजा-रानी, हाथी, चिड़िया, चांद, तारे आदि पर नई दृष्टि से लिखा जा सकता है और लिखा जा भी चुका है। मांग यह होनी चाहिए कि राजा-रानी की व्यवस्था की पोषक अथवा परियों की ढ़र्रेदार कल्पना को कायम रखने वाली प्रवृत्ति का बाल-साहित्य से त्याग किया जाए। आज के बाल साहित्य में तथाकथित रंग-रंगीली परियों के स्थान पर ज्ञान और संगीत परी जैसी परियों की भी कल्पना मिलती है जो बच्चों को एक नयी सोच प्रदान करती हैं। हाल ही में एक समाचार प्रकाशित हुआ था कि हेरी पोटर की एक विचित्र कल्पना को वैज्ञानिकों ने यथार्थ कर दिखाया। यह कम आश्चर्य की बात नहीं है कि हेरी पोटर ने बिक्री के कितने ही रिकार्ड तोड़े हैं बावजूद तमाम आधुनिताओं के। सच तो यह भी है कि आज परियों, राजा रानी आदि को लेकर और विशेष रूप से उनके पारंपरिक रूप को लेकर लिखना बहुत कम हो गया है और जो है उसे मान्यता भी नहीं मिलती। आज तो नई ललक के साथ वस्तु और अभिव्यक्ति की दृष्टि से बाल साहित्य में नए-नए प्रयोग हो रहे हैं। वस्तुत: समस्या उन लोगों की सोच की है जो जाने-अनजाने बाल साहित्य को 'विषयवादी' विषय

केंद्रित मानते हें। अर्थात जिनका मानना हॆ कि बाल-साहित्य में रचनाकार विषयों पर लिखते हें- मसलन पेड़ पर, चिड़िया पर, राजा-रानी पर, दूरबीन,टी।वी पर, इत्यादि। यदि रचना विषय निर्धारित करके लिखी जाती हॆ तब तो उनके मत से सहमत हुआ जा सकता हॆ। लेकिन सृजनात्मक साहित्य, चाहे वह बड़ों के लिए हो या बालकों के लिए, विषय पर नहीं लिखा जाता। वस्तुत: वह विषय के अनुभव पर लिखा जाता हॆ । अर्थात रचना रचनाकार का कलात्मक अनुभव होती हॆ। बात को ऒर स्पष्ट करने के लिए कहूं कि पेड़ या साइकिल को विषय मानकर निबन्ध, लेख आदि लिखा जा सकता हॆ, कविता, कहानी आदि रचनात्मक साहित्य नहीं। पेड़ पर लिखी कविता पेड़ पर विषयगत जानकारी से एकदम अलग हो सकती हॆ, बल्कि होती हॆ। वह पेड़ का कलात्मक अनुभव होता हॆ।आज बाल-साहित्य सृजन में वॆज्ञानिक दृष्टि की आवश्यकता हॆ ऒर यह लेखक के लिए एक चुनॊती भी हॆ। वॆज्ञानिक दृष्टि का अर्थ यह नहीं हॆ कि बच्चे को कल्पना की दुनिया से एकदम काट दिया जाए। कल्पना का अभाव बच्चे को भविष्य के बारे में सोचने की शक्ति से रहित कर सकता हॆ। वॆज्ञानिक दृष्टि 'काल्पनिक' को भी विश्वसनीयता का आधार प्रदान करने का गुर सिखाती हॆ जो आज के बच्चे की मानसिकता के अनूकूल होने या उसकी तर्क-संतुष्टि की पहली शर्त हॆ। विज्ञान ऒर वॆज्ञानिक दृष्टि में अंतर होता हॆ। विज्ञान मनुष्य के मूल भावों, संवेदनाओं आदि का विकल्प नहीं हॆ जो बालक ऒर मनुष्यता के विकास के लिए जरूरी हें।।ओड़िया के प्रसिद्ध लेखक मनोज दास ने अपने एक लेख 'Talking to Children: The Home And The World' में लिखा हॆ-'no scientific or technological discovery can alter the basic human emotions, sensations and feelings. Social, economic and policial values amy change, but the evolutionary values ingrained in the consciousness cannot change--values that account for our growth." आज वॆज्ञानिक दृष्टि को सजग रह कर अपनाने की चुनॊती अवश्य हॆ। मुझे तो युगोस्लाव कथाकार, उपन्यासकार श्रीमती ग्रोजदाना ओलूविच की अपने साक्षात्कार में कही यह बात भी विचारणीय लगती हॆ-"मेरा ख्याल हॆ कि लोगों को सपनों ऒर फन्तासियों की उतनी ही जरूरत हॆ, जितनी कि दाल-रोटी की, यही वजह हॆ कि लोग आज भी परीकथाएं पढ़ते हें।"(सान्ध्य टाइम्स, नयी दिल्ली, 16 फरवरी, 1982)| अब मॆं अपने संदर्भ में एक निजी चुनॊती को जरूर सांझा करना चाहता हूं। हम देख रहे हें कि इधर यॊन शोषण के हिंसा के स्तर तक पर होने वाली घटनाओं की भरमार हमें कितना विचलित कर रही हॆ ऒर इसमें हमारे बालक भी सम्मिलित हें-शिकार के रूप में भी ऒर कभी-कभी शिकारी के रूप में भी। मॆं लाख कोशिश करके भी इस दिशा में अब तक बाल-साहित्य सृजन नहीं कर पाया हूं, बावजूद आमिर खान के टी।वी। पर आए कार्यक्रम के। लेकिन इस नई चुनॊती से जूझ जरूर रहा हूं।

थोड़ी बात इलॅक्ट्रोनिक माध्यम ऑर टेक्नोलोजी के हॉवे की भी कर ली जाए जिन्होंने विश्व के एक गांव बना दिया हॆ। यह बात अलग हॆ कि भारत में आज भी अनेक बच्चे इनसे वंचित हॆं। इनसे क्या वे तो प्राथमिक शिक्षा तक से वंचित हॆं। कितने ही तो अपने बचपन की कीमत पर श्रमिक तक हॆं। अपने परिवेश ऑर परिस्थितियों के कारण अनेक बुरी आदतों से ग्रसित हॆं। वे भी आज के बाल साहित्यकार के लिए चुनॊती होने चाहिए ? खॆर जिन बच्चों की दुनिया में नई टेक्नोलोजी की पहुंच हॆ उनकी सोच अवश्य बदली हॆ। अच्छे रूप में भी ऑर गलत रूप में भी। विषयांतर कर कहना चाहूं कि में टेक्नोलोजी या किसी भी माध्यम का विरोधी नहीं हूं, बल्कि वे मानव के लिए जरूरी हॆं। उनका जितना भी गलत प्रभाव हॆ उसके लिए वे दोषी नहीं हॆं बल्कि अन्ततः मनुष्य ही हॆ जो अपनी बाजारवादी मानसिकता की तुष्टि के लिए उन्हें गलत के परोसने की भी वस्तु बनाता हॆ।फिर चाहे वह यहां का हो, पश्चिम का हो या फिर कहीं का भी हो। होने को तो पुस्तक के माध्यम से भी बहुत कुछ गलत परोसा जा सकता हॆ। तो क्या माध्यम के रूप में पुस्तक को गाली दी जाए। एक जमाने में चित्रकथाओं की विवादास्पद दुनिया में अमर चित्रकथा ने सुखद हस्तक्षेप किया था। कहना यह भी चाहूंगा कि पुस्तक ऑर इलॅक्ट्रोनिक माध्यमों में बुनियादी तॊर पर कोई बॆर का रिश्ता नहीं हॆ। न ही वे एक दूसरे के विकल्प बन सकते हॆं। दोनों का अस्तित्व एक दूसरे के कारण खतरे में भी नहीं हॆ। आज बहुत सा बाल साहित्य इन्टेरनेट के माधय्म से भी उपलब्ध हॆ।अतः जरूरत इस बात कि हॆ कि दोनों के बीच बहुत ही सार्थक रिश्ता बनाया जाए।किताबों की किताबें भी कम्प्यूटर पर पढ़ी जा सकती हॆं। इसके लिए कितने ही वेबसाइट हॆं। हां बाल साहित्य सृजन के क्षेत्र में बंगाली लेखक ऑर चिन्तक शेखर बसु की इस बात से में भी सहमत हूं कि आज का बालक बदलते हुए संसार की चीज़ों में रुचि लेता हॆ लेकिन इसका अर्थ यह नहीं हॆ वह अपनी कल्पना की सुन्दर दुनिया को छोड़ना चाहता हॆ। लेखक के शब्दों में," Children today take active intrest in things of the changed world, but this does not mean leaving their own world of fantasy ..........They love to read new stories where technology plays a big part। But that is just a fleeting (क्षणिक) phase. They feel comfortable in their eternal all-found land." में कहना चाहूंगा कि चुनॊती यह हॆ कि बाल साहित्यकार उसे मजा देने वाले काल्पनिक लोक को कॆसे पिरोए कि वह बे सिर-पॆर का न लगते हुए विशवसनीय लगे। सजग बच्चे को मूर्ख तो नहीं बनाया जा सकता। ऑर अपनी अज्ञानता से उसे लादना भी नहीं चाहिए। सूझ-बूझ ऑर कल्पना को सार्थक बनाने की योग्यता आज के बाल साहित्यकार के लिए अनिवार्य हॆ। निश्चित रूप से यह विज्ञान का युग हॆ। लेकिन बच्चे की मानसिकता को समझते हुए उसे समाज ऑर विज्ञान से रचना के धरातल पर जोड़ने के लिए कल्पना की दुनिया को नहीं छोड़ा जा सकता। बालक को एक संवेदनशील नागरिक बनाना हॆ तो उस राह को खोजना होगा जो उसके लिए मज़ेदार ऑर ग्राह्य हो, उबाऊ नहीं।जिसे विज्ञान बाल साहित्य कहते हॆं उसे भी बालक तभी स्वीकार करेगा जब उसके पढ़ने में उसे आनन्द आएगा।

में उन कुछ चुनौतियों की ओर भी, बहुत ही संक्षेप और संकेत में ध्यान दिलाना चाहूंगा जो आज के कितने ही बाल साहित्यकार के लिए सृजनरत रहने में बाधा पहुचा सकती हैं। मैंने प्रारम्भ में बालक के प्रति समाज की उपेक्षा के प्रति ध्यान दिलाया था। सच तो यह है कि अभी बालक से जुड़ी अनेक बातों और चीज़ों जिनमें इसका साहित्य भी मौजूद है के प्रति समुचित ध्यान और महत्त्व देने की आवश्यकता बनी हुई है। न बाल साहित्यकार को और न ही उसके साहित्य को वह महत्त्व मिल पा रहा है जिसका वह अधिकारी है। उसको मिलने वाले पुरस्कारों की धनराशि तक में भेदभाव किया जाता है। उसके साहित्य के सही मूल्यांकन के लिए न पर्याप्त पत्रिकाएं हैं और न ही समाचार-पत्र आदि। साहित्य के इतिहास में उसके उल्लेख के लिए पर्याप्त जगह नहीं है।बाल साहित्यकार को जो पुरस्कार-सम्मान दिए जाते हैं वे उसे प्रोत्साहित करने की मुद्रा में दिए जाते हैं। साहित्य अकादमी ने बाल साहित्य और बाल साहित्यकारों को सम्मानित करने की दिशा में बहुत ही सार्थक कदम बड़ाएं हैं लेकिन मेरी समझ के बाहर है कि क्यों नहीं ज्ञानपीठ और नोबल पुरस्कार देने वाली संस्थाएं 'बाल साहित्य' को पुरस्कृत करने से गुरेज किए हुए है।इसी प्रकार बाल साहित्य की अधिकाधिक पहुंच उसके वास्तविक पाठक तक संभव करने के लिए बहुत कुछ करना बाकी है। हिन्दी के संदर्भ में बाल साहित के अंतर्गत कविता और कहानी के अतिरिक्त अन्य विधाओं में भी सृजन की बहुत संभावनाएं बनी हुई है। भारत के संदर्भ में आज बहुत जरूरी है कि तमाम भारतीय भाषाओं में उपलब्ध बाल साहित्य अनुवाद के माध्यम से एक-दूसरे को उपलब्ध हो। उत्कृष्ट बाल साहित्य के चयन प्रकाशित होते रहने चाहिए। भारतीय बाल साहित्यकारों को समय-समय पर एक मंच पर लाने की आवश्यकता है ताकि बाल-साहित्य सृजन को सही दिशा मिल सके। इस दिशा में साहित्य अकादमी का यह कदम जिसके कारण हम यहां एकत्रित हैं अत्यंत स्वागत के योग्य है।

**जोर देकर कहना चाहूंगा** कि आज साहित्य में बालक(जिसमें बालिका भी सम्मिलित है) विमर्श की बहुत जरूरत है। आज हिन्दी में उत्कृष्ट बाल साहित्य उपलब्ध है, विशेषकर कविता। लेकिन अभी बहुत कुछ ऐसा छूटा है जिसकी ओर काफी ध्यान जाना चाहिए। उचित मात्रा में किशोरों के लिए बाल-साहित्य सृजन की आवश्यकता बनी हुई है। तमाम तरह के अनुभवों को बांटते हुए हमें अपने बच्चों को ऐसे अनुभवों से भी सांझा करना होगा, अधिक से अधिक, जो मनुष्य को बांटने वाली तमाम ताकतों और हालातों के विरुद्ध उनकी संवेदना को जागृत करे। उसके बड़े होने तक इंतजार न करें। मैं तो कहता हूं कि सच्चा स्त्री विमर्श भी बालक की दुनिया से ही शुरु किया जाना चाहिए। भारत के बड़े भाग में आज भी लड़के-लड़की का दुखदायी और अनुचित भेद किया जाता है। मसलन लड़की को बचपन से ही इस योग्य नहीं समझा जाता कि वह लड़के की रक्षा कर सकती है। एक कविता है, 'जब बांधूंगा उनको राखी' जिसमें लड़के की ओर से बाराबरी की बात उभर कर आती है:

मां मुझको अच्छा लगता जब
मुझे बांधती दीदी राखी
तुम कहती जो रक्षा करता
उसे बांधते हें सब राखी।

तो मां दीदी भी तो मेरी
हर दम देखो रक्षा करती
जहां में चाहूं हाथ पकड़ कर
वहीं मुझे ले जाया करती।

में भी मां दीदी को अब तो
बांधूंगा प्यारी सी राखी
कितना प्यार करेगी दीदी
जब बांधूंगा उनको राखी!

कितने ही घरों में चूल्हा-चोका जेसे घरेलू काम लड़की के ही जिम्मे डाल दिए जाते हें। लेकिन शायद होना कुछ ऐसा नहीं चाहिए क्या जेसा इस कविता 'में पढ़ता दीदी भी पढ़ती' में हे। एक अंश इस प्रकार हे:

कभी कभी मन में आता हे
क्या में सीख नहीं सकता हूं
साग बनाना, रोटी पोना?
में पढ़ता दीदी भी पढ़ती
क्यों मां चाहती दीदी ही पर
काम करे बस घर के सारे?

सबकुछ लिखते हुए बाल साहित्यकारों की ऐसी रचनाएं देने की भी जिम्मेदारी हे जिनके द्वारा संपन्न बच्चों की निगाह उन बच्चों की ओर भी जाए जो वंचित हें, पूरी संवेदना के साथ। कविता 'यह बच्चा' का अंश पढ़िए:

कोन हे पापा यह बच्चा जो
थाली की झूठन हे खाता ।
कोन हे पापा यह बच्चा जो
कूड़े में कुछ ढूंढा करता ।
पापा ज़रा बताना मुझको
क्या यह स्कूल नहीं हे जाता ।
थोड़ा ज़रा डांटना इसको

नहीं न कुछ भी यह पढ़ पाता ।

अंत में, संक्षेप में कहना चाहूंगा कि बड़ों के लेखन की अपेक्षा बच्चों के लिए लिखना अधिक प्रतिबद्धता, जिम्मेदारी, निश्छलता, मासूमियत जैसी खुबियों की मांग करता है। इसे लेखक, प्रकाशक अथवा किसी संस्था को बाजारवाद की तरह प्राथमिक रूप से मुनाफे का काम समझ कर नहीं करना चाहिए। बाल साहित्यकार के सामने बाजारवाद के दबाव वाले आज के विपरीत माहौल में न केवल बच्चे के बचपन को बचाए रखने की चुनौती है बल्कि अपने भीतर के शिशु को भी बचाए रखने की बड़ी चुनौती है। कोई भी अपने भीतर के शिशु को तभी बचा सकता है जब वह निरंतर बच्चों के बीच रहकर नए से नए अनुभव को खुले मन से आत्मसात करे। अकेले होते बच्चे को उसके अकेलेपन से बचाना होगा। लेकिन यह बच्चों के बीच रहना 'बड़ा' बनकर नहीं, बल्कि जैसा कोरिया के बच्चों के सबसे बड़े हितैषी, उनके पितामह माने जाने वाले सोपा बांग जुंग ह्वान (1899-1931) ने बच्चे के कर्तव्यों के साथ उसके अधिकारों की बात करते हुए 'कन्फ्यूसियन' सोच से प्रभावित अपने समाज में निडरता के साथ एक आन्दोलन -"बच्चों का आदर करो" शुरु करते हुए कहा था, 'टोमगू' या साथी बनकर। अपने को अपने से छोटों पर लादने, बात-बात पर उपदेश झाड़ने, अपने को श्रेष्ठ समझने और मनवाने तथा अपने अंहकार के आदि बड़ों के लिए यह काम इतना आसान नहीं होता। लेकिन जो आसान कर लेते हैं वे इसका आनन्द भी जानते हैं और उपयोगिता भी।यदि हम चाहते हैं कि बाल-साहित्य बेहतर बच्चा बनाने में मदद करे और साथ ही वह बच्चों के द्वारा अपनाया भी जाए तो उसके लिए हमें अर्थात बाल-साहित्यकारों को बाल-मन से भी परिचित होना पड़ेगा। उनके बीच रहना होगा। उनकी हिस्सेदारी को मान देना होगा। अमेरीकी कवि और बाल-साहित्यकार चार्ल्स घिग्न(Charles Ghigna, 1946) के अनुसार, "जब आप बच्चों के लिए लिखो तो बच्चों के लिए मत लिखो। अपने भीतर के बच्चे के द्वारा लिखो।" आज के बाल-साहित्य लेखन के सामने यह भी एक चुनौती है।हमें, हिन्दी के अत्यंत महत्त्वपूर्ण बाल साहित्यकार और चिन्तक निरंकार देव सेवक से शब्द लेकर कहूं तो 'बच्चों की जिज्ञासाओं, भावनाओं और कल्पनाओं को अपना बनाकर उनकी दृष्टि से ही दुनिया को देखकर जो साहित्य बच्चों को भी सरल भाषा में लिखा जाए, वही बच्चों का अपना साहित्य होता है।' यहां मुझे महाकवि जिब्रान की कुछ कविता पंक्तियां याद हो आयी हें जिनसे में इस प्रपत्र का अंत करना चाहूंगा। पंक्तियां हैं:

तुम्हारे बच्चे तुम्हारे नहीं हैं।
जिन्दगी जीने के वे प्रयास हैं।
तुम केवल निमित्त मात्र हो,
वे तुम्हारे पास हैं, फिर भी-वे तुम्हारे नहीं हैं।
उन्हें अपना विचार मत दो,

उन्हें प्रेम चाहिए।
दीजिए उन्हें घर उनके शरीर के लिए
लेकिन, उनकी आत्मा मुक्त रहने दीजिए।
तुम्हारे स्वप्न में भी नहीं,
तुम पहुंच भी नहीं पाओगे--
ऐसे कल से
उन्हें अपने घर बनने दीजिए
बच्चे बनिए उनके बीच,
लेकिन अपने समान उन्हें बनाइए मत।



# चीन हिंदी के प्रचार-प्रसार में अहम भूमिका निभाती "रेडियो-सीआरआई"

- **अनिल आजाद पाण्डेय**

**सीआरआई का संक्षिप्त परिचय -**

चीन के रेडियो से हिन्दी में प्रसारण की बात सुनकर ऐसा लगता है, जैसे कोई अनहोनी बात किसी ने सुना दी हो । हर सुनने वाले को ऐसा लगेगा। किन्तु यह बात अक्षरशः सत्य है । चीन में दिनांक 03 दिसंबर 1941 को पहली बार रेडियो पेकिंग के नाम से प्रसारण प्रारम्भ हुआ । इसके ठीक 18 वर्ष बाद यानि मार्च, 1959 में इसपर पहला हिन्दी प्रसारण प्रारम्भ हुआ । रेडियो पेकिंग का नाम आगे चलकर 'चाइना रेडियो इन्टरनेशनल' कर दिया गया । आजकल यहाँ से विश्व की 65 भाषाओं (चीन की स्थानीय भाषाएं भी शामिल हैं) में प्रसारण किया जाता है । यह विश्व के सर्वाधिक भाषाओं में प्रसारण करने वाला एक मात्र रेडियों है । जैसे-जैसे इसके प्रसारण का क्षेत्र बढ़ता गया वैसे ही इसके चाहने वालों की संख्या भी बढ़ती गई । सीआरआई के मुताबिक वर्ष 2010 में दुनिया के 161 देशों से इसे 30 लाख पत्र और ई-मेल मिले। इतना ही नहीं चायना रेडियो को चाहने वालों ने 3100 से अधिक श्रोता क्लब भी बनाए हैं। इंटरनेट और टेलीविज़न के इस दौर में जहां रेडियो प्रसारण सुनने वालों की संख्या में अपेक्षाकृत कमी देखि गई है वहीं इसने 1998 से इंटरनेट द्वारा भी अपना प्रसारण बढ़ाकर अपनी पहचान को और भी बुलंद किया है । रेडियो के साथ-साथ अपनी पत्रिकाएं और टीवी प्रोग्राम भी रेडियो की ओर से संचालित किया जाने लगा । 1992 से चायना रेडियो ने दिल्ली ब्यूरो की स्थापना की, सन 2003 से हिंदी वेबसाइट भी रेडियो का हिस्सा बनी। वर्तमान में इस सेवा के दक्षिण एशिया सेंटर के मुख्य कार्यालय में हिंदी सेवा में अन्य कार्मिकों के साथ21 भारतीय भी कार्यरत हैं, इनमें से दो कार्मिक दिल्ली में कार्यरत हैं। गौरतलब है कि पिछले कुछ वर्षों से चीन और भारत के बीच आवाजाही बढ़ी है। दोनों देशों के नेता, व्यापारी और युवा भी एक-दूसरे देशों की यात्रा करते हैं। ऐसे में सीआरआई हिंदी चीन-भारत से जुड़े कार्यक्रमों में बढ़-चढ़कर शिरकत करते हुए उनकी रिपोर्टिंग भी कर रहा है।

**हिंदी के प्रचार-प्रसार में इसकी भूमिका -**

चीन के बारे में जितना कहा और लिखा जाए सब कम ही है । हज़ारों वर्षों पुराने इतिहास वाला यह देश सदियों से ही विदेशियों के आकर्षण का केंद्र रहा है । मुझे चायना रेडियो के हिंदी विभाग में विशेषज्ञ के तौर पर काम करते हुए लगभग सात वर्ष हो चुके हैं। इस दौरान हिंदी से नाता रखने वाले कई लोगों से मुलाकात हुई, चीन में उत्तर चीन से दक्षिण और पूर्व से पश्चिम तक के तमाम जगहों पर जाना हुआ । लंबे इंतजार के बाद जुलाई 2016 में तिब्बत भी जाने का अवसर मिला ।अपने चीन प्रवास एवं यहाँ की विशेषताएँ मैंने पुस्तक के रूप में "हैलो चीन" में समेटने का प्रयास किया है । इसका लोकरपन अप्रैल, 2016 में दिल्ली में हुआ । जाने क्यों मुझे हमेशा ऐसा

लगता है जैसे चीन से मेरे संबंध सिर्फ सात वर्षों का नहीं है, बल्कि जन्मों से है । बचपन से ही किताबों में मैं चीन के बारे में किताबों में पढ़ता आया हूँ । चीन की महान दीवार हमारे हमउम्र समस्त बच्चों को अजूबा सा लगता था । मेरे घर पर अक्सर मार्क्सवाद, लेनिनवाद और चेयरमेन माओ ज्त्से दोंग की चर्चा हुआ करतो थी । इन सबसे यहाँ के लोगों से मिलने और उनके बारे में जानने की मेरे उत्कंठा हमेशा प्रबल होती गई । स्कूल की शिक्षा के बाद भी मैं चीन के बारे जानकारी जुटाता रहा । यह सिलसिला कॉलेज की पढ़ाई के साथ और भी आगे बढ़ा । कॉलेज की पढ़ाई के बाद मैं पत्रकारिता की पढ़ाई में दाखिल हुआ ।

बात साल 2008 की है, जब मैं दिल्ली में एक राष्ट्रीय अखबार के नेशनल ब्यूरो में वरिष्ठ संवाददाता था। मानव संसाधन विकास मंत्रालय, विदेश मंत्रालय, रक्षा मंत्रालय और चुनाव आयोग आदि की खबरें करना रोजाना की ज़िम्मेदारी थी। भारत सरकार की ओर से मान्यता प्राप्त पत्रकार, जिन्हें पीआईबी कार्ड हासिल होता है, उनमें से भी एक था। इसी बीच सीआरआई के बारे में जाना और कुछ समय बाद मुझे चीन आने का निमंत्रण मिल गया।

चीन के बारे में किताबों में बहुत कुछ पढ़ने के बाद सितंबर 2009 में मैंने चीन की सरज़मी पर क़दम रखा। इसी के साथ चायना रेडियो से जुड़ाव हो गया और अब तक जारी है। चायना रेडियो के हिंदी विभाग में बतौर विशेषज्ञ काम करते हुए मैंने जाना कि चीनी लोग हिंदी और भारत के बारे में कितना लगाव रखते हैं।

चायना रेडियो में काम करने का अनुभव भी दिलचस्प है। सबसे पहले हिंदी विभाग में पहुंचने के बाद यह जानकर आश्चर्य हुआ कि मेरे सभी चीनी सहयोगी हिंदी बोलते हैं। वैसे तो सभी की हिंदी भाषा बहुत अच्छी है। पर खासकर मैं अपने बुज़ुर्ग सहयोगी छन श्वे पिन जी का जिक्र करना चाहूंगा, उन्हें हिंदी की चलता-फिरता शब्दकोश कहा जाय तो कोई दो राय नहीं होगी। दशकों से हिंदी विभाग में काम करते हुए उनका हिंदी ज्ञान, वाकई में प्रेरणा देता है। 69 साल की उम्र में उनमें नए-नए शब्द सीखने की ललक है, शायद यही वजह रही कि मुझे भी चीनी भाषा सीखने का जोश चढ़ा। क्योंकि अक्सर मैं उनसे कोई चीनी शब्द पूछता और याद कर लेता, अगली बार मैं उन्हें वो शब्द बता देता, तो वे कहा करते कि भारतीय लोग होशियार होते हैं या कभी-कभी बोलते कि चीनी भाषा सीखना आसान है। लेकिन सभी लोग जानते हैं कि चीनी भाषा बिना नियमित स्कूली शिक्षा के कितनी मुश्किल होती है। उन्हें देखकर लगा कि हमें जीवन भर कुछ न कुछ सीखते रहना चाहिए। चीन में लोग कहते हैं,活到老， 学到老。(हुव ताव लाव, श्वे ताव लाव) यानी लिखने-पढ़ने की कोई उम्र नहीं होती। अब वह रिटायर हो चुके हैं, फिर भी समय-समय पर हिंदी से जुड़ा हुआ काम करते रहते हैं।

अब सीआरआई हिंदी के बारे में उल्लेख करना चाहूंगा। हिंदी सेवा रोजाना एक घंटे का रेडियो कार्यक्रम तैयार करती है, यह कार्यक्रम दिन में पांच बार पुन: प्रसारित होता है। जिसमें चीन व दुनिया की ख़बरों और विश्लेषण के अलावा, मनोरंजन, गीत-संगीत व जानकारी आदि भी दी जाती है। साथ ही चीन और भारत से जुड़े मुद्दों पर विशेष ध्यान दिया जाता है। चीन दौरे पर आने वाले भारतीय नेताओं, उच्च अधिकारियों और शख्सियतों से साक्षात्कार किए जाते हैं। जबकि चीन में रहने वाले भारतीयों के जीवन और अनुभवों को भी रेडियो के माध्यम से पेश किया जाता है। रेडियो पर कार्यक्रम प्रसारित करने के

साथ ही सीआरआई वेबसाइट भी संचालित करता है। जिसमें खबरों के अलावा तिब्बत से जुड़े हुए प्रोग्राम व अन्य जानकारियां व रेडियो प्रोग्राम प्रमुख होते हैं।

हमारे रेडियो कार्यक्रमों के श्रोता भारत में ही नहीं बल्कि विश्व के कई देशों में । इनमें फ़िजी, मॉरिशस, नेपाल, कुवैतआदि देश शामिल हैं। टीवी और इंटरनेट के इस दौर में भी रेडियो प्रेमी श्रोताओं की कमी नहीं है। रेडियो प्रोग्राम सुनने और उस पर टिप्पणी करने वाले कई श्रोता ऐसे हैं जो कई दशकों से जुड़े हुए हैं। उनका सीआरआई हिंदी और रेडियो से प्रेम पहले की तरह ही बरकरार है। काम की आपाधापी के बावजूद वे कुछ समय रेडियो सुनने और पत्र, ई-मेल भेजने के लिए निकाल ही लेते हैं। सीआरआई हिंदी के श्रोता प्रेमियों ने क्लब भी स्थापित किए हैं, जिनके जरिए हिंदी और रेडियो का प्रचार-प्रसार किया जाता है।

वर्तमान में दुनिया के कई रेडियो स्टेशन या तो बंद हो चुके हैं या फिर उनमें छंटनी हो चुकी है पर सीआरआई अपना काम अनवरत किए जा रहा है।

ध्यान रहे कि चीन के कई विश्वविद्यालयों में हिंदी पढ़ाई जाती है और वहां से ग्रेजुएट होने के बाद चीनी छात्र-छात्राएं हिंदी और चीन-भारत से जुड़े हुए काम करते हैं। साथ ही चायना रेडियो के हिंदी विभाग में भी उन्हें नौकरी मिल जाती है।हिंदी सीखने और हिंदी से संबंधित काम करने वाले चीनी लोगों का हिंदी नाम भी होता है। ऑफिस में और भारतीय लोगों के बीच वे हिंदी नामों से ही जाने जाते हैं।

हिंदी विभाग की निदेशक यांग ई फंग(हिंदी नाम- बिंदी) ने चीन के पेकिंग विश्वविद्यालय में हिंदी की पढ़ाई की।उसके पश्चात दिल्ली विश्वविद्यालय से भी हिंदी का अध्ययन किया। वह पिछले 23 वर्षों से हिंदी विभाग में काम कर रही हैं। इस दौरान कई बार भारत-चीन आदान-प्रदान के लिए काम कर चुकी हैं।

बकौल यांग, सीआरआई हिंदी द्वारा पुस्तकों का प्रकाशन भी किया जाता है। जिसमें पश्चिम की तीर्थ यात्रा, चीनी-हिंदी शब्दकोश आदि का प्रकाशन और अनुवाद कार्य प्रमुख है।

इसके साथ ही फ़िल्मों व टीवी धारावाहिकों का अनुवाद, टीवी प्रोग्राम आदि बनाने में भी सीआरआई सक्रिय है। भारतीय लोगों को चीनी सिखाने में भी सीआरआई हिंदी की अहम भूमिका रही है। हैलो चायना डीवीडी के माध्यम से भी चीनी सिखाने का काम किया जा रहा है। जबकि सीआरआई हिंदी की वेबसाइट के जरिए भी भारतीय लोग चीनी भाषा सीखते हैं।

मैं अपनी दूसरी वरिष्ठ सहयोगी और हिंदी विभाग की उप निदेशक थांग युआन क्वेई(हिंदी नाम- सपना) का भी जिक्र करना चाहूंगा। जो पेकिंग विश्वविद्यालय से हिंदी में स्नातक हैं। उसके बाद उन्होंने दिल्ली विश्वविद्यालय से भी हिंदी की पढ़ाई की। गत दो दशक से हिंदी विभाग में काम कर रही हैं। उन्हें हिंदी से जुड़ा हुआ अनुवाद कार्य, लेखन करने के अलावा भारत से बेहद लगाव है। लंबे समय से वह चीन-भारत से जुड़े समाचारों के अलावा तिब्बत के प्रमुख मुद्दों पर लिखती रही हैं।

हिंदी विभाग के उक्त कर्मचारियों के अलावा दूसरे चीनी भी हैं, जो हिंदी सीखने के बाद इस क्षेत्र में अपना करियर बना रहे हैं।

# रेगिस्तानी वादक

**निशा**

जसवन्द थड़ा के दरवाजे पर उसको बैठे बजा रहे हुए देखा | बाद में निर्णय किया कि अगले दिन यहाँ फिर से उसके बजाने को सुनने आऊँ| मैं थड़ा के घर में प्रवेश करने के बजाए सीधे उसकी ओर गयी और बैग धरती पे रखकर बैठी हुई, उसकी कहानी सुनने लगी|

जोधपुर से ४० किलोमीटर पर उसका घर है| दिन-दिन और साल-साल ऐसा कभी तबदीली न होगा कि प्रतिदिन सुबह बस से यहाँ आता है और ९ बजे से दोपहर के बाद ५ बजे तक राहियों को बजाता रहता है| इतना मेहनती होने पर भी पूरे दिन के लिए आम तौर से करीब १००० रुपये ही कमा पाता है, कभी कभी १५०० तक की कमाई हो जाती गई | उसकेआठ बच्चे हैं, जिनकी अपनी-अपनी नौकरी लग गयी है | हाथ में जो वाद्य बजाया जा रहा था, अपने दादा जी से प्राप्त हुआ| बगल में और दो रखे हुए हैं, जिनको उसने स्वयं बना लिया| बात करते समय मुझे जानकारी मिली कि एक रावण हत्था को बनाने में लगभग दो दिन लगते हैं|

जब यात्री यहाँ से गुज़रने लगे, उसने अपना काम शुरू किया, लेकिन अधिकांश लोगों ने केवल रुककर कुछ मिनट देखा या फोटो खींचा, इसके अतिरिक्त कोई भी नहीं किया| भीड़ छंट जाने के बाद मुझे सुनाने लगा|

समय व्यतीत हो रहा था| दोस्त भी बाहर आ गए, परन्तु मेरी उठने की इच्छा फिर भी न उत्पन्न हुई |

उसने हमसे कहा:"ये रावण हत्था एक की कीमत १००० रुपये का है |" हमें इनकार करते देखकर बोला:"लो, पांच सौ में ले लो |"

साथी को सौदा करते देखकर मुझे न जाने अचानक थोडा क्रोध आया और मैंने कहा, "यदि कामना नहीं तो बोलो, मजाक मत करो|" मेरे ख्याल से यह निर्दयी बात है कि दूसरों को उम्मीद देकर फिर छीन लें| याद आ गयी कि वो बार-बार मुझे रावण हत्था बजाना सिखाता था और परिवार की छोटी छोटी चीजों का वर्णन करता था......नेत्रगुहा में उसी क्षण आंसू से भर उठे |

देखने पर अनुमान हुआ कि उसने अच्छी तरह शिक्षा नहीं पायी होगी | पिछले दिन मैंने उससे वाद्य का नाम लिखने की प्रार्थना की, मगर उसने पेन नहीं लिया| सोचा था शायद वो अपने काम में व्यस्त था, इसलिए मैंने कागज़ पे शब्द लिखकर उससे पूछा| "हाँ,हाँ,ऐसा है|" वास्तव में जब तक उसने थड़ा का प्रवेश पत्र दिखाया तब तक मुझे पता चला कि पहले से जो मैंने लिखा वो गलत था|हो सकता है कि उसके दादा से उस तक, जो कौशल सिखाया गया, सिर्फ कैसे रावण हत्था बजाते हैं ताकि रोज़ी रोटी कमाएं , इसके आलावा और कुछ भी नहीं| सुना है कि जोधपुर में उसके समान बहुत रेगिस्तानी वादक होते हैं | वे अलग अलग वाद्यों से राजस्थान के सबसे मधुमक्खी असर बजाते हैं, और राजस्थान के संस्कृत उत्तराधिकार में वे अति महत्त्वपूर्ण भाग निभाते हैं, पर जिंदगी के लिए कठिनाइयों का सामना करना उनका दूसरा नाम है,यहाँ तक कि खान-पान मुश्किल से लेने की संभावना हो|

जाना पड़ा | वो अपने हाथ निकालकर मिलाना चाहता था, मुंह में "धन्यवाद "बोलने की आवृति|मैं जोर लगाकर हाथ देने की कोशिश करती थी| हाथ मिलाना जितना भारी तथा संस्कारपूर्ण था मुझे उतना कभी न लगा गया समय में | मैंने गंभीर भाव से कहा, "धन्यवाद, आप का बजाना इतना उत्तम है कि मुझे जैसे संस्कार दिया गया|"

उदयपुर में भी वाद्य बजाने का श्रवण किया| मन में जो बजाने वालों से बताना चाहती थी आखिल में मैंने सब कहा |

ये चापलूसी नहीं , सम्मान है |

सम्मान रेगिस्तानी वादकों को, सम्मान भी उन लोगों को जो अपने स्थान पे उत्साह एवं परिश्रम से संघर्ष कर रहे हैं|

धन्यवाद!भारतीय उपमहाद्वीप के बाहर रहने वाले हमजैसे, जीवनकाल में बढ़ते बढ़ते भी सौभाग्य से इतनी आवाज़ सुनसकते हैं |

अमर संगीत,अमिट आत्मा|

रूसी कवि पूश्किन की एक कविता की स्मरण है। एक साथ शेयर:

जीवन में कोई धोखा खा या उदास हो,<br>
चिंता कर मत, छोड़ दे मत,<br>
एक उमर बीत चलेगी तुझेदुख हुए,<br>
ठीक हो जाएगा सब|

हम इस विशाल सृष्टि के नगण्य धूल हैं, लेकिन जीवित होना किस प्रकार ख़ुशी बात! हमारा अच्छी तरह से ध्यान देने योग्य है आजीवन हर वक्त|



# हिन्दी साहित्य और स्त्री सशक्तीकरण

-प्रोफेसर. पवन अग्रवाल
हिन्दी विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

महिला सशक्तीकरण एक ऐसी प्रक्रिया है जिसमें महिलाओं जागरूक और क्षमतावान बनाकर समाज पुरूषों के समान सहभगिता को प्राप्त हो सके। इसके लिए आवश्यक है कि उनकी पारंपरिक सामाजिक छवि में परिवर्तन हो। इसके लिए उनकी आंतरिक शक्ति या दूसरे शब्दों में उनके आत्म विश्वास में वृध्दि करनी होगी। यह आंतरिक शक्ति या आत्म विश्वास जाग्रत होगा, उनके स्वालंबी होने से शिक्षित होने से तथा परिवार के साथ-साथ सामाजिक-राजनीतिक स्तर पर उन्हें सहभागी बनाकर, निर्णयात्मक क्षमता विकसित करने से। इससे न केवल महिलाओं की आत्म छवि में परिवर्तन होगा अपितु साधनों तक उनकी पहुँच बढेगी और उनमें उपभोग की सामर्थ्य आयेगी।

विदित है कि भारतीय स्वतंत्रता संग्राम के पश्चात् ही भारत में मध्यकाल, विशेषतः रीतिकाल में महिलाओं के सम्मान में जो ह्रास हुआ था। उसके प्रति चिन्ता प्रारंभ हो गई थी। समाज-सुधारकों के साथ-साथ राजनैतिक एवं संवैधानिक स्तर पर भी महिलाओं की स्थिति सुधारने के स्तुत्य प्रयास हुये किन्तु रूढ़िवादिता से जकड़ी पितृसत्तात्मक समाज में शोषित एवं अपनी दैहिक संरचना की दुर्बलता से कुष्ठित महिलाओं की मुख्यधारा में उपस्थिति दर्ज न हो सकी। इसको यों भी कहा जा सकता है कि एक वर्ग विशेष को छोड़कर, सामान्य महिलायें हाशिये पर ही पड़ी रही हैं। इसके लिए जहाँ एक ओर राजनीतिक, सामाजिक धार्मिक एवं आर्थिक कारक उत्तरदायी रहे वहीं उनकी प्राकृतिक संरचना, अशिक्षा, भावनात्मकता तथा शील भी कम महत्त्वपूर्ण कारण नहीं है।

सामाजिक, राजनीतिक एवं संवैधानिक स्थितियों के साथ-साथ साहित्य ने भी महिलाओं की समस्याओं, उनकी स्थिति तथा उनको अशक्त करने वाले तत्त्वों को अपने विमर्श में रखकर सार्थक भूमिका निभाने का प्रयत्न किया किन्तु वर्तमान में उत्तरोत्तर जागरूकता एवं चर्चा के पश्चात् भी साहित्य की भूमिका संदिग्ध प्रतीत होती है। इसका एक प्रमुख कारण यह है कि सामान्य अवधारणा बन गई है कि परंपरागत भारतीय साहित्य में स्त्री केवल सौंदर्य (आन्तरिक एवं बाह्य) विलास एवं माया के रूप में वर्णित हैं जिससे स्त्री का स्वतंत्र अस्तित्व विकसित नहीं हो पाया। दूसरा कारण यह है कि साहित्य में प्रारंभ से लेकर वर्तमान तक सामान्य स्त्री लोप रही है। अशिक्षित, अविकसित तथा निम्न मध्यवर्ग की स्त्री सरोकार विमर्श में अनुपस्थित हैं।

इन कारणों के विपरित सच यह है कि भारतीय वाङ्मय में स्त्री कभी उपेक्षित नहीं रही। वेदों से लेकर, वर्तमान साहित्य के लेखकों ने स्त्री को अपने पटल से विस्मृत नहीं किया। प्राचीन से लेकर अर्वाचीन साहित्य तक स्त्री समुदाय अपनी समस्त क्षमताओं, कुण्ठाओं, समस्याओं के साथ उपस्थित रहा है तथा साहित्यकारों का प्रयत्न रहा है कि स्त्री के विभिन्न रूपों का पक्ष-प्रतिपक्ष खड़ा करके स्त्री की छवि को प्रखरता एवं संपूर्णता में प्रस्तुत किया जाये। उदाहरण के लिए एक ओर सीता को देखा जा सकता है वही दूसरी ओर सूपर्णनखा को। एक ओर गाँधारी है जो अंधे पति के समकक्ष पट्टी बाँध लेती है और अपनी जिम्मेदारी से विमुक्त हो जाती है, वहीं दूसरी ओर शकुतला है जो दुष्यंत से तिरस्कृत होने पर भी 'भरत' जैसा लाल 'गढ़ती' है जिसके नाम राष्ट्र का नाम रखा जाता है। वही एक ओर कुंती है जो लोकभय से कर्ण को जल में बहादेती है वहीं एक दलित स्त्री अपने पुत्र सत्यकाम के लिए, पिता का नाम बताने में समर्थ न होकर भी जाबाल जैसे पुत्र का पोषण करती है। कहने का तात्पर्य यह है कि भारतीय वाङ्मय में स्त्री के सद्-असद् दोनों रूपों को बड़ी संजीदगी से उभारा गया है तथा उनके निर्माण-पतन में उत्तरदायी सामाजिक, राजनीतिक, धार्मिक और सांस्कृतिक कारकों को भी दर्शाया गया है।

'यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते, रमन्ते तत्र देवताः' -जैसी उक्ति से संचारित स्त्री के अस्तित्त्व को बचाने के लिए प्रयत्नशील वर्तमान साहित्यिक विमर्श असफल हो रहे हैं, इसका कारण हमें ढूंढना होगा।

वर्तमान में प्रचलित 'एक्टिविस्ट मूवमेंट' हों या साहित्यिक विमर्श, भारत के संदर्भ में इनके असफल होने का मूल कारण है कि इनकी संरचना एवं संवाद पाश्चात्य एवं यूरोपीय ढाँचे या ब्लूप्रिंट पर आधारित है, जहाँ रिश्ते-नातों का सीधा और गहरा सामाजिक आधार नहीं है। वहां का सामाजिक ढाँचा इतना लचर है कि वहाँ परिवार या समूह का स्थायी महत्त्व नहीं है। आज समाज में दुरभि एक संधि दिखाई दे रही है- स्वतंत्रता के नाम पर केवल देह की स्वतंत्रता एक पति से क्यों बंधे रहें? विदेशों की तरह अनेकों पति बदलते रहिए, पर अन्त में क्या मिलेगा? आखिर कुछ तो कारण होगा कि २०५० में भारत विश्व का सबसे युवा राष्ट्र होगा। संभवतः इसका कारण है कि पाश्चात्य राष्ट्रों पर पड़ा आर्थिक दबाव। वह आर्थिक दबाव जिसने मनुष्य का मनुष्यत्व छीन उसे मशीन बना दिया और स्व-विवेक से उत्तरदायित्त्व निभाने वाले भावों का विलयन करके, समाज के रथ को खींचने वाली स्त्री-पुरूष को एक मशीन या श्रमिक बना दिया जिसकी इच्छायें, अभिलाषाएं मनोभाव विलासिता के संसाधन जुटाने में लोप हो गये। परिणामतः मनुष्य की सर्जनात्मक क्षमता का ह्रास हुआ और स्त्री का मातृत्त्व शून्य। भाव शून्य स्त्री, प्रतिस्पर्धा की होड़ में पुरूष की अनुगामी बन गयी और प्रतिपक्षी बनकर उभरी। लाभ और लोभ से वशीभूत स्त्री ने न अपनी व जैविक संरचना पर ध्यान दिया और न ही उत्तरदायित्वों पर।

ऐसे एजेंडे से भारतीय महिलाओं की स्थितियों को सुधारने का ब्लूप्रिंट अधूरा रहेगा और हवा-हवाई होगा। इसकी नियति विफलता ही होगी। क्योंकि भारत उदात्त धार्मिक-सांस्कृतिक अस्मिता का राष्ट्र है। 'उदात्त' शब्द का उल्लेख यहाँ सप्रयोजन है। प्रयोजन यह स्पष्ट करना है कि भारतीय संस्कृति और धर्म, जो पाश्चात्य जगत में निरपेक्ष या बाधक माने जाते हैं, उनमें आत्मसात करने की अद्भुत क्षमता है। यही कारण है कि अनेक प्रांत, भाषा एवं धर्म के होते हुए भी भारत का 'राष्ट्रीय' स्वरूप अक्षुण्ण है।

वर्तमान साहित्य में महिला सशक्तीकरण और चिंतन के केन्द्र में सिमोन द बुआ का सामाजिक चिंतन प्रभावी है। जो कि महिला के विकास में या कहे महिलाओं के पिछड़ने में पूर्णतः पुरूषों को प्रतिपक्षी मानता हैं और स्त्रीमुक्ति या सशक्ति के लिए देह की स्वतंत्रता या यौनोन्मुकता को मूलाधार। जबकि इसके ठीक विपरीत भारतीय चिंतन में स्त्री और पुरूष को समभाव से सृष्टि, समाज एवं राष्ट्र के विकास में सहायक माना गया है।

भारतीय साहित्य के आधार ग्रंथों की बात करें तो वेदों में स्पष्टतः स्त्री को शैक्षिक, सामाजिक तथा राजनीतिक रूप से समक्ष मानकर, अहम् भूमिका में रखा गया तथा वैयक्तिक विकास से लेकर पारिवारिक, सामाजिक और राष्ट्रीय निर्णयों में उसकी भूमिका एवं सहभागिता पुरूषों के समकक्ष थी। उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद में योग्य कन्या को सुख का कारण माना जाता था सेवा तथा देखरेख के आदायित्व के साथ-साथ ससुराल में गृहस्वामिनी और साम्राज्ञी कहा जाता है-

"साम्राज्ञी श्वसुर भव, साम्राज्ञी श्वश्राभवा<br>
नन्दादि साम्राज्ञीभव, साम्राज्ञी आदि"

तथा निर्मुक्त होकर पुरूषों के साथ अध्ययन और काम-धंधों में लिप्त रहती थीं। वे अध्यापनादि क्षेत्रों को अपनाती थीं और खुलेआम सभाओं में सहभागिता करती थीं। गार्गी, मैत्रीयी अपाला आदि इसका स्पष्ट उदाहरण हैं। अथर्ववेद में कहाँ गया कि- "स्त्रियों को विधायिका में भाग लेना चाहिये, अपने विचार व्यक्त करने चाहिये।" (अर्थर्ववेद ७.३८४ एवं १२.३.५२)

इसी प्रकार स्त्री को ज्ञान एवं शक्ति से संपन्न बनाने के लिए अथर्थवेद उसे बुद्धि से मुक्त करने का उपदेश है- "माता-पिता को अपनी पुत्री को पति के घर जाने से पूर्व उसे ज्ञान एवं बुद्धि की शक्ति से युक्त करना चाहिए। उन्हें अपनी पुत्री को ज्ञान का उपहार देना चाहिए।

उत्तर वैदिक काल में परिवार तथा समाज के अन्तर्गत स्त्रियों का स्थान, सम्मानजनक था। स्त्रियों को शिक्षा प्राप्त करने का पूरा अधिकार था।

बौधायन धर्म सूत्र के अनुसार यदि-व्यस्क कन्या का पिता तीन वर्ष तक कन्या के लिए पति न खोज सके तो कन्या को स्वयं पतिवरण का अधिकार है।" स्त्री के लिए वैधव्य आज की भाँति अभिशाप नहीं था। अपितु विधवा सम्मानजनक जीवन व्यतीत करती थी। और शव के साथ शमशान तक जाती थी। स्त्रियों की संकीर्ण दशा के लिए तीसरी से ११वीं शती के मध्य लिखी गयी 'मनु स्मृति' को आज भी उत्तरदायी ठहराया जाता है। यहाँ विनम्रता के साथ कहना चाहूँगा कि 'मनु स्मृति' केवल भारतीय संस्कृति का एक मात्र पर्याय नहीं है। सच तो यह है कि 'मनु स्मृति' तत्कालीन भारतीय सामाजिक व्यवस्था का मूल दस्तावेज है। उल्लेखनीय है कि कोई भी व्यवस्था काल प्रवाह के साथ अप्रासंगिक हो सकती है किन्तु मानव मनोविज्ञान पर आधारित व्यवस्था अप्रासंगिक नहीं होती। परिणामतः अन्य भारतीय आधारग्रंथों की भाँति जहाँ मनु ने मानव मनोविज्ञान को केन्द्र में रखा वह सूत्र आज भी मान्य है और जो केवल सामाजिक व्यवस्था हेतु रखे गए वह काल प्रवाह में क्षीज गए हैं। यही कारण है कि वर्ण-चातुष्ट्य या स्त्री संबंधी मनु की अवधारणायें खंडित सिद्ध हुई।

हालांकि मनु ने स्त्री के पक्ष में एकपक्षीय निर्णय नहीं किये हैं। वहां भी नारी को जीवन -संदर्भ में पुरूष के साथ समानता का अधिकार प्राप्त है- "यो भर्ता सा स्मृताङ्गना (जो भर्ता वही भार्या) या स्वेच्छामय-स्वेच्छया च दूविधा रूपों ब भूव ह

स्त्री रूपों बामभागांशो दशिणांश पुमानः स्मृतः।।

तत्कालीन याज्ञवलक्य संहिता में भी नारी को परिवार में श्रेष्ठ मानकर महत्व दिया गया है-

भर्तभ्रातृ पितृजाति श्वश्रुश्वर सुर दैवरो।

x x x

बन्धुमिश्च स्त्रियां पूज्यां

यहां तक कि शक्ति संगम तंत्र में भी नारी की श्रेष्ठता का उल्लेख है।

- नारी त्रैलोक्यजननी नारी त्रैलोक्य रूपिणी।
  नारी त्रिभुवन धारा, नारी देह स्वरूपिणी।।
- न च नारी सदृशो योगो, न च नारी सदृशं यशः।
  न नारी सदृशं मित्र न भूतो भार्याविष्यतिः।।
- न च नारी समं सौख्यं न च नारी समागतिः।
  न नारी सदृशं भाग्य न नारी सदृशो तपः।। (नवदुर्गा सप्दशती)

'नवदुर्गा सप्तशती' का पाठ करने वाले स्पष्ट जानते हैं कि जब-जब सामान्य ही नहीं देवपुरूष भी भयाक्रांत हुये हैं तब-तब उसने दुर्गा, काली आदि देवियों का आह्वान किया और जिस पुरूष में जो पौरूषेय गुण एवं कला थी, उसे नारी को हस्तगत किया और नारी शक्ति को सृष्टि संरक्षण के लिए सर्वोपरि माना।

हिन्दी साहित्य के प्रथम कवि सरहपा ने संस्कृत की आभिजात्य परम्परा जिसमें स्त्री राजकुमारियाँ थीं, के समकक्ष ऐसी स्त्रियों को प्रतीक के रूप में रखा जो चाण्डालिनी हैं, जो रजकी हैं अर्थात् उपेक्षित हैं।

भक्ति काल को सामान्यतः कुछ उक्तियों के आधार पर नारी विरोधी मान लिया जाता है। लेकिन चाहें निर्गुण कवि हों या सगुण कवि दोनों ने ही नारी की सामाजिक स्थिति के विरूद्ध मोर्चा लिया है। आवश्यकता है उन कथाकथित प्रचलित उक्तियों के पुनर्पाठ की जिससे पूर्व कुण्ठित व्याख्याओं से इतर, उन कवियों की प्रकृति एवं प्रवृत्तियों के आलोक में उनकी पुनर्व्याख्या हो सके।

कबीर की उक्तियां - "माया महाठगिनी हम जानी' या 'अंधा होत भुजंग', के आधार पर उन्हें स्त्री विरोधी मानना कहीं भी श्रेयस्कर नहीं है। यहाँ माया-प्रलोभन है और अजगर को अंधा करने वाली

स्त्री, कुदृष्टि डालने वाले बाहुबलि के तेज को भी निस्तेज करके, अपनी स्मिता को सुरक्षित रखने वाली स्त्री के रूप में वर्णित है।

इसी प्रकार तुलसीदास जी की 'ढोल गंवार, शूद्र, पशु, नारी' वाली उक्ति पर तुलसी को नारी विरोधी समझ लेना कहाँ का न्याय होगा? हिन्दी साहित्य की श्रेष्ठतम् रचना 'श्रीरामचरित मानस' निःसंदेह स्त्री प्रधान काव्य है। गोस्वामी जी वंदना में भी परंपरा से हटकर गणेश से पहले वाणी, शंकर से पहले भवानी तथा राम से पहले सीता की स्तुति करते हैं। तुलसी नारी अस्मिता को लेकर ही श्रीरामचरित मानस का ताना-बाना बुनते हैं। अहिल्या प्रसंग, सीता स्वयंवर, सीता वनगमन सूपर्णनखा प्रसंग, सीता हरण, तारा-मंदोदरी आदि कथायें नारी विमर्श और सशक्तीकरण के विविध आयाम है। तुलसी ने स्त्रियों के लिए उपासना के नए द्वार खोले। सीता को राम के साथ वन भेजकर स्त्री स्वातंत्र, स्वावलंबन और स्त्री-पुरूष समभाव का स्तुत्य उदाहरण दिया। पुरूषों को एक पत्नी व्रत संकल्प कराया।

कृष्णकाव्य धारा तो नारी अस्मिता का अद्भुत संसार है। यहाँ नारी की मुस्कुराहट कम कराह अधिक है। यहाँ नारी की उन्मुक्ता है तो सशक्त विद्रोह भी। विद्यापति की लखिमा देवी के यौनोन्मुक्त प्रसंग, मीरा का अद्भुत प्रेम स्व-अस्तित्त्व और सूर की गोपियों और राधा की प्रतिक्रियायें नारी सशक्तीकरण या विमर्शों से फलीभूत नहीं हुई हैं। मथुरा अधिपति कृष्ण जब उधो के द्वारा गोपियों के पास 'योग'का संदेश प्रेषित करते हैं तो गोपिकायें बिना मथुरापति का ध्यान करे, तीखी प्रतिक्रिया अभिव्यक्त करती हैं-

हमको जोग-भोग, कृष्णा को काकै हिये समात हो'' (सूरदार)

इसी प्रकार बाल-नव यौवनाओं पर मुग्ध कृष्ण को विवेक का प्रयोग करने के लिए सूर की गोपिकाये ही ललकार सकती हैं-

"हरि उर पलक धारो धीर। हित तिहारे करत मनसिज सकल शोभा तीर।" (सूरदार)

इतना ही नहीं परिवार समाज के सारे बंधनों को तोड़कर पर-पुरूष के प्रति अनुराग अभिव्यक्त करना सहज है। यह कर दिखाया है सूर की गोपिकाओं ने, जो कृष्ण की टेर पर, मिलने के लिए दौड़ पड़ती हैं। नारी स्वातंत्र की यह बानगी कहीं मिलेगी।

'पद्मावत' जैसी सच्ची प्रेम कहानी कहने वाले सूफी कवि जायसी ने भी स्त्री के सामाजिक बंधनों को चुनौती दी है। पुरूष सत्तात्मक समाज में व्याप्त 'काम-वर्जनाओं के प्रति दो परिवारों के मध्य; तत्कालीन समाज में व्याप्त वर्जनाओं को जायसी ने उकेरा है। जब राजा अपनी पुत्री को 'नवयौवन' में प्रवेश करते समय, उठते काम-भावों को संयमित करने के लिए सतखंडा, महल में रखता है और हम उम्र सहेलियाँ (सबै नवल पिउ संग न सोई) के साथ पद्मावती पर बंधन लगाता है। तो पद्मावती का हीरामन तोते से कहा गया कथन पितृसत्तात्मक समाज में घुटती स्त्री की व्यथा-कथा कह देता है-

"एक दिवस पद्यावती रानी। हीरामन तहूँ कहा सयानी।
सुनु हीरामनि कहों बझाई। दिन दिन मदन सतावन आई।।
पिता हमार न चालै बाबा। त्रासहि बोलि सकै न माता।।
x x x
जब हीरामन समझाता है-
ऐ रानी मन देखु बिचारी। एही नैहर रहना दिन चारी।।
तब पद्यापती ससुराल को स्त्री की नियति का उल्लेख करती है-
"पुनि सासुर हम गवनव काली। कि हम, कित यह सरवर पाली।।
सासु ननद बोलिन्ह जिए लेही। दारून ससुर न निसरै देहीं।।

दो परिवारों के मध्य पिसती नारी की कामना के प्रति क्या जायसी आवाज नहीं उठाते? (मानसरोदक खंड पद्मावत)

रीतिकाल में अवश्य नारी के आंतरिक सौंदर्य की उपेक्षा हुई और वह कलात्मक वस्तु के रूप में देखी गई। किन्तु रीतिसिद्ध एवं रीतिमुक्त कवियों के काव्य नारी से जुड़ी सभी संवेदनाओं को अभिव्यक्ति प्राप्त है। बस! आवश्यकता है कि इन कविताओं को श्रृंगार और भक्ति के चश्में से न देखकर लौकिक धरातल पर परखा जाये। उदाहरण के लिए मध्यकालीन स्त्री की चिंता आचार्य कवि पद्माकर के काव्य में देखी जा सकती है- "दारून दुख सहती, चुप है रहती, कछुँ न कहती गरौ भरे (पद्माकर गंथावली पं. विश्वनाथ प्रसाद मिश्र, छंद १०६) ऐसे ही लोक मर्यादा के बंधन में बंधी स्त्री की पिता को बिहारी ने अभिव्यक्त किया है-

'कहत न देवर की कुवत, कुल तिय कलह डराति
पंजर-गत मंजर-ढ़िग, सुक ज्यौं सूकति जाति।। (बिहारीश्लाकर, जगन्नाथदास रत्नाकार दोहा सं. ८५)

आधुनिक काव्य में परिवर्तित राजनीतिक, सामाजिक, शैक्षिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियों तथा समाज सुधारकों के सद्प्रयास से स्त्री पक्ष के प्रति एक नई दृष्टि विकसित हुई जिसके स्वर साहित्य में स्पष्ट सुनाई पड़ते हैं।

मैथिलीशरण गुप्त की 'अबला जीचन हाय तुम्हारी यही कहानी' के साथ-साथ "अबला हूँ न कुछ भी कहों या 'रे मन आज परीक्षा तेरी' या 'दीन न हो गोपी, हीन नहीं नारी कभी' या 'पुस्तक, तूली और वीणा चौथी मैं पाँचवी तू प्रवीणा' - पंक्तियों को पढ़ने से ही गुप्त की 'कथाकथित' अबला में सबला स्त्री दिखायी पड़ेगी। प्रसाद की 'श्रद्धा' को उनकी कहानियों नाटकों और उपन्यासों में स्त्री के नए संदर्भों को देखा जा सकता है। निराला की 'वह तोड़ती' पत्थर, 'कुकुरमुत्ता', 'गरम पकौड़ी' स्त्री सशक्तिकरण के नये संदर्भ प्रस्तुत करती हैं। महादेवी वर्मा की 'नीरभरी दुःख की बदली' के लहलहाते स्वरूप को अपने अस्तित्व के लिए प्रतिबद्ध प्रारूप को 'श्रृंखला की कड़ियों में देखा सुना-समझा जा सकता है। सीमोन दबुआ के समकालीन भारतीय परिवेश के अनुकूल स्त्री अस्मिता एवं सशक्तीकरण को स्वर देने में 'श्रृंखला की कड़ियों का कोई सानी नहीं है। मुझे यह कहने में तनिक संकोच नहीं है कि यदि स्वातंत्र्योत्तर नारी निशक्तीकरण की साहित्य में नीति महादेवी के आधार पर निर्धारित होती तो संभवतः आज का साहित्य अति संवेदनशीलता के साथ स्त्री के पक्ष में अहम भूमिका निभाने में समक्ष होता। सुभद्रा कुमारी चौहान की 'मर्दानी' से क्या कोई सामंती सत्ता संघर्ष करने में सक्षम है।

गद्य के क्षेत्र में प्रेमचंद से लेकर सुरेन्द्र वर्मा तक और बंगमहिला से लेकर मैत्रोयी तक किसने नारी की समस्याओं को पूर्ण संपूर्णता के साथ उद्घाटित नहीं किया। समाज की कौन सी रूढ़ि और बंधन तोड़ने में नारी सक्षम नहीं होती। झुनिया बिन ब्याहे माँ बनने का साहस जुटा लेती है तो सिलियां पंडित दातादीन के बेटे से प्रेम कर उसे अपना बना लेती है। उषा प्रियंवदा की राधिका स्वतंत्रता की ओर अग्रसर होती है। प्रभा खेतान की प्रिया अपने अस्तित्त्व और व्यक्त्वि को बचाने में सफल होती है और मैत्रेयी की 'अल्माकबूतरी' स्त्री को समाज की मुख्य धारा में लाने में सफल होती है।

इन सबके पश्चात् भी यदि वर्तमान साहित्य में स्त्री की अस्मिता और सशक्तीकरण के प्रति संदेह उत्पन्न होने के कई कारण गिनाये जा सकते है। लेकिन सबसे महत्त्वपूर्ण पक्ष यह है कि भारतीय स्त्री को सशक्त करने के लिए भारतीय जमीन पर खाका खींचना होगा ना कि पाश्चात्य स्त्री पक्ष के ढाँचे पर। हम अपने समाज, धर्म मूल्य और संस्कृति के अनुरूप ही जब स्त्री के विकास की सीढ़िया बनायेंगे तभी वह सकुशल उस मंजिल पर पहुँचेगी जिसकी वह अधिकारी है। केवल यौनोन्मुक्ता, पुरूष प्रतिपक्ष पारिवारिक विधान, मातृत्व हीनता, आर्थिक सफलता को हम स्त्री सशक्तीकरण का प्रस्थान बिंदु मानेंगे तो अन्याय होगा।

# दूर देश की पाती

**[ओसाका जापान से हिंदी प्रेमियों के नाम हिंदी के प्रोफेसर तोमियोमिजोकामी का पत्र ]**

माननीय दिग्गज हिन्दी प्रेमियो !

गत सप्ताह (जून 2 को ) वित्त मंत्री श्री अरुण जेटली जी का भाषण ओसाका विश्वविद्यालय में आयोजित हुआ था । 400 सीटों का पूरा हॉल खचाखच भरा हुआ था । भाषण अँग्रेजी में बिना दुभाषिए के हुआ था । भाषण के बाद ,<भोज > में मुझे आमंत्रण मिला और कुछ मिनट के लिए हिन्दी में बोलने का अवसर मिला था । मैंने अरुण जेटली जी और अन्य दिग्गज अतिथियों को संबोधित करके निम्नलिखित बातें बताई थीं ।

"हमारा ओसाका विश्वविद्यालय जापान का सब से बड़ा सरकारी (central) विश्वविद्यालय है और यहाँ के हिन्दी-उर्दू के अध्ययन-अध्यापन के 95 साल के लंबे इतिहास और परंपरा है । ओसाका विश्वविद्यालय पश्चिमी जापान में हिन्दी- उर्दू शिक्षण का गढ़ माना जाता है ।

सन 2001 में जब तत्कालीन प्रधान मंत्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी जी ओसाका पधारे थे और पाँच सितारा होटल में उनका स्वागत समारोह हुआ था तो हमारे कुछेक इच्छुक विद्यार्थियों ने उनके मनोरंजन के लिए हिन्दी में लघु नाटक प्रस्तुत करके उनका दिल जीत लिया था और जब हमारे हिन्दी नाट्य दल के विद्यार्थी भारत में हिन्दी नाटक के मंचन के लिए गए थे तो वाजपेयी जी ने सभी छात्रों को अपने निवास-स्थान पर जलपान के लिए आमंत्रित किया था और छात्रों के हिन्दी -प्रेम की प्रशंसा की थी ।

सन 2014 में जब टोक्यो में Indo-Japanese Association की ओर से आयोजित स्वागत समारोह में हिन्दी में भाषण देते हुए प्रधानमंत्री श्री नरेंद्र मोदी जी ने सैंकडों श्रोताओं के बीच बैठे मुझे पहचान लिया और सभी श्रोताओं के सामने कहा-"आपने ही मुझे चिट्ठी लिखी थी न, कि मोदी जी जब आप जापान आएंगे तो हिन्दी में ही बोलें " तो मेरे आश्चर्य का कोई ठिकाना न रहा, मैं अभिभूत हो गया उनकी प्रखर स्मृति शक्ति से । भाषण के अंत में क्षण भर उनसे बात करने का मौका मिला तो मैंने उनसे बस इतना अनुरोध किया था कि आप अगली बार ओसाका अवश्य आएँ तो उन्होंने उत्तर दिया कि "हाँ, आऊँगा !" उसके बाद ओसाका विश्वविद्यालय के कुलपति का औपचारिक आमंत्रण -पत्र ओसाका स्थित भारत के प्रधान कोंसुलावास के माध्यम से प्रधान मंत्री कार्यालय में भिजवाया गया है । "

मैंने..प्रधान मंत्री जी के "दाहिना हाथ" कहलाने वाले जेटली जी से अनुरोध किया है--

"आपप्र धान मंत्री जी से जब मिलें तो उन्हें मेरे साथ किए गए वायदे की याद दिलाएँ और यह बताएं कि ओसाका विश्वविद्यालय के विद्यार्थी आपका भाषण हिन्दी में सुनने के लिए बहुत उत्सुक और अधीर हैं । प्रधान मंत्री जी

का ओसाका विश्वविद्यालय में हिन्दी में भाषण केवल इस विश्वविद्यालय के लिए गौरव की बात नहीं है, अपितु हिन्दी के प्रचार के लिए बहुत सांकेतिक महत्त्व रखता है ।"

मुझे पता नहीं कि मेरे इस भाषण का उनपर कितना असर पड़ा होगा । लेकिन उनकी शक्ल से तो कुछ कुछ स्वीकारात्मक संकेत झलक रहे थे ।

ईश्वर से प्रार्थना है कि वित्त मंत्री जी से मेरी यह भेंट प्रधान मंत्री जी के संभावी ओसाका विश्वविद्यालय-आगमन के लिए मजबूत सहायक सिद्ध हो !

**आपका तोमिओ मिज़ोकामि,**

**मानद प्रोफेसर, ओसाका विश्वविद्यालय ,ओसाका, जापान**

**जून 10, 2016**

## तेजेन्द्र शर्मा - ब्रिटेन से

मित्रो!

ब्रिटेन के हिन्दी साहित्य को लेकर एक अलग किस्म की चिन्ता है...
यहां के अधिकतर लेखक अब वरिष्ठ या बुज़ुर्ग की स्थिति में पहुंच रहे हैं। इमिग्रेशन के माध्यम से जो पीढ़ी अब भारत से आ रही है, उनमें से बहुत कम हिन्दी साहित्य से जुड़े लोग हैं - अधिकतर कम्पयूटर, डॉक्टरी, डेन्टिस्ट्री, केमिस्ट, वकील आदि पेशों से जुड़े हैं।

ब्रिटेन में पैदा हुए बच्चों में से आजतक तो कोई साहित्यकार बना नहीं। अब भविष्य की गोद में क्या लिखा है, उसके बारे में बता पाना आसान नहीं। यानि कि ना तो भारत स नये लेखक ब्रिटेन में आकर बस रहे हैं और ना ही ब्रिटेन मे पले बढ़े बच्चे हिन्दी साहित्यकार बनने की दिशा में कोई क़दम उठा रहे हैं।

कीर्ति चौधरी, ओंकारनाथ श्रीवास्तव एवं गौतम सचदेव के निधन के बाद अब ब्रिटेन के लेखकों के आयु वर्ग कुछ इस प्रकार है :-

80 वर्ष वाला ग्रुपः महेन्द्र दवेसर, कैलाश बुधवार।

70 वर्ष वाला ग्रुपः डॉ०. सत्येन्द्र श्रीवास्तव, नरेश भारतीय, सोहन राही, प्राण शर्मा, उषा वर्मा, उषा राजे सक्सेना, ज़किया ज़ुबैरी, डॉ०. कृष्ण कुमार, डॉ०. महेन्द्र वर्मा, कादम्बरी मेहरा, रमा जोशी।

60 वर्ष वाला ग्रुपः नीना पॉल, दिव्या माथुर, अचला शर्मा, शैल अग्रवाल, अरुण सभरवाल, कविता वाचकनवी, शन्नो अग्रवाल।

50 वाला ग्रुपः मोहन राणा, जय वर्मा, पद्मेश गुप्त।

50 से कम आयुवर्गः शिखा वार्ष्णेय, वन्दना मुकेश शर्मा, अजय त्रिपाठी, कृष्ण कन्हैया।
अभी बहुत से नाम रह गये होंगे। मगर चिन्ता यह है कि जिसे भारत में प्रवासी साहित्य के नाम से स्थापित किया जा रहा है, क्या उसका भविष्य इतना अनिश्चितता से भरपूर है।
और हां, क्या अमरीका, कनाडा, युरोप और खाड़ी देशों में भी कुछ ऐसी ही चिन्ता महसूस की जा रही है।

# पाठकीय प्रतिक्रिया

भाई गुणशेखर,

पिछले दिनों पारिवारिक व्यस्तता के चलते पत्रिका का अंक 'उचित ' रूप से देख- पढ़ पाया वैसे भी मुझ जैसे पुरानी पीढ़ी लेखक के लिए पत्रिका को हाथ में पकडकर पढ़ना अधिक आत्मीय सुविधात्मक होता है। सर्वप्रथम आपकी सोच एवं श्रम को सलाम करता हूँ। सम्पादकीय पत्रिका की दिशा दृष्टि एवं आवश्य्कता को सही रूप में बयान करती हैं। मुझे आपका सम्पादकीय किसी रचना से कम नहीं लगा। आपकी प्रखर भाषा एवं सोच ने अनेक विसंगतिओं पर प्रखर व्यंग्य किये हैं। साम्प्रदायिकता एवं प्रगतिशीलता पर अपने स्पष्टता से अभिव्यक्त किया है। आपने सही लिखा है -- प्रगतिशीलता बहाने स्वार्थ सिद्धि और बौद्धिक...... जीवन दर्शन बनाने की ज़रुरत है।
संपादन करते हुए मेरी भी बिवाई फटी हुई है इसलिए आपका दर्द समझ सकता हूँ |
एक बार पुनः बधाई। सप्रेम

प्रेम जन्मेजय
संपादक,व्यंग्य यात्रा

प्रिय राहुल देव,

अपने ई मेल पर तुम्हारी भेजी हुई त्रैमासिक पत्रिका 'इंदु संचेतना' पढ़ी | सबसे पहले तो चीन के एक विश्वविद्यालय से निकलने वाली इस साहित्यिक पत्रिका के उप सम्पादक चुने जाने पर मेरी हार्दिक बधाई स्वीकार हो |

पत्रिका का आवरण पृष्ठ आकर्षक है, रंगों का संयोजन प्रभावक है | कविताएँ, लगभग सभी, सार्थक और सुन्दर है, सिवाय वंदना ग्रोवर की पहली कविता 'हिंसा' जो ek साधारण और इकहरी कविता है |ब्रजेश नीरज का लेख 'समकालीन कविता के सरोकार' इस अंक का सर्वाधिक सार्थक लेख है | अंक की उपलब्धि |

पृष्ठों की खाली जगहों को तुमने जिन उद्धरणों से सजाया है वे तुम्हारी चयन प्रतिभा के अच्छे प्रमाण हैं |

पत्रिका में आपलोगों ने साहित्य की लगभग सभी विधाओं को प्रतिनिधित्व देकर उसे एक बहुयामी स्वरुप दिया है | अंत में 2015 में प्रकाशित कुछ चुनिंदा पुस्तकों पर एक संछिप्त समीक्षात्मक टिपण्णी देकर तुमने पत्रिका को और अधिक महत्वपूर्ण बना दिया है |कहानियां और उपन्यास अंश अभी मैं पढ़ नहीं पाता हूँ- इसलिए उनपर कोई टिपण्णी नहीं |
कुल मिलकर इंदु संचेतना हिंदी की एक सर्वथा पठनीय, उल्लेखनीय और महत्वपूर्ण साहित्यिक पत्रिका बन गयी है - बधाइयां, बहुत बहुत |

सस्नेह,
**रणजीत**

एक पाठक की टिप्पणी

बहुत बहुत आभार आपका ..... अभी पढ़ना शुरू किया है और संपादकीय के बेबाकीपन ने मन मोह लिया ..... इस तरह का वक्तव्य देने का साहस आज शायद किसी साहित्यकार में नहीं है .... कम से कम मैंने तो नहीं देखा , सुना ...... छद्म प्रगतिशीलता के स्वभारित बोझ से दबे आज के साहित्यकारों के लिए यह आईना दिखाने जैसा है । सच्चाई को जितने साहस से संपादक जी ने अपने संपादकीय में रखा है मैं इसके लिए उनका कोटि कोटि अभिनंदन करता हूँ ...... आगे जब पूरा पढ़ लूँगा ....

**आपका**
**नीरज कुमार नीर ,रांची**

# हलचल




भारत के महामहीम राष्ट्रपतिजी चीन आगमन पर अपने व्यस्ततम समय से कुछ क्षण निकाल कर रात्रिभोज पर आमंत्रित कुछ चुने हुए लोगों के साथ अपना समय बिताए | इस अवसर पर पत्रिका के मुख्य सम्पादक डॉ०। गंगा प्रसाद शर्मा 'गुणशेखर' के साथ अन्य गणमान्य व्यक्ति भी यादगार पल के फोटो शूट में शामिल हुए |

उसी अवसर पर 'इंदु संचेतना। के अंक की प्रतियां भी वितरित की गई | चित्र में उपस्थित व्यक्तियों का पत्रिका के साथ संपर्क देखकर ही लगता है कि सही मायने में ये लोग ही हिंदी के कद्रदान हैं, इन जैसे रण- बांकुरों की वजह से ही हिंदी विदेशों में भी अपनी पहचान बनाए हुए है |



**भारतीयों के आगमण की 171 वीं वर्षगाँठ का आयोजन**



त्रिनिदाद एवं टोबेगो में भारतीयों के आगमण का 171वी वर्षगांठ मनाई गई । आज से 171 वर्ष पूर्व 30 मई को भारतीयों को यहां गन्ने की खेती करने के लिए लाया गया था । इसलिए प्रत्येक वर्ष 30 मई को इण्डियन अराईवल डे मनाया जाता है और इस दिन त्रिनिदाद एवं टोबैगो में राष्ट्रीय अवकाश रहता है । पूरे मई महीने में जगह - जगह पर इण्डियन अराईवल डे पर कार्यक्रम आयोजित होते रहते हैं । महात्मा गांधी सांस्कृतिक सहयोग संस्थान एवं भारतीय उच्चायोग द्वारा पूर्ण सहयोग दिया जाता है ।इस अवसर पर दिनांक 28 मई 2016 को महात्मा गांधी सांस्कृतिक सहयोग संस्थान एवं भारतीय उच्चायोग तथा चगुवॉन्स चैम्बर फॉर इंडिस्ट्री एंड कॉमर्स द्वारा इण्डियन अराईवल डे का आयोजन किया गया है । इस अवसर पर महात्मा गांधी सांस्कृतिक सहयोग संस्थान के विद्यार्थियों द्वारा भारतीय संगीत एवं नृत्य के कार्यक्रम आयोजित किए गए । इसके अलावा महात्मा गांधी सांस्कृतिक सहयोग संस्थान द्वारा फैशन शो का भी आयोजन किया गया)

**पुरस्कार एवं सम्मान**

असम में आयोजित 12 वें अंतराष्ट्रीय हिंदी सम्मलेन में (संयोजक जय प्रकाश मानस) हमारे समय के महत्वपूर्ण उपन्यासकार सुधाकर अदीब को उनके ऐतिहासिक उपन्यास"रंग रांची' पर प्रथम सत्या कुंद्रा पुरस्कार से डॉ० शरद पगारे एवं अन्य विद्वानों द्वारा सम्मानित किया गया। यह पुरस्कार मैंने अपनी पूजनीय माता जी की स्मृति में आरम्भ किया है। सुधाकर अदीब का आभार कि उन्होंने यह पुरस्कार स्वीकार किया। मीरा पर आधारित उपन्यास "रंग रांची' पर्याप्त चर्चित एवं प्रशंसित हो चुका है।



# – इस अंक के लेखकों के पते -

**डॉ०0 राजेश श्रीवास्तव,** विभागाध्यक्ष हिन्दी विभाग, बी-16, लेक पर्ल रेसीडेंसी, ई-8,अरेरा कालोनी, भोपाल (म0प्र0) भारत मो0- +91-9827303165 urvashibhopal@gmail|com

**गिरीश पंकज,संपादक,सद्भावना दर्पण-कार्यालय -28 प्रथम तल, एकात्म परिसर, रजबंधा मैदान रायपुर|छत्तीसगढ़|(भारत)492001**मोबाइल* +91-9425212720निवास-सेक्टर-3,एचआईजी-2, घर नंबर-2, दीनदयाल उपाध्याय नगर, रायपुर- 492010 1-**

**सूर्य प्रकाश,**मोबाइल- +91-9930991424,**ईमेल -** mail@surajprakash.com, वेबसाइट: **www.surajprakash.com**

**आशीष गोरे, 80 Modern Villa,555 Gao Jin Road, Qingpu,Shanghai-201702- email:** ashishgore@outlook.com

**गीता पंडित**(सम्पादक शलभ प्रकाशन दिल्ली),gieetika1@gmail.com,मो.+91-9810534442

**बिजय कुमार रबिदास,** संपर्क -16 वेस्ट कापते पाड़ा रोड,पोस्ट -आतपुर , जिला - उत्तर 24 परगना,पश्चिम बंगाल(भारत),पिन - 743128,मोबाइल -8100157970,
ई -मेल -bijaypresi@rediffmail.com

**सुशील कुमार शैली,**सम्प्रति- प्राध्यापक , एस.डी. कॉलेज ,बरनाला,पता - एस. डी कॉलेज, बरनाला हिन्दी विभाग, के. सी रोड़ ,बरनाला (पंजाब)(भारत) 148101, मो - +91-9914418289 ई.मेल- shellynabha01@gmail.com

**मोनिका शर्मा** - monikasharma.writing@gmail.com

**शेखर सावंत,**ई-मेल - shekharjeesahityakar@gmail.com,मोबाईल - +91-9835263144

**पंकज कुमार शाह,उत्तम भवन के पास,**नागडीह, रसिकपुर ,दुमका -814101 ( झारखंड)(भारत)
ईमेल- pankajkrsah1987@gmail.com ,**मो.-+91-9835930691**

**डॉ०.मोहसिन ख़ान,**हिन्दी विभागाध्यक्ष एवं शोध निर्देशक,जे.एस.एम.महाविद्यालय,अलीबाग-402201,ज़िला-रायगढ़- (महाराष्ट्र)(भारत)- मोबाइल - +91-9860657970 **ई-मेल-** khanhind01@gmail.com

**बलराम अग्रवाल,** ईमेल- 2611ableram@gmail.com

**सुशांत सुप्रिय,** A-5001, गौड़ ग्रीन सिटी, वैभव खंड, इंदिरापुरम, ग़ाज़ियाबाद- 201014(उ.प्र)(भारत) मो: +91-8512070086

**राजेन्द्र वर्मा**, 3/29 विकास नगर, लखनऊ 226 022 (भारत)(मो.+91-80096 60096)

**डॉ० सुधेश,**३१४ सरल अपार्टमैन्ट्स, द्वारिका , सैक्टर १०,दिल्ली १००७५(भारत),फ़ोन+91-9350974120

**सपना मांगलिक,F**-659 Agra (up)(भारत)- 282005 मो.+91-9548509508 email-sapna8manglik@gmail.com

**रमेश उपाध्याय,**107, साक्षरा अपार्टमेंट्स,ए-3, पश्चिम विहार,नयी दिल्ली-110063 ,Email : rameshupadhyaya@yahoo.co.in

**मीता दास ,** 63 / 4 नेहरू नगर पश्चिम ,भिलाई नगर , छत्तीसगढ़. 49 00 20 ईमेल -- mita.dasroy@gmail.com

मोबाईल -- 08871649748 , 0758776261 , 09329509050

**अनिल आजाद पाण्डेय -** स्थानीय पता- 16 ए, शचिंगशान रोड बीजिंग, चीन ,स्थायी पता- अल्मोड़ा, उत्तराखंड, भारत,Mobile number- 0086-15210675582,Email- anilpande2@yahoo.in

**रितु दूबे** -331/16B, बिलार्ड पब्लिक स्कूल के पीछे, वसुंधरा सेक्टर 16, गाजियाबाद(उत्तर प्रदेश)(भारत), मोबाइल --+91-9650450604E-mail: ritudby@yahoo.co.in

**डॉ. बलजीत कुमार श्रीवास्तव ,असिस्टेंट प्रोफेसर हिन्दी विभाग, ए.पी.एस.पी.जी.कॉलेज बस्ती (उ०प्र०)**(भारत)

**जहीर कुरव्शी-** 108, त्रिलोचन टावर, संगम सिनेमा के सामने, गुरुबक्श की तलैया, पो.ऑ. जीपीओ, भोपाल462001 (म.प्र.)(भारत)मो. +91-9425790565 फोनः +91-7552740081, Email- poetzaheerqureshi@gmail.com

**श्याम बाबू शर्मा-**वरिष्ठ अनुवादक, पूर्वोत्तर रेलवे, गोरखपुर-273012(भारत)मो.नं. +91-9794840674

**डॉ०. एम.एल. गुप्ता 'आदित्य'**,निदेशक,'वैश्विक हिंदी सम्मेलन', मुंबई, **vaishwikhindisammelan@gmail.com वेबसाइट- www.vhindi.in/वेबसाइट** :वैश्विकहिंदी. भारत

**एस आर हरनोट**] vke Hkou] ekjy cd bLVV] fuxe fogkj] f'keyk&171002(भारत) ek0% +91-9816566611] +91-9418000224

**परितोष कुमार 'पीयूष'**, मुहल्ला- मुंगरौड़ा, पोस्ट- जमालपुर,जिला- मुंगेर(बिहार)(भारत),मो०- +91-7310941575, +91-7870786842/ईमेल- piyuparitosh@gmail.com

**आशीष गोरे**,Vice President,Regional Business Unit Brake Components: Asia Pacific Automotive Aftermarket (AA-BC/RBU-AP),Bosch Trading (Shanghai) Co. Ltd,333, Fuquan Road North, IBP Changning District,Shanghai 200335 , Peoples Republic of China,Tel.: +86 21 2218 8944,Fax: +86 21 2218 2385